द्वारा मिला हुआ है। इस नगर के द्वारा इन्डोनेशिया से व्यापार होता है तथा यहाँ पर रबर, कोको, राँगा (टिन), चावल, मसाले, तम्बाकू तथा गोलों (Copra) का आयात किया जाता है। यहाँ पर हीरों की कटाई तथा पालिश का कार्य भी महत्व-पूर्ण है।




चित्र ५२

**राटरडम**—यह हालैंड का प्रसिद्ध पाताश्रय है। यह राइन नदी की एक शाखा पर स्थित है तथा समुद्र से इसका सम्बन्ध 'हुक आफ हालैंड' (Hook of Holland) नामक स्थान पर "New-waterway" नाम की नहर द्वारा होता है। राइन के कछार की उपज के लिए यह नगर एक प्राकृतिक द्वार है। हालैंड का तीन-चतुर्थांश व्यापार इसी पोताश्रय द्वारा होता है। यहाँ से निर्यात की मुख्य वस्तुएँ सन तथा सन के वस्त्र, दुग्धशाला की वस्तुएँ तथा पशु हैं। आयात की प्रमुख वस्तुएँ चावल, चीनी, नील, कोयला तथा मिट्टी का तेल है। राटरडम का अधिक-तर व्यापार जर्मनी तथा इण्डोनेशिया से होता है। **हेग**—राजधानी है। यहाँ पर बर्तनों का काम अधिक होता है। यह नगर अन्तर्राष्ट्रीय दृष्टि से बड़ा ही महत्वपूर्ण है। अन्य केन्द्रीय स्थान युट्रैक्ट, हारलम तथा **फ्लाशिंग** हैं।

## बेल्जियम (Belgium)

**बेल्जियम** यूरोप का एक छोटा-सा देश है। यह फ्रांस तथा हालैंड के बीच स्थित है। यहाँ पर गर्मियो में गर्मी तथा जाड़ों में ठंड पड़ती है।

**बेल्जियम का उत्तरी भाग** एक मैदान है। इसमें तटीय प्रदेश सम्मिलित हैं। बेल्जियम का तट ४० मील लम्बा तथा सपाट है। रेतीले तट के बिल्कुल नीचे का

१० मील के लगभग चौड़ा प्रदेश 'पोल्डर' अथवा समुद्र से प्राप्त दलदली भूमि है जो कि कृषि के लिए प्रसिद्ध हो गया है। उत्तरी बेल्ज़ियम के फ्लैण्डर्स प्रदेश में समतल भूमि तथा निम्न पहाड़ियाँ सम्मिलित हैं। बेल्जियम के पशुओं की सबसे अधिक संख्या इसी प्रदेश में है तथा कुछ उद्योग-धन्धों का भी विकास हुआ है। **बेल्जियम का मध्य भाग** उत्तरी फ्रांसके कोयला-क्षेत्र तथा उर्वर मैदान का ही विस्तार है। इस भाग में शैल्ट नदी का कछार तथा डच सीमा का समीपवर्ती कैम्पाइन प्रदेश भी सम्मिलित हैं। मध्य भाग कृषि-प्रधान प्रदेश है। खनिज केन्द्रों का भी विकास होता जा रहा है। **दक्षिणी बेल्जियम** में आर्डिनीज के पठार हैं जो कि लक्समवर्ग तक चले गए हैं।

बेल्जियम की जनसंख्या अत्यन्त घनी है। यहाँ ८७ लाख मनुष्य रहते हैं। प्रतिवर्ग मील जनसंख्या २१७ है जो कि यूरोप भर में सबसे अधिक है। फ्लैण्डर्स में तो जनसंख्या ९९० व्यक्ति प्रति वर्गमील तक है। इतनी घनी जनसंख्या का जीवन-स्तर ऊँचा उठाने के लिए १९वीं शताब्दी के मध्य में इस देश को उद्योग-व्यवसायों को अपनाना पड़ा। यहाँ के भिन्न-भिन्न उद्योग-व्यवसायों को खनिज क्षेत्रों तथा आंतरिक और वैदेशिक दोनों प्रकार के ही व्यापारों की असाधारण सुविधायें प्राप्त हैं। (१) समुद्री व्यापारिक मार्गों के केन्द्र-बिन्दु के समीप की स्थिति, (२) फ्रांस, जर्मनी, हालैंड आदि तीन व्यापारी देशों से सम्बन्ध तथा (३) इंग्लैंड की समीपता के कारण यहाँ पर अनेक व्यापारिक सुविधाएँ हैं। इनके अतिरिक्त यह देश राइन नदी के मुहाने के समीप स्थित है जोकि यूरोप महाद्वीप की प्रधान व्यापारिक नदी है।

**कृषि दुग्धशाला तथा खनिज उद्योग**—यद्यपि बेल्जियम अत्यधिक औद्योगिक देश है, खेती का प्रमुख स्थान है और उसमें काफी लोग लगे हुए हैं। खेती में लगी हुई पूँजी और उसकी उपज के मूल्य के आधार पर भी खेती को बेल्जियम का महत्वपूर्ण धंधा कहा जा सकता है। देश के ६० प्रतिशत भाग पर खेती होती है। खेती का धंधा सयत्न तथा वैज्ञानिक तरीकों से किया जाता है। परन्तु उत्पादन से माँगपूर्ति नहीं होती। गेहूँ, जौ, जई, आलू और चुकन्दर यहाँ की प्रधान फसलें हैं। देश के आर्थिक जीवन में दुग्धशाला उद्योग का विशेष महत्व है। परन्तु अपनी खेतिहर उपज को अन्तर्राष्टीय मंडियों में भेजने में असमर्थ है। अपने घरेलू उपभोग के लिए भी उसका उत्पादन काफी नहीं होता।

कोयला, लोहा तथा जस्ता इत्यादि इस देश में पर्याप्त मात्रा में पाए जाते हैं। देश के उत्तर-पश्चिमी भाग में लोहा तथा कोयला पास-ही-पास मिलते हैं, अतः वहाँ पर लोहे तथा इस्पात के बड़े-बड़े कारखाने हैं। उद्योग-धंधों के प्रमुख केन्द्र मोन्स, चार्लीआय, समूर तथा वरवियर्स हैं। लीस नदी के बेसिन के उत्तर-पूर्वी भाग में भी कोयला-क्षेत्रों का पता लगा है। जस्ते की प्राप्ति में संयुक्तराष्ट्र तथा कनाडा के उपरान्त बेल्जियम का तीसरा स्थान है। बेल्जियम के उपनिवेशों में खनिज पदार्थों की बहुलता के कारण बेल्जियम को ताँबे, सीसे तथा राँगे की यथेष्ट मात्रा मिल जाती है।

बेल्जियम एक महान् शिल्प उद्योग-सम्पन्न देश है। द्वितीय विश्वयुद्ध के कारण इसके उद्योग-धन्धों को बहुत अधिक हानि हुई। १९४७ में यहाँ के कारखानों की वस्तुओं का उत्पादन युद्धपूर्व काल का ९३ प्र० श० था। सन् १९५२ में औद्योगिक उत्पादन युद्धपूर्व से कहीं आगे बढ़ गया था।

**बेल्जियम का उत्पादन ( सहस्र मीट्रिक टन )**

| | १९३६-३८ | १९५१-५२ | | १९३६-३८ | १९५१-५२ |
|---|---|---|---|---|---|
| ढला हुआ लोहा | २६१ | ४८४ | इस्पात | २०४ | ३८८ |
| | | | सीमेंट | २५० | २१७ |
| खनिज लोहा | २५३ | २३५ | कोयला | २,४२५ | २,९६६ |

**बेल्जियम का उत्पादन (१९५३)**

( हजार मीट्रिक टन )

| | |
|---|---|
| कोयला | ३०३८४ |
| ढलुवाँ लोहा | ४७७४ |
| ढलुवाँ इस्पात | ४९९५ |
| पक्का इस्पात | ३७६२ |
| कच्ची चीनी | १८९ |

**बेल्जियम में उद्योग-व्यवसायों की स्थिति**—कुछ शिल्प उद्योगों में कुशल कारीगरों के अभाव तथा पुरानी मशीनों के प्रयोग करने के कारण उत्पादन मे असमानता रही है। इस देश में वस्त्र उद्योग सबसे महत्वपूर्ण है। इस उद्योग में प्रत्येक प्रकार के रेशे जैस सूत, ऊन, सन, पटसन, कृत्रिम रेशम आदि व्यवहार में लाये जाते हैं। तकवों तथा करघों की संख्या तथा कारीगरों की संख्या के विचार से बेल्जियम के वस्त्र उद्योगों में सूती वस्त्र उद्योग सबसे महत्वपूर्ण तथा ऊनी वस्त्रों का धन्धा सबसे पुराना है। अब इस व्यवसाय का केन्द्र देश के पूर्वी भागों की ओर हो गया है जहाँ कि पानी की सुविधा है और इस पानी में धुलाई के लिए विशेष गुण हैं। घैण्ट (Ghent), ऐन्टवर्प तथा कोर्टराय (Courtrai) में सूती वस्त्र उद्योग तथा वरवियर्स में ऊनी वस्त्र बनाये जाते है। खेण्ट, कोर्टराय, राउलर्स (Roulers) तथा तूर्न (Tournai) सन के वस्त्रों के लिए प्रसिद्ध हैं। (१) जुलाहों की परम्परागत कार्यकुशलता, (२) मध्य के मैदानों में सन की विशाल उपज तथा बेल्जियम के कोयला-क्षेत्रों से कोयले की सुविधा के कारण सन के वस्त्र-उद्योग को बड़ी सहायता मिली है। यहाँ पर संसार का २ प्र० श० फौलाद (Steel) बनाया जाता है। यहाँ पर इस्पात से ढला हुआ सामान, चादरें, रेलों का सामान, जहाज, मोटर, मशीन औजार तथा गृह-निर्माण सम्बन्धी अनेक वस्तुएँ बनाई जाती हैं। सन् १९४७ में लोहे के बने हुए सामान की निर्यात मात्रा कुल निर्यात का १५ प्रतिशत थी। यहाँ

के अन्य उद्योग-धन्धे रसायन, शीशा, चमड़ा और रबड़ की वस्तुओं के निर्माण से सम्बन्धित हैं।

बेल्जियम का रसायन उद्योग यूरोप महाद्वीप पर सबसे पुराना है और यह विश्व के प्रथम ६ रसायन निर्यातक देशों में से एक है। इस उद्योग में देश के कोई ५०००० व्यक्ति लगे हुए हैं और सन् १९५१ में इस उद्योग के उत्पादन का मूल्य २२००० लाख फ्राँक या २१३० लाख रुपये था। सन् १९५१ में विश्व का रसायन उत्पादन ३२०००० लाख डालर मूल्य का था जिसमें विभिन्न देशों का भाग इस प्रकार था—

| | |
|---|---|
| संयुक्तराष्ट्र अमरीका | ५० प्र० श० |
| पश्चिमी जर्मनी | ५ प्र० श० |
| संयुक्त राज्य | ४ प्र० श० |
| बेल्जियम | १·१ प्र० श० |
| स्विट्जरलैंड | ०·१ प्र० श० |

विभिन्न देशों में रसायन उत्पादन का प्रति व्यक्ति पर औसत इस प्रकार था—

| | |
|---|---|
| संयुक्त राष्ट्र अमरीका | १०६ डालर |
| स्विटजरलैण्ड | ४१ डालर |
| बेल्जियम | ३६ डालर |
| संयुक्त राज्य | ३४ डालर |
| पश्चिमी जर्मनी | ३२ डालर |

तेजाब, अमोनियम सल्फेट, सुपरफासफेट, खाद, विस्फोटक आदि के उत्पादन में बेल्जियम का स्थान सबसे आगे है।

**यातायात के साधन**—यहाँ पर उत्तम थल, जल तथा हवाई मार्गों का सुचारु विस्तार है जिससे व्यापार में बड़ी सहायता मिलती है। पश्चिमी यूरोपीय देशों के मार्गों के मिलनस्थान पर स्थित होने से बेल्जियम में यूरोप के भिन्न-भिन्न प्रमुख स्थानों को जानेवाला ६००० किलोमीटर लम्बा रेलमार्ग है। ब्रुसेल्स रेलों का केन्द्र है। नदियाँ भी नाव्य हैं तथा नहरों द्वारा सम्बन्धित हैं। बेल्जियम के हवाई-मार्ग यूरोप के सभी भागों को जाते हैं।

**व्यापार, आयात तथा निर्यात**—इस देश के समीपवर्ती देशों अर्थात् फ्राँस, जर्मनी, हालैंड, इंग्लैंड तथा डेनमार्क से घनिष्ट व्यापार होता है। संयुक्तराष्ट्र, कनाडा, अर्जेण्टाइना, आस्ट्रेलिया तथा अफ्रीका से भी इसका व्यापारिक सम्बन्ध है। गेहूँ, खनिज लोहा, खनिज तेल, लकड़ी, ऊन, रुई, ताँबा, फासफेट, कहवा तथा अन्य उपज की वस्तुओं का इसके उपनिवेशों से महत्त्वपूर्ण आयात होता है। यहाँ से लोहे तथा इस्पात की बनी वस्तुएँ, कोयला तथा कोक, रासायनिक पदार्थ तथा खाद इत्यादि बाहर भेजे जाते हैं।

बेल्जियम से निर्यात की प्रमुख वस्तुएँ लोहा तथा इस्पात, सीसा, सूती माल, जस्ते की वस्तुएँ तथा सीमेंट हैं।

| १९४९ में निर्यात (समस्त मूल्य का प्र.श.) | | १९४९ में (आयात समस्त मूल्य का प्र.श) | |
|---|---|---|---|
| निर्मित वस्तुएँ | ५४ | भोजन सामग्री | २१ |
| कच्ची वस्तुएँ | ३९ | कच्ची वस्तुएँ | ४९ |
| भोजन सामग्री | ६ | निर्मित वस्तुएँ | २८ |

## प्रधान नगर

**ब्रुसेल्स**—राजधानी है और यह Seinne नदी पर स्थित है। कोयला क्षेत्र तथा समुद्र के मध्य अपनी उत्तम स्थिति के कारण ही यह एक व्यापारिक केन्द्र बन गया है। यहाँ पर लेस, दरियाँ, मेज, कुर्सी तथा कागज आदि वस्तुएँ बनती हैं। रेलों तथा नहर द्वारा यह ऐण्टवर्प से सम्बन्धित है।

**ऐण्टवर्प**—शेल्ट नदी की खाड़ी पर बेल्जियम का सबसे महान् बन्दरगाह है। यहाँ से विशाल मात्रा में पुनर्निर्यात व्यापार होता है। यह बन्दरगाह हैम्बर्ग तथा राटर्डम की ही टक्कर का है। इसके पृष्ठ प्रदेश में बेल्जियम के अतिरिक्त पूर्वी फ्राँस का कुछ भाग, राइन तथा रूर की घाटी सम्मिलित हैं। यह एक प्रधान औद्योगिक केन्द्र भी है। **लीज**—बेल्जियम के कोयला क्षेत्र के मध्य भाग में स्थित है। यह नगर रासायनिक पदार्थों, शीशे तथा धातु के कारखानों के लिए प्रसिद्ध है। **घेंट**-सनी वस्त्रों के लिए प्रसिद्ध है।

**वरवियर्स**—दक्षिणी पहाड़ों में ऊनी वस्त्रों के लिए प्रसिद्ध है।

**लक्समबर्ग में कृषि तथा लोहा**—लक्समबर्ग यूरोप में सबसे छोटा स्वतन्त्र राज्य है। इसका क्षेत्रफल ९९९ वर्गमील तथा जनसंख्या २,९५,००० है। उत्तरी लक्समबर्ग के लोग खेती करते तथा भेड़-बकरी पालते हैं। दक्षिणी लक्समबर्ग लोहे के लिए प्रसिद्ध है। यहाँ प्रतिवर्ष ३० लाख टन लोहा तथा २५,००,००० टन इस्पात का उत्पादन होता है जोकि अधिकतर फ्राँस तथा जर्मनी को भेज दिया जाता है। व्यापारिक दृष्टिकोण से १९२१ से इसका सम्बन्ध बेल्जियम से है।

## डेनमार्क (Denmark)

**स्थिति, रचना तथा जन-संख्या**—डेनमार्क का क्षेत्रफल लगभग १७,००० वर्गमील तथा नार्वे के तट से इसकी स्थिति ७० मील दक्षिण की ओर है। इसका क्षेत्रफल स्वीडन का दशमांश तथा नारवे का अष्टमांश है। इसमें जटलैंड प्रायद्वीप तथा अन्य अनेक द्वीप सम्मिलित हैं जिनमें फ्यूनन (Fuenen), जीलैंड तथा लीलैंड मुख्य द्वीप हैं। देश का दो-तिहाई क्षेत्रफल जटलैंड प्रायद्वीप को घेरे हुए है। यह देश मैदानों तथा नीची पहाड़ियों से बना है। इस देश में कोई भाग भी ५५० फीट से अधिक ऊँचा नहीं है। उत्तरी सागर तथा बाल्टिक सागर के मध्य सभी प्राकृतिक मार्गों पर इसका अधिकार होने से इस देश की स्थिति महत्वपर्ण हो गई है।

डेनमार्क का पश्चिमी भाग एक ऊँचा-नीचा मैदान है जिसके तट रेतीले होने के कारण यहाँ की जनसंख्या बिखरी है। परन्तु सागर की ओर उर्वर भूमि है और यहाँ जनसंख्या भी अधिक है। १९५० में डेनमार्क की जनसंख्या ४२ लाख थी। यहाँ की जनसंख्या में एक ही जाति के लोग हैं। यहाँ के निवासी एक ही भाषा-भाषी तथा एक ही धर्मावलम्बी हैं।

**डेनमार्क के प्राकृतिक साधन**—डेनमार्क में प्राकृतिक सम्पत्ति का अभाव है। काओलिन के अतिरिक्त, जिससे कि बर्तन बनते हैं, यहाँ पर अन्य कोई भी खनिज पदार्थ नहीं मिलता। नदियाँ भी नौका-संचालन अथवा जलविद्युत् निर्माण के लिए निरर्थक हैं। कभी इस देश का बड़ा भाग वनों से ढका था परन्तु अब वन काटकर भूमि पर कृषि की जाती है। इसी कारण यहाँ पर लकड़ी चीरने का उद्यम भी नहीं होता है और डेनमार्क में वन-सम्पत्ति का अभाव हो गया है।

**डेनमार्क में कृषि की स्थिति**—डेनमार्क सदा से ही कृषि-प्रधान देश रहा है। कभी यहाँ पर गेंहूँ का उत्पादन तथा निर्यात विशाल परिमाण में होता था परन्तु १८७० के पश्चात् यूरोप में अमरीकन गेंहूँ के आयात के कारण इस व्यवसाय को बड़ा धक्का लगा और डेनमार्क के कृषक को गेंहूँ का धंधा त्यागकर पशु-पालन उद्योग को अपनाना पड़ा। यहाँ की समस्त भूमि का ७५ प्रतिशत भाग कृषि-योग्य है। यहाँ पर अनाज तथा अन्य उपज की वस्तुओं का उत्पादन अधिकतर पशुओं को चराने के लिए होता है। खेती की उपज का ८८ प्र. श. भाग पशुओं, घोड़ों, सुअरों तथा मुर्गियों को खिलाने के काम में आता है।

**दुग्धशाला उद्योग**—डेनमार्क का देश दूध के लिए पशु-पालन के लिए संसार-प्रसिद्ध हो गया है। दुधारू गायों का पालना तथा दूध का उत्पादन ही डेनमार्क के कृषि-उद्योग का आधार-स्तम्भ हो गया है। देश की आय का मुख्य साधन गोपालन उद्योग ही है। यहाँ के निवासी मक्खन, पनीर, दूध आदि के बदले ही अन्य देशों से आवश्यकता की वस्तुएँ मँगाते हैं। यहाँ की दुग्धशालाओं की विशेष महत्ता निम्न-लिखित कारणों से है :—(१) बड़े-बड़े शिल्प उद्योगों के आधार साधनों का अभाव अर्थात् यहाँ पर न तो कोयला, लोहा ही है और न जलशक्ति तथा कच्ची वस्तुएँ ही उपलब्ध होती हैं। (२) यहाँ की जलवायु घास इत्यादि की ही उपज के लिए अधिक अनुकूल है। (३) यहाँ के अधिकतर खेत बहुत छोटे हैं जिससे कि प्रत्येक कुटुम्ब को छोटे-छोटे खेतों से ही अधिक मात्रा में उपज प्राप्त करना अनिवार्य है। (४) डेनमार्क में कृषि योग्य भूमि को खेती की अपेक्षा पशुओं के लिए चारा उगाने के उद्योग में लाने की पूर्ण व्यवस्था कर ली गई है। इस प्रकार तृणभूमि अथवा गोचरण भूमि के उतने ही क्षेत्रफल में अधिक पशुओं का निर्वाह हो सकता है। परन्तु **डेनमार्क में दुग्धशालाओं (डेरी फार्मिंग) की सफलता का मुख्य कारण सहकारिता है।** यहाँ की ८८ प्र० श० दुग्धशालाओं का संचालन तथा ९२ प्र० श० दूधध का काम सहकारी समितियों द्वारा होता है। ये समितियाँ सरकारी आज्ञा से नहीं बनीं परन्तु इनका विकास देशव्यापी प्रौढ़ शिक्षा का परिणाम है। इन समितियों में सभी

किसान साझेदार हैं। इन समितियों का उद्देश्य ग्राहकों का विश्वास प्राप्त करने के लिए आदर्श तथा श्रेष्ठतम श्रेणी की वस्तुओं का ही उत्पादन रहा है। यहाँ के डेरी फार्मों तथा निर्यात की वस्तुओं पर सरकार का भी कठोर निरीक्षण रहता है। आजकल देश में ९,००० के लगभग सहायक समितियाँ कार्य कर रही हैं। ८० प्र. श. दूध का मक्खन तथा १० प्र० श० का पनीर तथा गाढ़ा दूध बनाया जाता है तथा शेष दूध घरेलू उपभोग में लाया जाता है।

**डेनमार्क में दुग्धशाला का उत्पादन (१९५२)**
(हजार मीट्रिक टन)

| | | | |
|---|---|---|---|
| दूध | ५३८८ | गोमांस | १९१ |
| मक्खन | १७३ | सूअर का मांस | ४८७ |
| पनीर | ८७ | अंडे | १३६ |

**व्यापार**—यहाँ से निर्यात की प्रधान वस्तुएँ दुग्धशाला-उद्योग का उत्पादन वनस्पति तेल से बनी वस्तुएँ, सीमेंट, खड़िया, मछली, जिन्दा पशु और अंडे हैं। रोटी, पशुओं का चारा, फल, शराब, चीनी, काष्ठ मांड तथा कागज, रसायन, धातु की वस्तुएँ, वस्त्र, सूत, खनिज तेल, कोयला और कोक आयात किया जाता है। डेनमार्क से निर्यात की वस्तुओं में ७६ प्रतिशत दुग्धशालाओं की उपज की वस्तुएँ होती हैं। इनमें से दो-तिहाई भाग से अधिक वस्तुएँ इंग्लैंड को जाती हैं। डेनमार्क का १७ प्रतिशत निर्यात तथा २८ प्रतिशत आयात का व्यापार जर्मनी से होता है।

**मछली उद्योग तथा व्यापारिक पोत**—देश की आदर्श स्थिति के कारण यहाँ पर मछली व्यवसाय तथा व्यापारिक पोत समूहों का बड़ा विकास हुआ है, परन्तु डेनमार्क की समृद्धि इस बात पर निर्भर रहेगी कि यह पश्चिमी यूरोप के औद्योगिक प्रदेशों को भोजन की सामग्री जुटाता रहे।

मुख्य नगर—**कोपेनहेगन**—इस देश का सबसे बड़ा नगर है। यह नगर जीलैंड के पूर्वी तट पर स्थित है। डेनमार्क की जनसंख्या के एक-पंचमांश लोग इसी नगर में निवास करते हैं। यह नगर जल तथा थल मार्गों का मिलन-स्थान है। कील नहर के खुल जाने से इसके व्यापार को हानि हुई है। यह नगर बाल्टिक प्रदेशों की सामग्री के क्रय-विक्रय के लिए पुनर्निर्यात केन्द्र है। इन प्रदेशों की मुख्य वस्तुएँ सूती माल, जूते, बीअर, मदिरा तथा बर्तन हैं। **ऐस्बजर्ग**—जटलैंड के पश्चिमी तट पर स्थित मछलियों का प्रसिद्ध केन्द्र है। देश के पूर्वी भाग में दो अन्य बड़े नगर **आरहूस** तथा **ओडन्स** हैं।

## स्कैंडिनेविया (Scandinavia)

स्कैंडिनेविया का प्रायद्वीप यूरोप में सबसे बड़ा है। इसमें नारवे तथा स्वीडन शामिल हैं।

**स्थिति, विस्तार तथा जलवायु**—स्कैंडिनेविया प्रायद्वीप का पश्चिमी भाग नारवे एक पतला तथा लम्बाकार देश है जिसका क्षेत्रफल १,२५,००० वर्गमील है।

यद्यपि यह देश अधिक उत्तर में स्थित है परन्तु इसके तट कभी नहीं जमते। इसका कारण यह है कि नारवे के सम्पूर्ण तट पर गल्फ स्ट्रीम नामी उष्ण जलधारा तथा पछुआ हवाओं का प्रभाव पड़ता रहता है। यहाँ का समुद्र तट फियर्डों (Fiords) के कारण अत्यन्त छिन्न-भिन्न है तथा तट से जुड़े हुए अनेक पहाड़ी द्वीप हैं। फियोर्ड — जोकि लम्बे पतले ढालू कटान में हैं वास्तव में निमग्न घाटियाँ हैं। कहीं-कहीं तो फियोर्डों के पार्श्व, समकोण के रूप में कई सौ फीट उठे हुए हैं। यहाँ की नदियों में सुन्दर प्रपात बने हुए हैं।

**कृषियोग्य भूमि**—देश का दो-तिहाई भाग नितान्त अनुपजाऊ भूमि से बना है। इसके अतिरिक्त ५,१२१ वर्गमील पर झीलें तथा नदियाँ हैं और २६,००० वर्गमील पर वनों का विस्तार है। नारवे की समस्त भूमि के केवल ३·६ प्र०श० भाग पर खेती की जाती है।

यहाँ की जनसंख्या लगभग ३३ लाख है तथा जनसंख्या के घनत्व का औसत प्रतिवर्ग मील २३ व्यक्ति है। इस देश के दक्षिण-पूर्वी भाग में ही अधिक लोग रहते हैं। यहाँ के निवासियों के प्रमुख व्यवसाय अधिकतर कृषि, मछली, वन तथा शिल्प-सम्बन्धी हैं।

**कृषि उद्योग तथा उपज**—कुल क्षेत्रफल के केवल ३ प्रतिशत भाग पर ही खेती होती है और खेती का कार्य दक्षिण-पूर्व के सुरक्षित मैदानों में ही सीमित है फिर भी देश के २१ प्र० श० से अधिक मनुष्यों का निर्वाह खेती पर ही निर्भर है। गेंहूँ, जौ, जई, राई, आलू मुख्य उपज होती हैं। आधुनिक काल में दुग्धशालाओं का पर्याप्त विकास हुआ है। अनाज की खेती त्यागकर लोग अधिकतर दुग्धशालाओं की ओर झुकते जा रहे हैं और अब यहाँ से डेरी की उपज की वस्तुओं का निर्यात भी होने लगा है।

**नारवे में मछली व्यवसाय तथा उसके केन्द्र**—मछली पकड़ना देश का महत्त्वपूर्ण उद्योग है। सन् १९५२ में इस उद्योग में कोई ८५,००० व्यक्ति लगे हुए थे। मुख्य मछलियाँ काड तथा हैरिंग हैं। अधिक छिन्न-भिन्न तटों तथा समीपस्थ संरक्षक द्वीपों में मछली पकड़ने वालों के लिए असंख्य पोताश्रय तथा मछलियों के लिए अंडे देने के उत्तम स्थान हैं। उत्तर में फिनमार्क तथा लोफोटन द्वीप के चारों ओर काड जाति की मछली पाई जाती है तथा स्टेवेंजर और हेगसूंड के दक्षिण में हैरिंग मछलियों की बहुलता है। जिन यूरोपीय देशों में मछलियाँ नहीं पाई जातीं उनमें ये मछलियाँ तुरन्त ही बिक जाती हैं। यहाँ के काड-लिवर आयल तथा अन्य मछलियों के तेलों की संसार में बड़ी माँग रहती है। सन् १९५२ में समुद्र से १६ लाख टन मछलियाँ पकड़ी गईं। स्टेवेंजर में मछलियों को बाहर भेजने के लिए डिब्बों में भरा जाता है। क्रिश्चियनसूंड सूखी मछलियों के व्यापार का केन्द्र है। वर्जन बन्दरगाह से मछलियों का निर्यात होता है। हैमरफैस्ट तथा ट्रोम्सो उत्तरी भाग में मछलियों के केन्द्र हैं।

**नारवे की वन-सम्पत्ति**—यद्यपि नारवे के एक-चतर्थ भाग पर वन फैले हुए

हैं, परन्तु वनों के लिए दक्षिण पूर्वी भाग सवसे प्रसिद्ध है। चीड़ के पेड़ ८४ प्रतिशत वन-भूमि में पाये जाते हैं। यहाँ के वनों की उपज बड़ी महत्वपूर्ण है तथा निर्यात की वस्तुओं का एक-तिहाई भाग वनों की उपज ही होती है। नारवे में ईंधन तथा मकानों में वहुमूल्य लकड़ी का पर्याप्त उपयोग होने पर भी बहुत-सी लकड़ी वच जाती है। यह अवशिष्ट लकड़ा पहले काठ-कबाड़ के रूप में अन्य देशों




चित्र ५३—स्कैंडिनेविया

को भेज दी जाती थी, परन्तु आजकल नारवे से अधिक लकड़ी का निर्यात नहीं होता। देश में ही इसका काष्ठ-मण्ड तथा कागज बनाया जाता है। वार्षिक उत्पादन लगभग १२० लाख घन मीटर है। सन् १९५३ में ७० लाख घन मीटर लकड़ी लुग्दी और अन्य उद्योग के लिए काटी गई।

**नारवे के खनिज पदार्थ**—यहाँ पर खनिज पदार्थ भी पर्याप्त मात्रा में मिलते हैं। यहाँ के प्रमुख खनिज पदार्थ कच्चा लोहा, ताँबा तथा चाँदी हैं। कोयले का नितान्त अभाव है। स्पिट्सवर्जन में ही कोयले की कुछ खानें हैं। दूर उत्तर में फिनलैंड की सीमा पर कच्चा लोहा प्राप्त होता है। पर्वतों की प्राचीन चट्टानों में उत्तम ग्रेनाइट मिलता है।

**नारवे के व्यापारिक पोतसमूह का विकास**—नारवे में पोतनिर्माण उद्योग का भी बड़ा विकास हुआ है। नारवे के लोग संसार के उत्तम नाविकों में गिने जाते हैं। नारवे का व्यापारिक पोतसमूह संसार में पाँचवें नम्बर पर है। इसमें मुख्यतया ट्रैम्प स्टीमर्स (Tramp Steamers) ही अधिक हैं। नारवे की भौगोलिक स्थिति, इसके असंख्य उत्तम पोताश्रय, पोतनिर्माण के लिए लकड़ी की सुविधाएँ, यातायात के थलमार्गों की कठिनाइयों तथा जल-मार्गों की सुगमता बहुमूल्य लकड़ी तथा मछलियों का निर्यात तथा कोयला, अनाज और पक्की वस्तुओं का आयात, इन सभी सुविधाओं के कारण नारवे में जहाज अधिकतर बनाए जाते हैं।

**नारवे के उद्योग-धंधे तथा जलविद्युत**—नारवे के उद्योग अधिकतर देश में उत्पन्न कच्ची वस्तुओं तथा जलशक्ति पर निर्भर हैं। नारवे में जलविद्युत उत्पादन के लिए अनुपम सुविधाएँ हैं। यहाँ पर अनेक जलप्रपात हैं—नदियों की धाराएँ तेज हैं तथा शीत ऋतु में जमती नहीं हैं। जलविद्युत शक्ति काष्ठमाण्ड, कागज तथा दियासलाई बनाने में काम आती है।

नारवे के सुन्दर दृश्यों का आनन्द लेने संसार के भिन्न-भिन्न भागों से अनेक व्यक्ति आते हैं। इन लोगों के रुपये से देश को पर्याप्त आय होती है।

**आवागमन के साधन तथा आयात और निर्यात की वस्तुएँ**—देश की पर्वतीय प्रकृति तथा उत्तर और दक्षिण के भाग एक-दूसरे से दूर होने के कारण नारवे में आवागमन के साधनों का उत्तम विकास नहीं हो सकता है। रेलें तथा सड़कें अधिकतर देश के दक्षिण-पूर्वी भाग में ही सीमित हैं। वैदेशिक व्यापार अधिकतर यूरोपीय देशों के साथ ही होता है। यहाँ से अधिकतर बहुमूल्य लकड़ी, कागज, मछली, दियासलाई, दुग्धशाला की वस्तुएँ तथा डिब्बों में बन्द भोजन की वस्तुओं का निर्यात होता है। राई, आटा, कोयला, मशीनें, चीनी, कहवा तथा जौ आयात की वस्तुएँ हैं। भारत की छपाई के कागज सम्बन्धी माँगपूर्ति का प्रधान देश नार्वे है। यहाँ से २५ प्रतिशत कागज आयात किया जाता है। भारत में नार्वे से आनेवाला अन्य सामान कैलशियम कारबाइड, धातुएँ और चमड़ा साफ करने का सामान हैं।

भारत से नार्वे को जाने वाली निर्यात सामग्री में पटसन की वस्तुएँ, कपास,

तिलहन, मूंज का धागा, लाख और मैंग्ननीज हैं। रेंडी का तेल और चाय भी भेजी जाती है।

**मुख्य नगर—ओसलो**—राजधानी है। इसकी जनसंख्या ४३५,००० हैं। यह नगर नारवे के दक्षिण-पूर्वी मैदान में दीर्घ फियोर्ड (Long Fiord) के सिरे पर स्थित है। यह रेल द्वारा वर्जन तथा टोंझेम से सम्बन्धित हैं। **वर्जन** दूसरा बड़ा नगर है। यहाँ से यूरोपीय देशों को मछलियाँ भेजी जाती हैं। **ट्रोंझेम** से, जो कि उत्तर में रेलों का केन्द्र है, हैरिंग मछलियों का निर्यात होता है। यह नारवे की प्राचीन राजधानी है। **नारविक** उत्तरी महासागर (Arctic Ocean) में नारवे का प्रसिद्ध बन्दरगाह है। इसका सम्बन्ध स्वीडन के रेल-मार्गों से है। शीत ऋतु में बोथिनिया की खाड़ी में हिम जम जाने के कारण स्वीडन का कच्चा लोहा नारविक को रेल द्वारा ही भेजा जाता है।

**स्वीडन की स्थिति तथा तटरेखा**—स्वीडन स्कैंडिनेविया प्रायद्वीप का पूर्वी भाग है। इस देश का अधिकतर भाग बाल्टिक सागर के किनारे है। यह सागर शीत ऋतु में हिम से जम जाता है। यहाँ का तट अधिक कटा-फटा नहीं है। जलवायु महाद्वीपीय है। इसके दक्षिणी भाग में मैदान तथा निम्न भूमियाँ हैं परन्तु उत्तरी भाग पर्वतीय है।

स्वीडन का क्षेत्रफल १,७३,००० वर्गमील है। इसके आधे से अधिक भाग में वन हैं। यद्यपि इसका क्षेत्रफल नारवे की अपेक्षा कम है, परन्तु यहाँ पर उर्वर भूमि अधिक है। आबादी लगभग ७० लाख है।

स्वीडन के चार भौगोलिक विभाग हैं।

(१) नारलैंड (Norland)
(२) झीलों का प्रान्त
(३) स्मालैंड का पठार
(४) स्केनिया (Scania)

**स्वीडन के भौगोलिक विभाग**—नारलैंड स्वीडन का उत्तरी भाग है। तथा इसमें देश का ६० प्रतिशत भाग सम्मिलित है। यह नवीनतम उपनिवेश का प्रदेश है। नारलैंड के बिल्कुल दक्षिण में निम्न प्रदेश अथवा झीलों का प्रान्त है जिसमें कि कृषि तथा उद्योगधन्धों का विकास हो गया है। स्मालैंड दक्षिण स्वीडन के मध्यभाग में स्थित है। इस प्रदेश में वन तथा दलदल भरे हैं और जनसंख्या बहुत बिखरी है। स्वीडन का दक्षिण-पश्चिमी भाग स्केनिया (Scania) कहलाता है जो कि सारे स्वीडन में सबसे अधिक कृषि-सम्पन्न प्रदेश है।

**खनिज सम्पत्ति**—यहाँ पर यथेष्ट मात्रा में खनिज पदार्थ मिलते हैं। स्वीडन के लोहा-क्षेत्र अपनी उत्तमता के लिए संसार में प्रसिद्ध हैं। उत्तरी स्वीडन के किरुना तथा गेलिवारा क्षेत्रों में उत्तम श्रेणी का कच्चा लोहा मिलता है। यहाँ का लगभग सारा ही लोहा जर्मनी तथा इंगलैंड को भेजा जाता है जिसमें ३३ प्रतिशत नारविक द्वारा तथा ५५ प्रतिशत लूलिया के मार्ग द्वारा भेजा जाता है। सन् १९५२

में स्वीडन ने १६० लाख टन कच्चा लोहा निर्यात किया। शीत ऋतु में बाल्टिक सागर के जम जाने से निर्यात नारविक द्वारा ही होता है क्योंकि नारवे का यह नगर स्वीडन को रेलों से सम्बन्धित हैं। स्वीडन में समस्त संसार का ५ प्रतिशत ही कच्चा लोहा निकलता है। स्वीडन में कोयले का अभाव है। अब तो जल-शक्ति का महत्वपूर्ण विकास हो गया है। जल-विद्युत का सबसे बड़ा स्टेशन पोरजस ( Porjus ) है जहाँ से रेलों तथा औद्योगिक केन्द्रों को बिजली पहुँचाई जाती है। यहाँ पर ताँबा, चाँदी, सीसा, जस्ता तथा गंधक भी पाया जाता है। नारलैंड में बोलिडन ( Boliden ) का सुवर्ण की खानों से संसार का २ प्रतिशत सुवर्ण प्राप्त होता है।

**स्वीडन के वनों का महत्व**—नारवे की वन-सम्पत्ति यहाँ की आय का सबसे बड़ा साधन है। संसार के अन्य किसी देश को वनों से इतना लाभ नहीं होता। कुल भूमि के ५६ प्रतिशत अंश पर वन पाये जाते हैं। चीड़ और स्प्रूस प्रधान वृक्ष हैं। सन् १९५१ में ३९० लाख घन मीटर लकड़ी काटी गई जिसका ब्योरा इस प्रकार है—

व्यापारिक लकड़ी—१५० लाख मीटर
गदी की लकड़ी—१४० लाख मीटर
जलाने की लकड़ी—९० लाख मीटर

लकड़ी तथा गन्धक की सुविधाओं के कारण ही स्वीडन में दियासलाई उद्योग प्रसिद्ध हो गया है। स्मालैंड स्थित जानकोपिंग (Gonkoping) इस उद्योग का मुख्य प्रमुख केन्द्र है। यहाँ पर दियासलाइयाँ इतने विशाल परिमाण में बनती हैं कि संसार के सभी देशों को इनका निर्यात होता है।

**कृषि की उपज**—स्वीडन की ९ प्र. श. भूमि पर ही कृषि की जाती है। स्केनिया प्रायद्वीप में गेहूँ, जौ तथा राई की उपज होती है। चुकन्दर भी उत्पन्न होती है। यह देश कृषि के विचार से आत्मनिर्भर ही है।

**उद्योग-धन्धे तथा व्यापार**—यहाँ के ५ लाख निवासी उद्योग-व्यवसाय में लगे हुए हैं। यहाँ के प्रमुख उद्योग खान खोदना, लकड़ी चीरना तथा कागज बनाना है। यहाँ से कागज, काष्ठमंड, लट्ठे तथा चिरी हुई लकड़ी, धातुएं तथा खनिज पदार्थों का निर्यात होता है। कोयला, सूती माल, भोजन की वस्तुएँ तथा मशीनें बाहर से मँगाई जाती हैं। यहाँ पर अधिकतर आयात जर्मनी से तथा अधिकतर निर्यात संयुक्त राज्य (U. K.) को होता है।

प्रमुख नगर—**स्टाकहोम**—वह स्वीडन की राजधानी है। इसकी जनसंख्या ५ लाख है। यह नगर उद्योग तथा रेलों का केन्द्र है। स्वीडन के पूर्वी भाग में स्थित होने के कारण यह नगर संसार के व्यापारिक मार्गों से दूर पड़ता है। इसके अतिरिक्त शीत ऋतु में फिनलैंड की खाड़ी के जम-जाने से रूस में आने-जाने में बाधा पड़ जाती है। **गोटेबर्ग** स्वीडन का महान् व्यापारिक केन्द्र है। यह नगर दक्षिणी स्वीडन के पश्चिम में स्थित हैं। यह वर्ष भर खुला रहता है तथा दक्षिणी

स्वीडन के सभी भागों से नहरों और रेलों द्वारा इसका सम्बन्ध है। सन् १९५३ में इसकी आबादी ३६३,००० थी।

## आयबेरियन प्रायद्वीप (Iberiàn Peninsula)

**स्थिति**—आइबेरिया प्रायद्वीप में स्पेन तथा पुर्तगाल के देश सम्मिलित हैं। यह प्रायद्वीप यूरोप के दक्षिणी-पश्चिमी भाग में स्थित है। व्यापार के दृष्टिकोण से तो इसकी स्थिति बड़ी अनुकूल परन्तु तटरेखा तथा तटीय जल की प्रकृति इसके विकास में बाधक सिद्ध हुई है। इसका तट सपाट है और पोताश्रय भी कम हैं। समुद्र की प्रबल तरंगों के कारण उत्तम पोताश्रयों का निर्माण सर्वथा असम्भव है।

## स्पेन

**स्पेन की अवनति के कारण**—यह एक पिछड़ा हुआ देश है। यद्यपि व्यापारिक दृष्टिकोण से इसकी स्थिति अच्छी है, भूमि उपजाऊ है और खनिज सम्पत्ति की प्रचुरता है; फिर भी निम्नलिखित कारणों से सभी व्यर्थ हैं—

(१) लोहे का विशाल भंडार होते हुए भी कोयले की कमी से लोहा उद्योग विकसित नहीं हुआ।

(२) यहाँ के पोताश्रयों में जहाजों के लिए काफी स्थान नहीं है। तटरेखा के सपाट होने के कारण सुरक्षित पोताश्रयों का अभाव है।

(३) देश अधिकतर पहाड़ी है, सड़कों तथा रेलों के बनाने में कठिनाइयाँ हैं, नदियों में झाल-झरने हैं तथा प्रवाह तेज है।

(४) जलवायु यद्यपि भूमध्यसागरीय है परन्तु स्वास्थ्यकर तथा बलवर्धक नहीं है। देश के एक-तिहाई भाग में वार्षिक वर्षा का औसत इतना कम है कि खेती नहीं हो सकती। खेतिहर भूमि पर कड़ी मेहनत के बाद भी उपज अधिक नहीं होती।

(५) सड़कों तथा रेलों की व्यवस्था अपर्याप्त है। सन् १९५२ में देश के रेलमार्गों की लम्बाई ६००० मील थी। यातायात की असुविधाजनक स्थिति के कारण औद्योगिक उत्पादन और खेतिहर उपज के व्यापार में बड़ी कठिनाई पड़ती है। सड़कें इतनी अच्छी नहीं है कि उनसे रेलों का काम लिया जा सके।

यद्यपि स्पेन प्रधानतः खेतिहर प्रदेश है, उसकी खेती बहुत पिछड़ी हुई है। ... जनसंख्या का ५० प्रतिशत अंश खेती में लगा हुआ है। परन्तु पिछले कई सालों से खेतिहर उत्पादन स्थायी-सा है। ४० प्रतिशत से कम भूमि पर खेती होती है और केवल ७ प्रतिशत खेतिहर भूमि पर सिंचाई होती है। सामान्य शुष्कता के कारण ९० प्रतिशत भूमि पर केवल शुष्क कृषि ही हो सकती है। इसलिए बहुत मेल की फसलों का उगाना सम्भव नहीं है। सिंचाई के साधनों को बढ़ाने की जरूरत है। कुछ ऐसे शुष्क भाग हैं जहाँ ३ मीटर की गहराई पर पानी उपलब्ध

है, परन्तु फिर भी फसलें खराब हो जाती हैं। स्पेन की राष्ट्रीय योजनाओं का उद्देश्य वर्षा की कमी की समस्या को हल करके लोगों के रहन-सहन के स्तर को ऊँचा करना है।

**खेती तथा पशु-पालन**—लगभग एक चौथाई लोग खेती करते हैं। गेहूँ, चावल तथा फलों की व्यापक खेती होती है। कुल खेतिहर उत्पादन का २५ प्रतिशत गेहूँ होता है। दक्षिणी और उत्तर-पूर्व में जैतून होता है। दक्षिण में अंगूर की खेती की जाती है। जैतून के तेल तथा कार्क उत्पादन में तथा सन्तरों के निर्यात में स्पेन संसार में प्रथम है। यहाँ पर पशु, भेड़, घोड़े तथा सुअर भी पाले जाते हैं। स्पेन की मेरिनो ऊन संसार-प्रसिद्ध रही है।

**स्पेन की खनिज सम्पत्ति**—यूरोप के अन्य किसी भी देश में खनिज सम्पत्ति की इतनी भिन्नता तथा व्यापक विस्तार नहीं है जितना कि स्पेन में है। यहाँ पर कच्चा लोहा, मैंगनीज, जस्ता, सीसा, कोयला, तांबा, पारा, चाँदी इत्यादि पाये जाते हैं। **सीसे तथा तांबे में स्पेन यूरोप भर में प्रथम, पारे और चाँदी में द्वितीय तथा जस्ते, मैंगनीज और लोहे के प्रथम श्रेणी के उत्पादकों में है।** स्पेन में संसार का ४० प्रतिशत पारा प्राप्त होता है। अब पिरेनीज में जल-विद्युत का विकास भी हो रहा है।

**यातायात के साधन**—यहाँ यातायात के साधनों की बड़ी कमी है। रेल-मार्ग केवल९,००० मील लम्बा है जब कि बेल्जियम में, जो इसके छठे भाग के बराबर है, ६,००० मील लम्बी रेलें हैं। यहाँ की नदियाँ यातायात तथा सिंचाई दोनों ही के लिए बेकार हैं।

**खनिज पदार्थों का उत्पादन (१९५२)**
(हजार मीट्रिक टन)

| | |
|---|---|
| कोयला | १२०० |
| लिगनाइट | १५९७ |
| ताँबा | ४ |
| कच्चा लोहा | ८५१ |
| जस्ता | १५३ |
| सीसा | ६७ |
| मैंगनीज | ३० |
| पहाड़ी नमक | ३२७ |
| गन्धक | ५२ |
| पारा | ४२ |

**उद्योग तथा व्यापार**—मदिरा उद्योग में स्पेन का संसार में तीसरा स्थान है। यहाँ पर मुख्यतः वस्त्र निर्माण, मदिरा, खाल, चमड़ा तथा डेरी की उपज के उद्योग होते हैं। स्पेन के उद्योग-धन्धों की सबसे बड़ी कमी यह है कि उनमें सतुन्लन नहीं है। वहाँ के आधाराभूत उद्योगों और यातायात व्यवस्था शिल्प-

उद्योगों के विकास में सहारा नहीं दे सकते। फिर भी शराब उत्पादन में स्पेन का विश्व में तीसरा स्थान है। इसके अन्य शिल्प उद्योग वस्त्र, शराब, चमड़ा व खालें तथा दुग्धशाला की वस्तुएँ हैं।

निर्यात की प्रधान वस्तुएँ फल, लोहा, कार्क, ऊन और इसपार्टो घास हैं। आयात की वस्तुओं में मशीनें, कपड़े तथा खाद्यपदार्थ प्रधान हैं।

मुख्य नगर—**मैड्रिड**—राजधानी है, यहाँ की जनसंख्या १० लाख के लगभग है। यह रेलों का प्रधान केन्द्र है। **बार्सीलोना**—भूमध्यसागर तट पर स्थित है। यह स्पेन का सबसे बड़ा नगर तथा प्रधान बन्दरगाह है। यह एक औद्योगिक केन्द्र भी है। अन्य व्यापारिक केन्द्रों के नाम हैं—वेलेंशिया, मलागा, बिलवाओ तथा कार्डिज।

## पुर्तगाल

स्पेन के पश्चिम में एक छोटा-सा महासागर स्थित देश है।

**विस्तार, जल-वायु तथा उद्योग**—यहाँ की जन संख्या ८४ लाख है। यहाँ की जलवायु सम तथा नम है। भूमि उपजाऊ है। यह देश स्पेन के आंध्र महासागरीय व्यापार का प्राकृतिक द्वार है। यहाँ के लोगों का विशेष उद्यम कृषि-कार्य है, जिसमें ६० प्रतिशत व्यक्ति लगे रहते हैं। नीबू, अंजीर, नारंगी, सेव, बादाम, खजूर तथा अखरोटों की व्यापक खेती होती है। मदिरा तो देश भर में ही बनाई जाती है।

**खनिज-पदार्थ**—यह देश खनिज पदार्थों में धनी है। कच्चा लोहा काफी होता है। टीन तथा वोल्फ्राम में विदेशी पूँजी लगी हुई है। यहाँ की वोल्फ्राम की खानें यूरोप भर में प्रसिद्ध हैं। यहाँ पर ताँबा, सीसा तथा नमक भी बड़े परिमाण में मिलते हैं।

**उद्योग-धन्धे**—पुर्तगाल के वनों में ओक बड़ा महत्वपूर्ण वृक्ष है। इससे कार्क बनाते हैं। ईधन की कमी के कारण उद्योगों की प्रगति मन्द रही है। यहाँ पर कोयले का तो बिल्कुल अभाव ही है। जल-विद्युत की भी बड़ी कमी है। यहाँ के शिल्प उद्योग अधिकतर मदिरा (शराब) तथा जैतून सम्बन्धी वस्तुएँ ही हैं। यहाँ ऊनी, सूती तथा सन के वस्त्र भी बनाए जाते हैं। **पुर्तगालियों का एक विशेष उद्यम चीनी मिट्टी के टाइल बनाना है। यह उद्योग इन्हें मूर लोगों से प्राप्त** हुआ। देश से कार्क का बड़ा निर्यात होता है। कुल निर्यात का २५ प्रतिशत कार्क ही होता है।

**लिस्बन**—यहाँ की राजधानी तथा प्रधान नगर है। इसका पोताश्रय बड़ा सुन्दर है। रेल द्वारा यह ओपोर्टो तथा मैड्रिड से मिला हुआ है। यहाँ की खेती की उपज का निर्यात तथा पक्के माल का आयात लिस्बन द्वारा ही होता है। अपोर्टो शराब के निर्यात का प्रसिद्ध बन्दरगाह है।

## ग्रेट ब्रिटेन (Great Britain)

ब्रिटिश द्वीप समूह के अन्तर्गत ग्रेट ब्रिटेन और आयरलैण्ड सम्मिलित हैं। ग्रेट ब्रिटेन के अन्दर मूण्डालैंड, वेल्स और स्काटलैंड शामिल है। ग्रेट ब्रिटेन तथा

उत्तरी आयरलैंड को संयुक्त राज्य कहते हैं और संयुक्त राज्य का क्षेत्रफल ९४०० वर्ग मील है। यह देश संसार भर में सबसे उन्नत उद्योग-प्रधान देश है। १९ वीं शताब्दी से ही यहाँ पर व्यापार तथा उद्योगों में उल्लेखनीय विकास हुआ है। तभी से यह देश इंजीनियरी के विकास, रेलों की प्रमुखता तथा उद्योग-धन्धों के आविष्कार में अग्रगण्य रहा है। सन् १९०० में यहाँ का व्यापार संसार का एक-पंचमांश तथा ब्रिटिश-साम्राज्य सहित संसार का एक-तृतीयांश था। **ग्रेट ब्रिटेन की इस महान् व्यापारिक उन्नति में इसकी प्राकृतिक तथा भौतिक सुविधाओं ने बड़ा योग दिया है।**

**जलवायु के लाभ**—शीतोष्ण कटिबंध में स्थित होने से यहाँ की जलवायु न अधिक ठंडी है न अधिक गर्म परन्तु सम है जिसके कारण खेती में रुकावट नहीं होती। हिम से मुक्त होने के कारण आवागमन में भी कोई बाधा नहीं। जलवायु के ही कारण खेती और कारखानों में यहाँ के मनुष्य सारे साल काम कर सकते हैं। लोगों में काफी स्फूर्ति रहती है, जिससे उनके नियमित कार्यों में किसी प्रकार की बाधा नहीं पड़ती।

**तटरेखा**—यहाँ की तट रेखा इतनी कटी-फटी है कि ब्रिटेन का कोई भी भाग समुद्र से ७० मील से अधिक दूर नहीं है। १३ मील के क्षेत्रफल पर १ मील तट रेखा पड़ती है। समुद्र की समीपता के कारण ही इसके दोनों ओर के औद्योगिक प्रदेशों को विदेशों में माल भेजने की बड़ी सुविधा है।

**स्थिति के लाभ**—ब्रिटेन की स्थिति भी आदर्श है। इंगलिश चैनल इसे महाद्वीप से पृथक् करती है। यूरोप से समीपता के कारण यहाँ पर व्यापारिक उन्नति हो सकी है। साथ ही समुद्र से पृथक् होने के कारण यहाँ पर थल अथवा जल मार्गों द्वारा विदेशी आक्रमणों का भय नहीं है। हाँ—हवाई हमले हो सकते हैं। इसकी स्थिति संसार के उन्नत भागों के मध्य में है। सभी देश समीप पड़ते हैं। यूरोप के सभी व्यापारिक देश—जर्मनी, फ्रांस, बेल्जियम इत्यादि समीप ही पूर्व या दक्षिण में स्थित हैं। संयुक्त राष्ट्र अमरीका में भी आंध्र महासागर द्वारा सरलता से पहुँचा जा सकता है। छिछले तटीय समुद्र में स्थित होने के कारण यहाँ के बन्दरगाहों को ऊँचे ज्वार से लाभ होता है। जहाज बन्दरगाहों में सरलता से पहुँचते हैं और कीचड़ इत्यादि भी उनमें नहीं जमती। यहाँ की नदियाँ जल-मार्ग की दृष्टि से अच्छी नहीं, परन्तु उनके मुहानों में जहाजों के लिए सभी सुविधाएँ हैं। अतः व्यापार के लिए महत्वपूर्ण हैं।

**खनिज-पदार्थ**—ग्रेट ब्रिटेन में लोहे और कोयले की बड़ी-बड़ी खानें हैं जो कि पास ही पास स्थित हैं। कोयला उत्तम श्रेणी का है और लगभग सभी औद्योगिक केन्द्र कोयले की खानों के समीप हैं। थोड़े-बहुत परिमाण में चाक, स्लेट टीन इत्यादि भी मिलते हैं।

**औद्योगिक प्रगति**—देश की व्यापारिक तथा औद्योगिक प्रगति का श्रेय आर्थिक तथा मानवी परिस्थितियों दोनों ही को है। (१) देश की सुदृढ़ सरकार

से औद्योगीकरण में बड़ी सहायता मिली है। (२) वहाँ के लोगों का स्वभाव, चरित्र तथा मेहनत देश के उद्योग-धन्धों का आधार है। प्रति व्यक्ति पर औद्योगिक उत्पादन का औसत संसार के सभी देशों से बढ़कर है। ब्रिटिश व्यवसाय का संसार में विशेष मान है। और उनकी टेकनिकी प्रगति विश्व-प्रख्यात है। वस्त्रों, बर्त्तनों, हवाई इंजनों तथा जहाजों में ब्रिटिश प्रगति तथा डिजाइन बड़ी ही उम्दा कोटि की है। (३) आन्तरिक यातायात व्यवस्था बहुत ही अच्छी है। ग्रेट ब्रिटेन में २५००० मील लम्बा रेलमार्ग है जो देश के सभी भागों को बन्दरगाहों से मिलाता है। सडकों का भी जाल-सा बिछा हुआ है और मोटर गाड़ियों से यात्री तथा सामान दोनों ही को ले जाया जाता है। आन्तरिक जल-मार्ग बहुत महत्वपूर्ण नहीं हैं। इनके द्वारा केवल रेलमार्गों का ४ प्रतिशत व्यापार होता है। सन् १९४७ में एक विधान द्वारा आन्तरिक यातायात बोर्ड की स्थापना की गई। यह बोर्ड जनवरी १९४८ में बन गया और इसके नियन्त्रण में देश की सभी रेलें, २० हजार इंजन, ४१००० यात्रा गाड़ियाँ, १२ लाख ३५ हजार सामान ढोने के डिब्बे, १०० जहाज तथा हजारों मोटर गाड़ियाँ हैं। सरकार के नियन्त्रण में इतनी विशाल व्यवस्था और किसी भी देश में नहीं है। (४) औद्योगिक केन्द्र में घनी आबादी है। (५) ब्रिटिश साम्राज्य बड़ा ही विस्तृत है। इसके उपनिवेश तथा आश्रित राज्य दूर-दूर तक फैले हुए हैं और उनमें ब्रिटिश माल की उत्कृष्ट मण्डियाँ पाई जाती हैं। संसार की जन संख्या का २४ प्रतिशत अंश ब्रिटिश कामनवेल्थ और साम्राज्य में निवास करता है। (६) ब्रिटेन का व्यापारिक जहाजी बेड़ा संसार में सबसे बड़ा है। (७) अंग्रेजी भाषा सारे विश्व में फैल गई है। इसके अलावा ब्रिटेन की स्वतंत्र व्यापार नीति और वैज्ञानिक प्रगति ने भी इस विकास में काफी हाथ बंटाया है।

परन्तु कुछ असुविधायें भी हैं। औद्योगीकरण और जनसंख्या के घनत्व के कारण जमीन की भारी कमी है और भूमि बहुत मंहगी है। मजदूरों के पारिश्रमिक का दर काफी ऊँचा है। साथ में जल-विद्युत का पूर्णतः अभाव है! अन्य देशों के आयात कर की ऊँची दर से भी ब्रिटिश उद्योग को चिन्ता हो रही है।

फिर देश में आवश्यक कच्चा माल उपलब्ध नहीं है। कोयला तथा निम्न-कोटि का कोयला तो जरूर मिलता है। परन्तु वर्त्तमान औद्योगिक जगत का विकास केवल इन्हीं दो खनिज पर कदापि भी निर्भर नहीं है। यहाँ खनिज तेल, मैंगनीज, टीन, बाक्साइट, सीसा, ताँबा, कपास, रबड़, पटसन तथा तिलहन आदि कुछ भी नहीं होता। यह सब वस्तुयें बाहर से मँगानी पड़ती हैं। वास्तव में कोई भी उद्योग प्रधान देश ऐसा नहीं है यहाँ इतना कम कच्चा माल मिलता हो।

इसके लिए ब्रिटेन दूसरे देशों पर आश्रित रहता है। नीचे की तालिका से ब्रिटेन की यह निर्भरता समझ में आ सकती है।

मूल कच्ची वस्तुओं के विश्वव्यापी उत्पादन का प्रतिशत जो कि ग्रेट ब्रिटेन में उत्पन्न तथा प्रयोग होता है।

| कच्ची वस्तुएँ | विश्वव्यापी उत्पादन का ग्रेट ब्रिटेन में उत्पादन प्र. श. | विश्वव्यापी उत्पादन का ग्रेट ब्रिटेन का उत्पादन प्र. श. |
|---|---|---|
| कोयला | १८.९ | १५.५ |
| लोहा | ४.७ | ११.५ |
| खनिज तेल | — | ४.५ |
| निकिल | — | २७.० |
| मैंगनीज | — | ९.५ |
| टीन | १.३ | ३५.० |
| कपास | — | १०.० |
| ऊन | २.७ | २.० |
| रबर | — | १५.० |
| बाक्साइट | — | ५.५ |
| सीसा | १.६ | २०.६ |
| जस्त | ०.६ | ७.५ |
| ताँबा | — | १३.५ |

जनसंख्या—ग्रेट ब्रिटेन की आबादी बहुत घनी है। १९३१ की जनगणना के अनुसार आबादी इस प्रकार है :

| | |
|---|---|
| स्काटलैंण्ड | ४८,४२,५५४ |
| इंगलैंड तथा वेल्स | ३,९९,४७,९३१ |

इंगलैंड में जन संख्या का औसत प्रति वर्गमील ६८५ व्यक्ति है। बेल्जियम, हालैंड तथा जावा को छोड़कर यहाँ की आबादी का औसत अन्य सभी देशों से अधिक है। १९४९ में ग्रेट ब्रिटेन की आबादी का अनुमान ५ करोड़ ५ लाख व्यक्ति था। यह संख्या सन् १९४४ की अपेक्षा १० लाख अधिक थी। सन १७०० में इंगलैंड की जनसंख्या इससे ४३० लाख कम थी। संख्या में वृद्धि का मुख्य कारण वीसवीं सदी के शुरू तक मृत्यु में कमी और उत्पादन में निरन्तर बढ़ती है।

उत्तरी इंग्लैंड तथा दक्षिणी वेल्स औद्योगिक क्षेत्र हैं इसलिए यहाँ सबसे घनी आबादी है। लंदन के आस-पास आबादी बढ़ती जा रही है। लंकाशायर ग्लेमोरगन, वारविकशायर, डरहम, स्टैफर्डशायर जैसे औद्योगिक क्षेत्रों में आबादी का औसत १००० तथा नारफाक, सफक, लिंकनशायर और कैम्ब्रिज जैसे कृषि प्रान्तों का ५०० व्यक्ति प्रति वर्गमील है। पहाड़ी प्रान्तों की आबादी बहुत कम है परन्तु अब जन-संख्या के वितरण में बड़ा परिवर्तन होता जा रहा है।

## खनिज सम्पत्ति

ग्रेट ब्रिटेन के खनिज पदार्थ बड़े महत्वपूर्ण हैं।

**ग्रेटब्रिटेन के प्रधान खनिज (१९५३)**

(हज़ार मीट्रिक टन)

| | |
|---|---|
| कोयला | २२३,००० |
| कच्चा लोहा | १६,०४० |
| सीसा (साफ किया हुआ) | ८६ |
| जस्ता | १ |
| टीन | २९ |
| मिट्टी का तेल | १०४ |
| जिप्सम | १,०९२ |
| बलुहा पत्थर | ४,३४६ |
| चूने का पत्थर | १५,९२६ |
| खड़िया | १०,१६७ |
| चीका मिट्टी | २६,५०० |

कोयला—यहाँ लोहा तथा कोयला पास-पास पाए जाते हैं। कोयला सभी स्थानों में मिलता है पर विट्यूमिनस श्रेणी का है। कोयले की खानें समुद्र के पास हैं। इसका तटीय व्यापार होता है। कोयले के वार्षिक उत्पादन में ग्रेट ब्रिटेन का संसार में तृतीय स्थान है। देश के आर्थिक जीवन में कोयले का बड़ा महत्व है क्योंकि देश के उद्योगों के लिए ई शक्ति इसीसे प्राप्त होती है। कोयला उद्योग में १० लाख व्यक्ति लगे हैं तथा ४० लाख व्यक्ति इसी पर आश्रित हैं। खनिज पदार्थों के ९ प्र. श. मूल्य का कोयला निकाला जाता है। प्रत्येक कोयला क्षेत्र औद्योगिक केन्द्र भी है। कोयले का निर्यात भी होता है और निर्यात वस्तुओं में ५ प्र. श. मूल्य का कोयला होता है।

**ब्रिटिश द्वीप समूह में कोयले का उपभोग**

(लाख टन में)

| | १९३८ | १९४७ | १९५३ | १९५४ |
|---|---|---|---|---|
| देश के उद्योग धंधों में | १७७८ | १८४७ | २०८५ | २१३१ |
| निर्यात | ३५८ | ११ | १४० | १३८ |
| भार संतुलन के वास्ते जहाजों में | १०५ | ४४ | २९ | २५ |

देश में कोयले का उपभोग और निर्यात इतना अधिक बढ़ गया है कि अब ब्रिटेन को बाहर से कोयला आयात करना पड़ता है। सन् १९५३ में ६ लाख टन कोयला बाहर से आयात किया गया और सन् १९४४ में ३० लाख टन कोयला बाहर से आया। यदि सन् १९४७ और सन् १९५४ के आँकड़ों की तुलना की जाय तो स्पष्ट हो जायगा कि इस बीच में उत्पादन तो केवल २६० लाख टन अधिक हुआ, परन्तु देश में उपभोग २८४ लाख टन अधिक बढ़ गया। साथ-साथ

नेर्यातक देशों में अपना स्थान बनाये रखने के लिए ब्रिटेन से १४० लाख टन कोयला बाहर भेजा गया जब कि सन् १९४७ में केवल १० लाख टन कोयला ही निर्यात किया गया था। परन्तु निर्यात की यह दशा केवल आयात द्वारा ही कायम रखी जा सकी।

**कोयले का उपभोग—विस्तृत आँकड़े**

(लाख टन)

| उपभोग | १९३८ | १९५१ | १९५४ |
|---|---|---|---|
| गैस के लिए | १८२ | २७४ | २७३ |
| बिजली तैयार करने के लिए | १४९ | ३५४ | ३९३ |
| रेलों द्वारा | १२० | १४३ | १३६ |
| इस्पात के कारखानों में | १८७ | ८० | ६७ |
| कोयले की खानों में | ११८ | २३५ | २६६ |
| घरेलू उपभोग में | ४०० | ६१९ | ६५७ |
| सामान्य शिल्प उद्योग तथा इन्जीनियरिंग उद्योग | ५७७ | ३७४ | ३४१ |
| कुल उपभोग | — | — | २१३९ |

सन् १९५४ में संयुक्त राज्य ने ३० लाख टन कोयला आयात किया था। सन् १९५५ में दशा और भी संकटनीय रही। उत्पादन में तो कोई विशेष वृद्धि हुई नहीं परन्तु उपभोग बराबर बढ़ रहा है। कोई १०० लाख टन कोयला निर्यात किया गया और इस प्रकार उत्पन्न कमी को पूरा करने लिए कोई १२० लाख टन कोयला बाहर से मँगवाना पड़ेगा। अतएव ब्रिटेन की कोयला समस्या का हल निर्यात की कमी तथा उद्योगों में अन्य प्रकार के ईंधन, विशेषकर तेल को अधिकाधिक अपनाकर प्राप्त किया जा सकता है। जुलाई सन् १९५५ में ब्रिटेन की सरकार ने निर्यात में कटौती की घोषणा की, परन्तु सन् १९५५ में इससे केवल २० लाख टन कोयले की बचत होने की आशा है। परन्तु सन् १९५६ में निर्यात में भारी कमी हो जायगी और साथ-साथ आयात में बचत हो सकेगी।

ग्रेट ब्रिटेन में कोयले के प्रधान क्षेत्र निम्नलिखित हैं :—

**पीनाइन श्रेणी के क्षेत्र :—**

(१) नार्थम्बरलैंड तथा डरहम, (२) यार्क-डर्बी तथा नाटिंघम, (३) दक्षिणी लंकाशायर तथा (४) उत्तरी स्टैफोर्डशायर

**मिडलैंड के क्षेत्र :—**

(५) वारविक (६) दक्षिणी स्टैफोर्डशायर तथा (७) लीसेस्टरशायर

**वेल्स पहाड़ के क्षेत्र :—**

(८) उत्तरी वेल्स तथा (९) दक्षिणी वेल्स

**स्काटलैंड की मध्यवर्ती घाटी के क्षेत्र :—**

(१०) आयरशायर तथा (११) क्लाइड

इनके अतिरिक्त अन्य छोटे-छोटे कोयला क्षेत्र ब्रिस्टल, ऐडिनबर्ग और आयरलैंड के किल केनी में हैं।

**ब्रिटिश कोयला उद्योग**

| वर्ष | उत्पादन (लाख टन) | निर्यात (लाख टन) | लगे हुए व्यक्तियों की संख्या (हजार में) |
|---|---|---|---|
| १९१३ | २८७० | ९८० | १२३० |
| १९३९ | २२८० | ४६३ | ७८२ |
| १९४६ | १८९० | ९२ | ९७७ |
| १९५० | २१६० | १७० | १५१० |
| १९५३ | २२४० | १६० | ७१७ |

सन् १९५४ में कोयले का कुल उत्पादन २२६० लाख टन था। इसमें से २१३० लाख टन गहरी खानों से तथा १०० लाख टन खुली खानों से प्राप्त हुआ था। विविध खानों का उत्पादन में भाग इस प्रकार था—

| | |
|---|---|
| स्काटलैंड के कोयला क्षेत्र | १४ प्रतिशत |
| यार्क, नाट्स और डर्बी | ४० प्रतिशत |
| लंकाशायर | ६ प्रतिशत |
| मिडलैण्ड | ११ प्रतिशत |
| दक्षिणी वेल्स | १६ प्रतिशत |

**ब्रिटिश द्वीप समूह में कोयले का उत्पादन**

(लाख टन में)

| | १९३८ | १९७ | १९५३ | १९५४ |
|---|---|---|---|---|
| गहरी खानों से प्राप्त | २७० | १८७२ | २१२५ | २१३४ |
| उभरी पट्टियों से प्राप्त | — | १०२ | ११७ | १०१ |
| कुल योग | २२७० | १९७४ | २२४२ | २२३५ |

**ब्रिटिश द्वीप समूह में कोयले का उत्पादन**
**मजदूरों की सँख्या के अनुसार**

| | १९३८ | १९४७ | १९५३ | १९५४ |
|---|---|---|---|---|
| कोयला उद्योग मे लगे मजदूरों की संख्या (हजार) | ७८२ | ७११ | ७१७ | ७०७ |
| प्रति मजदूर की पारी पर उत्पादन (टन) | १.१४ | १.०७ | १.२१ | १.२३ |
| प्रति मजदूर वर्ष पर उत्पादन (टन) | २९० | २६३ | २९६ | ३०२ |

**दक्षिणी वेल्स का कोयला क्षेत्र**—दक्षिणी वेल्स के कोयला क्षेत्र का कोयला उत्तम श्रेणी का होता है और अधिक परिमाण में मिलता है। यहाँ का कोयला विशेषकर जहाजों में काम आता है। १९१४ तक यह क्षेत्र संसार का प्रधान कोयला क्षेत्र रहा परन्तु अब कोयले की माँग की कमी के कारण बड़ी बाधा पड़ गई है। लेकिन सन १९२० से दक्षिणी वेल्स का कोयला उद्योग सकटनीय परि

स्थितियों से गुजर रहा है। कोयले की माँग भी काफी कम होगई है।

वेल्स कोयला क्षेत्र की अवनति के कारण निम्नलिखित हैं।

(१) ब्रिटिश कोयले के दाम काफी मंहगे हैं। आसानी से खुद सकने वाली खानों को काम में लाया जा चुका है और अब कोयला प्राप्त करने के लिए काफी नीचे जाना पड़ता है। इस प्रकार उत्पादन का मूल्य या खर्च ज्यादा पड़ जाता है। इसके बिपरीत आसानी से उपलब्ध कोयले को संयुक्तराष्ट्र अमरीका सस्ते मूल्य पर विश्व मंडियों में बेच लेता है।

जलविद्युत के तीव्र विकास के कारण फ्रांस, इटली, स्वीडन और अन्य देश जो पहले कोयला खरीदा करते थे अब नहीं खरीदते।

आस्ट्रेलिया और नैटाल जो पहिले कोयला आयात किया करते थे अब बाहर से कोयला नहीं मँगवाते। वहाँ पर नई कोयला खानों का पता लगा लिया गया है।

(४) यद्यपि कोयले का उत्पादन बराबर बढ़ रहा है परन्तु साथ-साथ ब्रिटेन में कोयले का उपभोग भी बढ़ता जा रहा है। दूसरे विश्वयुद्ध से पहले वार्षिक घरेलू उपभोग १८०० लाख टन था और एक पचमांश उत्पादन से अधिक निर्यात के लिए बच रहता है। सन् १९५३ में घरेलू उपभोग बढ़ गया और केवल ७ प्रतिशत ही निर्यात के लिए बचा। यह दिशा एक माने में अच्छी भी रही क्योंकि उद्योग-धंधों को अधिक कोयला मिल सकने के कारण ब्रिटेन अपने औद्योगिक स्थान को पुनः प्राप्त कर सका।

उत्तरी वेल्स के कोयला क्षेत्र का समुद्र से सीधा सम्बन्ध है यद्यपि उसमें कोयला अधिक नहीं है।

**यार्क तथा डर्बी कोयला क्षेत्र**—यार्क, डर्बी तथा नाटिंघम कोयला क्षेत्र ७० मील लम्बा तथा २० मील चौड़ा है। लोहा पास ही मिलता है। समुद्र पास होने से स्केंडिनेविया, डेनमार्क तथा वाल्टिक प्रदेश यहीं से कोयला मँगाते हैं। वैस्ट राइडिंग के ऊन के कारखाने तथा शैफील्ड के लोहे के कारखाने इसी क्षेत्र पर निर्भर हैं।

दक्षिणी लंकाशायर क्षेत्र के समीप मुख्यकर सूती कारखाने हैं।

**मिडलैंड क्षेत्र का ह्रास**—मिडलैंड कोयला क्षेत्रों पर लोहे के कारखाने हैं, परन्तु सन् १९२९ से इस्पात उद्योग में ह्रास होने के कारण इन क्षेत्रों की महत्ता घट गई है। अब यहाँ पर ब्रिटेन के समस्त कोयले का केवल ११ प्र. श. ही निकाला जाता है।

**आयरशायर तथा लैनार्कशायर**—स्काटलैंड के आयरशायर क्षेत्र का कोयला अधिकतर निर्यात होता है। क्लाइड बेसिन के पोत-निर्माण उद्योग में लैनार्कशायर का कोयला तथा लोहा काम में लाया जाता है क्योंकि क्लाइड नदी द्वारा कोयला आसानी से लाया जा सकता है।

सन् १९४६ के जुलाई मास में ब्रिटिश संसद ने कोयला उद्योग राष्ट्रीय-

करण विधान पास किया। इसके द्वारा कोयला उद्योग सरकार के नियंत्रण में आ गया। जनवरी सन् १९४७ में कोयला उद्योग नेशनल कोल बोर्ड के नियंत्रण में आगया। इसका उद्देश्य कोयला उद्योग का इस प्रकार विकास करना है कि काफी कोयला




चित्र ५५

उचित मूल्य पर देश की जनता के लिए उपलब्ध हो सके। इसके नियन्त्रण में कोई १५०० खानें हैं और कोक बनाने के ४५ प्रतिशत कारखाने भी इसीके अन्तर्गत आते हैं। बोर्ड कोई ३ लाख एकड़ भूमि का मालिक है और इसके नियन्त्रण में १४००० मकान, बहुत-से मजदूर, कारखाने तथा सभी प्रकार के यातायात हैं। इसके आधीन कोई ७ लाख २३ हजार मजदूर काम करते हैं और बहुत-से अन्य मजदूर सम्बन्धित उद्योगों में लगे हुए हैं। घरेलू उपभोग के बढ़ने के कारण कोयले का उत्पादन बढ़ना जरूरी है। नेशनल कोल बोर्ड कोयले की खानों का पुनर्गठन तथा विकास करके इस उद्देश्य को पूरा करने की भरपूर चेष्टा कर रहा है। कोयला काटने, लादने और इधर-उधर ले जाने में मशीनों का अधिकाधिक प्रयोग होने लगा है।

## ग्रेट ब्रिटेन की लोहे की खानें

ब्रिटेन में खनिज लोहा निम्न श्रेणी का है। यहाँ पर लोहे की खानें अधिकतर उत्तरी लैनार्कशायर, क्लाइड बेसिन, उत्तरी स्टैफोर्डशायर तथा दक्षिणी वेल्स में स्थित हैं।

**लोहे के क्षेत्र तथा उत्पादन की कमी**—दक्षिणी वेल्स की लोहे की खानें प्रायः समाप्त हो गई हैं और अब यहाँ का लोहे तथा इस्पात का धंधा स्पेन तथा फ्रांस के लोहे पर निर्भर है। ब्रिटेन के सबसे महत्त्वपूर्ण लोहे-प्रदेश दक्षिणी-पूर्वी इंगलैंड में हैं। यहाँ से ब्रिटेन का ८५ प्र.श. लोहा निकलता है। लोहे के प्रमुख केन्द्र नीचे दिए हैं:—(१) क्लीवलैंड की पहाड़ियाँ, (२) लिंकनशायर के स्कन्थोर्प तथा फ्राडिंघम (३) नार्थम्पटनशायर के कौर्बी तथा कैटेरिंक तथा (४) उत्तरी आक्सफोर्डशायर में बैनबरी के समीप। यहाँ के लोहे की अनेक खानें अब समाप्त हो गई हैं। इसीलिए स्वीडन, स्पेन, फ्रांस, संयुक्तराष्ट्र तथा न्यूफाउंडलैंड से लोहा मँगाना पड़ता है। सन् १९५३ में संयुक्त राज्य (U. K.) ने १०० लाख टन खनिज लोहा बाहर से मँगाया था।

**अन्य खनिज पदार्थ**—ब्रिटेन में सीसा, जस्ता, ताँबा तथा टीन भी मिलता है। चूने का पत्थर, खरिया, ग्रेनाइट, स्लेट और नमक भी कार्नवाल, डैवोन, सोमरसैट, वेल्स तथा कम्ब्रियन प्रायद्वीप से प्राप्त होता है। टीन का अपार भंडार अब समाप्त हो गया है।

ग्रेट ब्रिटेन में सैनिक सुरक्षा सम्बन्धी धातुओं की बड़ी कमी है, परन्तु ब्रिटिश साम्राज्य तथा अन्य देशों से धातुएँ मिल सकती हैं। ब्रिटेन में मैंगनीज, क्रोम, टंगस्टन, ताँबा, निकिल तथा अल्यूमिनियम बिल्कुल नहीं होता। इन धातुओं की प्राप्ति की सुविधा के कारण ही संयुक्त राष्ट्र को छोड़कर संयुक्तराज्य (U. K.) की स्थिति संसार में सबसे सुदृढ़ है। यह नीचे की तालिका से स्पष्ट हो जायगा—

ग्रेट ब्रिटेन में युद्धोपयोगी खनिज की प्राप्ति (१९३८)

(लाख टनों में)

| वस्तु | घरेलू उत्पादन | साम्राज्य व कामनवेल्थ | अन्य प्रदेश |
|---|---|---|---|
| कोयला | २,३०० | ७५० | १५० |
| लोहा | १२० | १०० | ६० |
| कच्चा लोहा | ७० | ३० | १० |
| इस्पात | १०० | ३० | — |
| तेल | — | ७० | ८४० |
| मैंगनीज | — | ९,५०० | १,५०० |
| क्रोम | — | १,७०० | १,३०० |
| टंगस्टन | — | ५०० | १,००० |
| अल्यूमिनियम | — | ५,००० | ९,००० |
| ताँबा | — | ५,५०० | ८,५०० |
| निकल | — | ९०० | ३०० |

## कृषि का धंधा

**ब्रिटिश द्वीप की उपज**—ब्रिटिश द्वीप उद्योग-प्रधान देश है। फिर भी यहाँ पर खेती का महत्त्वपूर्ण स्थान है। यहाँ के ११ प्र.श. मनुष्य खेती करते हैं। इसका ब्योरा इस प्रकार है—स्काटलैंड ३७ प्र.श.; इंगलैंड २ प्रतिशत और आयरलैंड ५३ प्र.श.। यहाँ की मुख्य फसलें गेंहूँ, जौ, जई, मटर, लोभिया, आलू, शलजम, इत्यादि हैं। भूमि की कमी से सयत्न खेती की जाती है। पूर्वी इंगलैंड में गेंहूँ, जौ, जई, चुकन्दर तथा फलों के लिए अनुकूल दशाएँ हैं। गेंहूँ की खेती लिंकन, नारफोक, सफोक, एसेक्स तथा बैडफोर्डशायर में; जौ की खेती पूर्वी मैदानों में; जई की खेती स्काटलैंड के पूर्वी मैदानों तथा उत्तरी आयरलैंड में होती है। चुकन्दर की खेती पूर्वी इंगलैंड, उत्तरी श्रोपशायर, फ़ाइफशायर तथा आयरलैंड की बैरो नदी की घाटी में होती है। आजकल इंगलैंड की ८०प्रतिशत भूमि पर खेती की जाती है। यदि १९३६-३९ के खेतिहर उत्पादन को और खेतों के प्रसार को १०० मान लिया जाय तो बाद के वर्षों में स्थिति इस प्रकार थी—

| | १९४७-४८ | १९५२-५३ | १९५३-५४ |
|---|---|---|---|
| उपज | १२८ | १५३ | १५५ |
| खेत | १२४ | १५१ | १५५ |

संयुक्तराज्य में प्रति एकड़ उपज सबसे अधिक है। सन् १९५० में प्रति एकड़ उपज इस प्रकार थी—

गेंहूँ १९.५ हण्डरवेट; जौ १८.३ हण्डरवेट; जई १६ हण्डरवेट; भूसा २४.५ हण्डरवेट तथा चुकन्दर १९०.७ हण्डरवेट।

संयुक्त राज्य में खेतिहर उत्पादन
(वर्ष का आरम्भ जून से होता है)

| | १९४७-४८ | १९५२-५३ | १९५३-५४ |
|---|---|---|---|
| **फसलों का प्रसार** (हजार एकड़) | | | |
| गेंहूँ और राई | २१९८ | २०८६ | २२८५ |
| अन्य अनाज | ५८६६ | ६००१ | ५८७० |
| आलू | १३३० | ९९० | ९८५ |
| चुकन्दर | ३९५ | ४०८ | ४१५ |
| कुल भूमि | १२,८८० | १२,२६६ | १२,३०४ |
| **फसलों की उपज** (हजार टन) | | | |
| गेंहूँ और राई | १६८९ | २३५७ | २७३० |
| अन्य अनाज | ४५१४ | २९३६ | ६१८७ |
| आलू | ७७६६ | ७८४८ | ८२६० |
| चुकन्दर | २९६० | ४२३६ | ५२७५ |

देश में भूमि की कमी के कारण, गहरी व मिश्रित खेती की जाती है।

**ब्रिटेन की खेती में वृद्धि**—ब्रिटेन में अपनी आवश्यकता की ३९ प्र. श. ही भोजन की वस्तुएँ उत्पन्न होती हैं। अतः शताब्दियों से बाहर से ही भोजन की सामग्री यहाँ आती है। अनाज पैदा करने वाले देशों के लिए ग्रेट ब्रिटेन सदा ही उत्तम ग्राहक रहा है। अब बहुत-से बगीचों व ऊसर भूमि को ठीक करके यहाँ पर ७० लाख एकड़ से भी अधिक भूमि पर खेती की जाती है और खेती की उपज में कल्पनातीत वृद्धि हुई है। पिछले छः वर्ष की वृद्धि का प्रतिशत नीचे दिया जाता है—गेंहूँ १०९, जौ ११५, जई ५८, आलू १०२, चुकन्दर ३७, शाक-भाजी (सब्जी) ३४ तथा फल ५५ प्र० श०। वास्तव में दूसरे महायुद्ध के बाद में खाद्यान्नों की कमी के कारण ब्रिटेन में अनाजों की उपज बढ़ाई जा रही है।

युद्ध उपरान्त संसार में भोजन की कमी के कारण ग्रेट ब्रिटेन में घरेलू उपभोग के लिए खाद्यान्नों का उत्पादन बराबर बढ़ाया जा रहा है। सन् १९५१-५२ में कुल खेतिहर उत्पादन महायुद्ध के पूर्व के औसत से ४० प्रतिशत अधिक था और ग्रेट ब्रिटेन की सरकार इस उत्पादन की वृद्धि को सन् १९५६ तक ६० प्रतिशत तक पहुँचा देना चाहती है। इसी दृष्टिकोण से मशीनों का प्रयोग भी बराबर बढ़ रहा है और आजकल समस्त संसार में ट्रैक्टर मशीनों के घनत्व के दृष्टिकोण से ग्रेट ब्रिटेन का स्थान सबसे आगे है। यहाँ प्रत्येक ५८॥ एकड़ खेतिहर भूमि के पीछे एक ट्रैक्टर इस्तैमाल होता है।

**पशुओं में वृद्धि—पशु पालन**—यह भी ब्रिटेन का एक महत्वपूर्ण धंधा है। पशुओं से दूध, मांस और खाल प्राप्त होती है। १९५२ में यहाँ दो लाख पशु थे। १९२९ से १९४९ के बीच २,००,००० की वृद्धि हुई। यहाँ पर डेरी के धंधे में भी महत्वपूर्ण उन्नति हुई है, विशेषकर आयरलैंड में। इंगलैंड में अब १,२०,००,००० से भी अधिक पशु हैं। दुग्धशालाओं का धंधा निम्नलिखित भागों में प्रमुख है—

(१) **कार्नवाल, डेवन और सोमरसेटशायर**—यहाँ पनीर व क्रीम बनाई जाती है।

(२) **वेल्स के मैदान**—दक्षिण वेल्स कोयला क्षेत्र की घनी आबादी के लिए यहाँ पर दूध व पनीर उत्पन्न किया जाता है।

(३) **चेशायर**—यह सबसे महत्वपूर्ण क्षेत्र है। दूध व पनीर यहाँ की मुख्य वस्तुएँ हैं।

(४) **आक्सफोर्ड और ऐल्सबरी की घाटियाँ**—यहाँ से लन्दन को दूध भेजा जाता है।

(५) आयरलैंड में उत्तर और दक्षिण-पश्चिमी भाग के मैदानों में दुग्धशाला का धंधा होता है।

**पशुओं से प्राप्त उपज**

| | १९४८ | १९५३ | १९५४ |
|---|---|---|---|
| दूध (लाख गैलन) | १७०४० | २०५६० | २१७०० |
| अण्डे (हजार टन) | ३३८ | ४९४ | ५२६ |
| बैल का मांस (हजार टन) | ४७८ | ५८३ | ६३७ |
| भेड़ का मांस (हजार टन) | ११२ | १७२ | १६६ |
| सूअर का मांस (हजार टन) | १८५ | ५८९ | ६०६ |

ब्रिटेन से उच्च कोटि के पशुओं को जिंदा ही निर्यात कर दिया जाता है। सन् १९४९ में करीब २,००० पशु बाहर भेजे गए। मिडलैंड के मैदानों में मांस का धंधा होता है।

ग्रेट ब्रिटेन में सूअरों की संख्या कम होती जा रही है। सन् १९३८ में ४४ लाख सूअर थे परन्तु सन् १९५२ में केवल ४० लाख ही रह गए।

**संयुक्त राज्य में पशु-संख्या**
(लाख में)

| | १९३९ | १९५२ |
|---|---|---|
| दुग्धशाला के पशु | ३९ | ४६ |
| अन्य पशु | ५० | ४० |
| भेड़ें | २६९ | २१७ |
| सूअर | ४४ | ५० |
| मुर्गियाँ | ७४४ | ९५० |

**ब्रिटेन में भेड़ों की संख्या—भेड़ पालना**—किसी समय ब्रिटेन की समृद्धि

भेड़ों पर ही निर्भर थी। परन्तु अब यह धंधा महत्वपूर्ण नहीं रहा, फिर भी संयुक्त राज्य (U. K.) में न्यूजीलैंड से अधिक भेड़ें हैं। १९३९ में यहाँ २ करोड़ ६० लाख भेड़ें थीं परन्तु १९५१ में उनकी संख्या केवल २ करोड़ २० लाख ही रह गई। भेड़ पालने के मुख्य प्रदेश (१) पीनाइन श्रेणी, (२) वेल्श पहाड़ी प्रदेश, (३) स्काटलैंड का पर्वतीय प्रदेश तथा (४) आयरलैंड हैं।

## मछली का धन्धा

यह ब्रिटेन का एक मुख्य धंधा है। इस धंधे में देश की १० प्र० श० जनता या ३०,००० व्यक्ति लगे हैं। ब्रिटेन के चारों ओर छिछले पानी में असंख्य मछलियाँ पाई जाती हैं। यह धंधा अधिकतर पूर्वी तट पर केन्द्रित है। उत्तरी सागर में हैडाक, हैरिंग, काड और मैकरेल आदि मछलियाँ अधिकतर मिलती हैं। और विक, एबरडीन, पीडरहैड, स्टोन हैविन (Stone Haven), हल, ग्रिम्सबी तथा यारमथ आदि बन्दरगाह मछली के मुख्य केन्द्र हैं। इंगलिश चैनल में पिलचर्ड मछली मिलती है। यहाँ की नदियों में भी सालमन तथा ट्राउट मछलियाँ मिलती हैं। ग्रिम्सबी तथा बिलिंग्स गेट मछली की मण्डियाँ हैं।

हम्बर नदी पर बसा हुआ ग्रिम्सबी संसार भर में मछली पकड़ने के धंधे के विस्तार व उनसे प्राप्त मूल्य के लिए प्रसिद्ध है। यहाँ उत्तरी सागरों, आइसलैंड, फ्रांस और उत्तर सागर से पकड़ी हुई मछलियाँ लाई जाती हैं। समीपवर्ती बन्दरगाह हल में दूर-दूर पर पकड़ी गई मछलियाँ लाई जाती हैं। यहाँ पर काड और हैडक मछलियाँ प्रधान हैं। लंकाशायर में फ्लीटवुड बड़ा ही महत्वपूर्ण केन्द्र है और बड़े औद्योगिक व कोयला उत्पादक क्षेत्रों के समीप होने के कारण इंगलैंड के पश्चिमी तट पर इसका बड़ा महत्व है। यहाँ पर लाई गई मछलियों में हेक, काड और हैडक मुख्य हैं।

**ब्रिटिश मछली क्षेत्रों का उत्पादन**

| | मात्रा (मीट्रिक टन) | मूल्य (हजार पौंड) |
|---|---|---|
| १९३८ | १,०४५,४६२ | १७,५४८ |
| १९४९ | १,११२,५८० | ४१,०५८ |
| १९५२ | ९,८९,९०९ | ४३,७०० |
| १९५३ | ९,८०,३८३ | ४१,००० |

मछली का धंधा इतना उन्नत होते हुए भी ब्रिटेन को संयुक्तराष्ट्र, कनाडा तथा नारवे आदि देशों से मछली मंगानी पड़ती है। सन् १९४९ में ग्रेट ब्रिटेन ने ताजी, जमी हुई, नमक लगी हुई और डिब्बों में बन्द २३९,२५३ टन मछली का आयात किया। ये मछलियाँ संयुक्तराष्ट्र, कनाडा और नार्वे से मँगवाई जाती हैं। ग्रिम्सबी और बिलिंग्सगेट (लन्दन) मछली की दो प्रधान मण्डियाँ हैं। ग्रेट ब्रिटेन में मछलियों का औसत उपभोग २७ पौंड प्रति व्यक्ति है। उत्तर सागर में मछली

पकड़ने के उद्यम में ग्रेट ब्रिटेन सबसे प्रधान है। इसके अलावा वहाँ की नदियों से भी ट्राउट और सामन मछलियाँ पकड़ी जाती हैं।

## ब्रिटेन के मुख्य उद्योग-धन्धे

ग्रेटब्रिटेन संसार का सबसे प्रधान औद्योगिक देश है। यहाँ के मुख्य धंधे लोहा, स्टील, सूती, ऊनी वस्त्र तथा रासायनिक धंधे हैं। यहाँ सबसे प्रधान धंधा लोहा तथा स्टील का है, फिर सूती वस्त्रों का जिसमें १५ लाख आदमी काम करते हैं। १२ लाख मनुष्य जूट, सन तथा सनी आदि के धंधों में लगे हैं। कुल औद्योगिक मजदूरों का ४/५ हिस्सा वस्त्र उद्योग में लगा है। अधिकतर स्त्रियाँ वस्त्र उद्योग में लगी हैं। ब्रिटेन के अधिकतर धंधे कोयले की खानों पर केन्द्रित हैं। पिछले दिनों से यहाँ विद्युत का भी उपयोग होने लगा है। उद्योग धन्धों में कोई १४० लाख आदमी लगे हुए हैं और युद्धपूर्व की अपेक्षा उत्पादन ३० प्रतिशत अधिक है।

**शिल्प उद्योग और लगे हुए व्यक्तियों की संख्या (१९५४)**

| **व्यवसाय** | **(हजार व्यक्ति)** |
|---|---|
| रसायन उद्योग और सम्बन्धित व्यवसाय | ५०९ |
| धातु, इंजीनियरिंग और मोटर गाड़ियाँ | ४,४८७ |
| वस्त्र | ९९५ |
| कपड़े और जूते | ६८५ |
| भोज्य, पेय और तम्बाकू सम्बन्धित | ९०५ |
| अन्य शिल्प-उद्योग | १५९० |
| | ९१७१ |

## सूती वस्त्र उद्योग

१८ वीं शताब्दी के अन्त में निम्नलिखित कारणों से ब्रिटेन के सूती वस्त्र-व्यवसाय में असाधारण उन्नति हुई—(१) ब्रिटेन की बढ़ी-चढ़ी सामुद्रिक शक्ति तथा विस्तृत साम्राज्य के कारण कच्चा माल (कपास) मिलने तथा बने हुए माल के बिकने की सुविधा थी। (२) कपास उत्पादक देशों में औद्योगिक उन्नति नहीं थी। (३) यहाँ की आर्द्र जलवायु, जल शक्ति तथा कोयला वस्त्र उद्योग स्थापना के लिए स्वाभाविक सुविधाएँ थीं। (४) सूत कातने की मशीनों और यन्त्रों की सुविधाएँ थीं। (५) भारत तथा अन्य कपास के देशों में राजनैतिक स्वतन्त्रता नहीं थी तथा (६) यूरोप के अन्य देशों में राजनैतिक अशान्ति तथा युद्ध का बोलबाला था।

**सूती वस्त्र उद्योग के केन्द्र तथा सुविधाएँ**—ब्रिटेन का यह धंधा मुख्यत: लंकाशायर तथा समीपवर्त्ती क्षेत्रों में ही केन्द्रित है। इस धन्धे में लगे हुए ८५ प्र० श० व्यक्ति लंकाशायर, चेशायर तथा डर्बीशायर में ही रहते हैं। लंकाशायर में इस धन्धे के लिए निम्नलिखित सुविधाएँ प्राप्त हैं—(१) पछुआ हवाओं के कारण सूत कातने के लिए उत्तम नम जलवायु। (२) लंकाशायर के सामने अमरीका के

बन्दरगाहों की स्थिति से कच्चा माल मँगाने की सुविधा। (३) कोयले, चूने के पत्थर तथा जल शक्ति की यथेष्ट प्राप्ति। (४) लिवरपूल के बन्दरगाह की समीपता, मजदूरों की कुशलता, पीढ़ियों से इस व्यवसाय का अनुभव, वस्त्र तैयार करने की मशीनों का आविष्कार, मैनचेस्टर-शिप कैनाल की व्यवस्था आदि)

ग्रेट ब्रिटेन में कपास का उत्पादन तो नहीं होता। यहाँ पर कपास संयुक्त राष्ट्र अमरीका, भारतवर्ष, पीरु, मिस्र, सूडान तथा ब्राजील से मँगाई जाती है। चूँकि यहाँ उत्तम प्रकार का महीन कपड़ा बिना जाता है, इसलिए लम्बे रेशे वाली कपास संयुक्त राष्ट्र, मिस्र और सूडान से मँगाई जाती है।



चित्र ५६—दक्षिणी लंकाशायर में सूती वस्त्र के केन्द्र

**वस्त्र उद्योग सम्बन्धी भिन्न-भिन्न कार्य**—(लंकाशायर के नगरों को सूती वस्त्र उद्योग के विचार से दो श्रेणियों म बाँट सकते हैं।-प्रेस्टन, ब्लैकबर्न तथा वर्नले आदि उत्तर के केन्द्रों में बुनाई का काम होता है और रोशडेल (Rochdal), ओल्डहम, बोल्टन तथा बरी आदि दक्षिणी केन्द्रों में सूत कातने का धन्धा केन्द्रित है। लंकाशायर से ८० प्र० श० वस्त्र बाहर भजे जाते हैं।) स्काटलैंड में ग्लासगो तथा पेसले भी वस्त्र उद्योग के प्रधान केन्द्र हैं। पेसले में डोरा बहुत बुना जाता है। ग्लासगो में वे सभी सुविधाएँ है जो लंकाशायर को हैं; परन्तु इस्पात उद्योग की वृद्धि के कारण सूती वस्त्र उद्योग पीछे रह गया है।

**ग्रेट ब्रिटेन में कच्ची कपास का उपभोग**

(लाख पौंड में)

| **उत्पादक प्रदेश** | १९४० | १९५० |
|---|---|---|
| संयुक्त राष्ट्र अमरीका | ६,६८० | ३,३९० |
| मिस्र | २,५९० | १,९७० |
| ब्राजील | ९९० | १,६३० |
| सूडान | ५६० | ८२० |
| भारत और पाकिस्तान | १,४३० | ५८० |
| बेल्जियन कान्गो | — | ३०० |
| पीरु | ८९० | ३६० |

| उत्पादन प्रदेश | १९४० | १९५० |
|---|---|---|
| ब्रिटिश पूर्वी अफ्रीका | — | ४१० |
| फ्रांसीसी भूमध्यरेखीय अफ्रीका | — | — |
| रूस | — | — |
| ब्रिटिश पश्चिमी अफ्रीका | — | १९० |
| अन्य | ७५० | १३० |

**ब्रिटिश सूती वस्त्र के ग्राहक**—ब्रिटेन के सूती माल के प्रमुख ग्राहक भारतवर्ष, चीन, मिश्र, जर्मनी, हालैंड, तुर्की वैस्ट इंडीज, दक्षिणी तथा मध्य अमरीका, मध्य अफ्रीका, जापान, आस्ट्रेलिया, कनाडा, संयुक्तराष्ट्र, स्पेन, इटली, फ्रांस और स्विटजरलैंड हैं। ब्रिटेन भी जापान, फ्रांस जर्मनी और स्वीजरलैंड से काफी सूती वस्तुएँ मँगाता है।

**ब्रिटिश वस्त्र उद्योग का पतन**—१९१३ तक संसार के वस्त्र व्यापार पर लंकाशायर का एकछत्र अधिकार था। अब इसके बहुत-से पूर्वी बाजार जापान और संयुक्त राष्ट्र के हाथ में आ गए हैं। इसके अतिरिक्त एशिया तथा अफ्रीका के देश अब अपने यहाँ काफी कपड़ा बनाने लगे हैं। फिर बाहर के देशों में भारी चुंगी लगा दी गई है। और जापान में सस्ते मजदूरों तथा राज्य के प्रोत्साहन के कारण जापानी वस्त्र चीन तथा भारत में सस्ता पड़ता है। इन्हीं कारणों से लंकाशायर के वस्त्र उद्योग का पतन हो गया है।

**ब्रिटेन में सूती वस्त्र व्यवसाय की अवनति के आँकड़े**

(लाख गज)

| | १९१३ में | १९३७ में |
|---|---|---|
| वस्त्र का निर्यात | ७०,००० गज | १९,००० गज |
| कपास का आयात | २१,००० गज | १२,००० गज |
| भारत को वस्त्र निर्यात | ३०,००० गज | ४० ००० गज |

**ब्रिटेन के वस्त्र उद्योग की स्थिति**—यद्यपि ब्रिटेन में वस्त्र उद्योग को पुनः संगठित करने के उद्योग किए जा रहे हैं फिर भी अभी तक पूर्व दशा की प्राप्ति नहीं हो सकी है। बारीक कपड़े-व्यापार में तो ब्रिटेन पहले की ही भाँति बढ़ा-चढ़ा है परन्तु मोटे कपड़े के व्यापार में वर्तमान स्थिति की भी संभावना नहीं है। ब्रिटेन को पूर्वी देशों से मुकाबला करने में कपड़े का मूल्य घटाना पड़ेगा और समय के अनुसार अपने उद्योग में भी परिवर्तन करना पड़ेगा।

**सूती वस्त्र उत्पादन और निर्यात (१९५४)**

| | उत्पादन | निर्यात |
|---|---|---|
| सूत (लाख पौंड) | ८४१० | ५२० |
| सूती वस्त्र (लाख गज) | १९९४० | ६३१० |

सन् १९३९ में निर्यात की मात्रा—सूत १५९० लाख पौंड तथा कपड़ा १९२१० लाख गज थी।

ग्रेट ब्रिटेन के विभिन्न कारखानों को एक में मिलाकर केन्द्रीभूत करने की योजना पर विचार हो रहा है ताकि अन्दर में ज्यादा से ज्यादा खर्च बचाया जा सके। दूसरी बात यह है कि यद्यपि मोटे कपड़े के बाजार में लंकाशायर बहुत कुछ पिछड़ गया है परन्तु महीन कपड़े के उत्पादन में वह अपना सानी नहीं रखता। यह कहा नहीं जा सकता कि वह अपनी खोई हुई मंडियों में फिर से प्रभुत्व जमा सकेगा या नहीं। सम्भव है आने वाली व्यापारिक स्पर्धा में उसकी वर्त्तमान स्थिति भी न रह पाये। अस्तु, लंकाशायर सूती वस्त्र उद्योग का भविष्य इस बात पर निर्भर है कि वह उच्च कोटि के महीन वस्त्रों के बनाने तक अपने को सीमित रखे और यह तभी सम्भव हो सकता है जब उत्पादन की लागत बहुत कम कर दी जाए।

## लोहे तथा इस्पात का धंधा

लोहे व इस्पात के उत्पादन में ग्रेट ब्रिटेन का संसार में तीसरा स्थान है। इससे आगे केवल संयुक्त राष्ट्र अमरीका और सोवियत रूस हैं। संयुक्त राष्ट्र का उत्पादन ९३० लाख टन तथा रूस का उत्पादन ३७० लाख टन है। सन् १९३९ के पहले कुछ दूसरी ही शक्ल थी। संयुक्त राष्ट्र सर्व प्रथम था परन्तु दूसरा स्थान जर्मनी लिए हुए था। रूस का तीसरा स्थान था और संयुक्त राज्य चौथा था। हाल के दिनों में पश्चिमी जर्मनी का स्थान चौथा हो गया है। इस देश में कोयले और लोहे के पास-पास पाये जाने से इस्पात उद्योग के विकास की इतनी प्रगति हुई है। उत्पादन बराबर तेजी से बढ़ रहा है। सन् १९४६ में इस्पात उत्पादन १२९ लाख टन था पर सन् १९५३ में बढ़कर यह १७६ लाख टन से भी अधिक हो गया। इस समय एक विकास योजना पर काम हो रहा है जिसके अनुसार सन् १९५८ तक उत्पादन २२० लाख टन हो जायगा। अभी कुछ दिन पहले तक यह उद्योग सरकार की देख-रेख में था। आयात किया हुआ कच्चा माल सरकार द्वारा बाँटा जाता था और ग्राहकों को तैयार इस्पात भी सरकार द्वारा दिया जाता था। इस्पात की चद्दरों और टीन की प्लेटों को छोड़कर अन्य सभी प्रकार के इस्पात के वितरण पर सरकारी नियंत्रण मई सन् १९५० में हटा लिया गया।

इस्पात उत्पादन से सम्बन्धित ही यहाँ का इंन्जिनियरिंग उद्योग है। मशीनों के कल-पुर्जे, कपड़ा बुनने की मशीनें, रेल के इंजन, खेती की मशीनें और दफ्तर में प्रयुक्त सहायक मशीनें यहाँ के इन्जिनियरिंग उद्योग की प्रमुख देन हैं। इन पाँच प्रकार की वस्तुओं का मूल्य कच्चे लोहे के आयात मूल्य के बराबर होता है। बिजली उद्योग भी काफी महत्वपूर्ण है और उसमें पाँच लाख व्यक्ति लगे हुए हैं। इस महत्वपूर्ण उद्योग की प्रमुख वस्तुएँ टेलीग्राफ, टेलीफोन, बिजली की रोशनी, बिजली तैयार करने की भारी डाइनेमो मशीनें, रेडियो, टेलीविजन, राडर, इस्त्री, गर्म कपड़े धोने की मशीन आदि हैं।

सन् १९५४ में इस्पात का उत्पादन १८५ लाख टन था। यूरोप का सबसे

बड़ा इस्पात का कारखाना दक्षिणी वेल्स के मारगम में है। इसका वार्षिक उत्पादन १५ लाख टन है। करीब में ही एक और कारखाना है जहाँ टूटे-फूटे लोहे से टीन की चद्दर बनाई जाती है। सन् १९५४ में लिंकनशायर के स्कनथ्रोप-स्थान पर यूरोप की सबसे बड़ी इस्पात भट्टी स्थापित की गई है और इसमें उद्योग के नये तरीकों को अपनाया गया है। फलस्वरूप सन् १९५५ में इस्पात उत्पादन १९,८९१,००० टन था जो अब तक सबसे अधिक रहा। सन् १९५४ की अपेक्षा यह १२७१,००० टन अधिक है। सन् १९५५ में पिगआयरन का उत्पादन १२,४७०,००० टन था जो सन् १९५४ की अपेक्षा ५८७००० टन अधिक है।

(१) **काला प्रदेश** (The Black Country)—यह ब्रिटेन का मुख्य लोहे और इस्पात का प्रदेश है। लोहे, कोयले, लकड़ी और चूने के पत्थर के पास-पास पाये जाने के कारण ही इस प्रदेश में लोहे तथा स्टील उद्योग की स्थापना हुई है। बर्मिंघम, कोवेन्टरी, डडले और रेडिच इस धंधे के प्रमुख केन्द्र हैं। **बर्मिंघम** में विशेष रूप से मोटर-साइकिल, रेल का सामान, मशीनें, औजार, बिजली का सामान तथा पीतल के बर्तन; **कवेन्टरी** में कारें और साइकिलें, **रेडिच** में सुइयाँ तथा **डडले** में जंजीरें बनाई जातीं हैं। समुद्र से दूर होने के कारण काफी खर्च पड़ता है इसलिए अधिक मूल्य की वस्तुएें बनाई जाती है।

(२) **शैफील्ड प्रदेश—कटलरी का प्रसिद्ध केन्द्र**—यहाँ पर लोहे का धंधा यहाँ के कच्चे लोहे, लकड़ी तथा जल-शक्ति के कारण आरंभ हुआ था। अब लोहा समाप्त हो गया है और अधिकतर कच्चा लोहा लिंकनशायर तथा स्वीडन से आता है। यहाँ पर छुरी, उस्तरे, कैंची, चाकू आदि हल्की वस्तुएँ तथा मैंगनीज स्टील, क्रोमियम स्टील और टंगस्टन स्टील आदि भी बनाये जाते हैं। इस प्रदेश के रौथरहैम तथा चेस्टरफील्ड मुख्य केन्द्र हैं।

(३) **उत्तर-पूर्वीय तट जहाजों नावों तथा इंजीनियरिंग के केन्द्र—टाइन, वीयर तथा टीज प्रदेश**—टी-साइड लोहा गलाने का केन्द्र है। इस क्षेत्र के अन्य नगर हार्टिलपूल, मिडिल्सवारो और डार्लिंगटन हैं जिनमें क्रमशः जहाज, ऐंजिन तथा इंजीनियरी का सामान बनाया जाता है। टाइन साइड के न्यूकैसिल में आधुनिक ढंग के जहाज तथा वीयर साइड के सन्डरलैंड में माल ढोने वाली नावें बनाई जाती हैं। इस प्रदेश में कच्चे लोहे, कोक, चूने के पत्थर तथा उत्तम श्रेणी के धातुओं की सुविधाएँ हैं। इस प्रदेश में इस्पात उद्योग के लिए कई सुविधाएँ हैं—(१) कच्चा लोहा पास में ही पाया जाता है, (२) दक्षिणी डरहम में उच्च कोटि का कोक के योग्य कोयला पाया जाता है, (३) पेनाइन की श्रेणी में चूने के पत्थर का भंडार पाया जाता है, (४) स्वीडन और स्पेन से अच्छी किस्म का लोहा आसानी से आ सकता है।

(४) **फरनेस प्रान्त**—यह उत्तर-पश्चिमी तटीय प्रदेश स्टील तथा पिग आयरन बनाने का केन्द्र है। **बारो** (Barrow) जहाज बनाने का केन्द्र है।

(५) **दक्षिणी वेल्स**—इस प्रदेश में टीन की चादरें बनती हैं। यहाँ स्पेन




चित्र ५७—ग्रेट ब्रिटेन के प्रमुख उद्योग-धन्धे

तथा अलजीरिया से लोहा तथा मलाया, बोलिविया और नाइजीरिया से टीन आता है। स्वान्सी तथा लेनली प्रधान नगर हैं।

(६) **स्काटलैंड की मध्य घाटी**—वह प्रदेश इंजीनियरी तथा पोतनिर्माण के धन्धे के कारण प्रसिद्ध है। ग्लासगो, ग्रीनोक तथा डम्बरटन यहाँ के प्रधान केन्द्र हैं।

## मोटर निर्माण उद्योग

संयुक्त राज्य में मोटरों के निर्माण उद्योग ने सन् १९४६ और सन् १९५३ के बीच में बड़ी जबरदस्त प्रगति की है। सन् १९३८ में इस उद्योग का कुल उत्पादन ४४७००० गाड़ियाँ थीं, परंतु सन् १९५३ में ८३५००० मोटर गाड़ियाँ और ट्रकें तैयार हुईं। यह उद्योग मिडलैंड प्रदेश के पश्चिमी भाग में केन्द्रित हैं। कवन्टरी, बरमिन्घम, विशाल लन्दन, बेडफार्डशायर, आक्सफार्डशायर, नार्थएम्पटन-शायर और लंकाशायर में मोटर-निर्माण के कारखाने पाये जाते हैं।

संसार के मोटर-गाड़ी निर्यात करने वाले देशों में संयुक्त राज्य का बड़ा ही प्रमुख स्थान है। ब्रिटेन की मोटरों की मण्डियाँ संयुक्त राष्ट्र अमरीका, कनाडा तथा आस्ट्रेलिया है। १० प्रतिशत मोटर-गाड़ियाँ संयुक्त राष्ट्र को जाती हैं। मोटर-गाड़ियों के निर्यात के विषय में एक नई बात यह है कि जिन देशों में मोटर-गाड़ियाँ जाती हैं वहाँ पर इनको फिट करने का पूरा प्रबन्ध तथा कारखाने होना जरूरी है।

## पोत निर्माण उद्योग

पोत-निर्माण ग्रेट ब्रिटेन का मुख्य धंधा है। संसार के पोत निर्माण करने वाले देशों में ग्रेट ब्रिटेन का बड़ा ही महत्वपूर्ण स्थान है। सन् १९४६ से सन् १९५२ की अवधि में ग्रेट ब्रिटेन ने ८६ लाख टन भार के जहाज तैयार किए। इस उत्पादन के अनुसार उसका स्थान सर्वप्रथम है, परंतु इस पोत निर्माण का अधिकांश भाग समुद्र पार ग्राहकों के लिए होता है। ऊपर दिए हुए ८६ लाख टन भार में ३० लाख से अधिक टन भार जहाज २७ विविध देशों को निर्यात कर दिए गए। ब्रिटिश जहाजों के मुख्य ग्राहक निम्नलिखित हैं—

| | |
|---|---|
| नार्वे | ३० प्रतिशत |
| आर्जेन्टाइना | ८ प्रतिशत |
| फ्रांस | ८ प्रतिशत |
| पुर्तगाल | ६ प्रतिशत |
| हालैण्ड | ६ प्रतिशत |
| स्वीडन | ३ प्रतिशत |

इसके लिए दो बातों की आवश्यकता है—(१) नाव्य नदी तथा समुद्री प्रवेश की सुविधा और (२) पोत-निर्माण सामग्री की प्राप्ति। पिछली शताब्दियों में पोत-निर्माण सामग्री की भिन्नता के कारण इस धन्धे के भिन्न-भिन्न केन्द्र रहे हैं। जब लकड़ी के जहाजों का समय था तो लकड़ी की प्राप्ति की सुविधा के कारण टेम्स पोत-निर्माण का केन्द्र था। १९वीं शताब्दी के मध्य भाग में लोहे के जहाज़ बनने लगे तो यह धंधा लोहे की खानों के समीप होने लगा। ब्रिटेन में पोत-निर्माण की उत्पत्ति तथा उन्नति निम्न कारणों से हुई—

अ—नदियों के गहरे मुहाने।

ब—कोयले तथा लोहे-उद्योग का समीप में ही केन्द्रित होना तथा

स—जहाजों की बढ़ती हुई माँग।

**विशिष्ट पोतों के केन्द्र**—आजकल पोत-निर्माण उद्योग ग्रेट ब्रिटेन के ५ प्रमुख प्रदेशों में केन्द्रित है:—

(१) उत्तर-पूर्वी तट प्रदेश (टाइन, वीअर, टीज नदियाँ)

(२) क्लाइड नदी प्रदेश

(३) बेल्फास्ट प्रदेश

(४) बर्कनहैड प्रदेश तथा

(५) बारो प्रदेश

उत्तर-पूर्वी तट प्रदेशों में सभी श्रेणी के जहाज बनते हैं। क्लाइड प्रदेश में यात्री जहाज, वेलफास्ट प्रदेश में मोटर जहाज, बर्कनहैड प्रदेश में युद्ध-पोत (जंगी जहाज) तथा बारो प्रदेश में व्यापारी पोत (सौदागरी जहाज) विशेषकर बनते हैं। टेम्स नदी पर अब जहाज नहीं बनते; हाँ, लन्दन में जहाजों की मरम्मत का धन्धा होता है। **क्लाइड** प्रदेश में बड़े-बड़े यात्री जहाज बनाये जाते हैं। सैनिक जहाजों का भी निर्माण किया जाता है। संसार में क्लाइड पोत-निर्माण-क्षेत्र की तरह मशीनों से युक्त शायद ही कोई और क्षेत्र होगा। सन् १९३९ तक उत्तरी-पूर्वी तटीय तथा क्लाइड प्रदेशों में ब्रिटिश पोत-निर्माण का ७५ प्रतिशत अंश यहीं से प्राप्त होता था। **बेलफास्ट** प्रदेश के पास इस्पात-निर्माण का कोई कारखाना नहीं है, परंतु ईंधन और कच्चे माल को आसानी से स्काटलैंड और कम्बरलैंड से मँगाया जा सकता है। यहाँ पर मोटर वाले जहाज बनाये जाते हैं। **बरकनहेड** में नौसेना के जहाज, आरामपूर्ण यात्री-जहाज और समुद्र गहरा करने वाले जहाज बनाये जाते हैं। **बैरो** में व्यापारी जहाज, पनडुब्बी किश्ती तथा सैनिक-पोत बनाये जाते हैं। पोत-निर्माण के अन्य गौण केन्द्र गूल, एबरडीन, डण्डी, लीथ साउथएम्पटन तथा कौस हैं।

आजकल टेम्स प्रदेश में लन्दन में जहाज नहीं बनाये जाते क्योंकि वहाँ कच्चा माल तथा ईंधन बड़ा मंहगा पड़ता है। लोहे के प्रयोग से पहले यह सबसे बड़ा पोत-निर्माण केन्द्र था, परंतु आखिरी जहाज सन् १९११ में बनाया गया।

## ऊन का धन्धा

यहाँ का यह बहुत पुराना धंधा है, परंतु अब इतना महत्वपूर्ण नहीं रहा। यह धंधा यार्कशायर में केन्द्रित है। इसके लिए यहाँ अनुकूल दशाएँ हैं:—(१) उपयुक्त जलवायु, (२) ऊन धोने और रँगने के लिए पीनाइन पर्वत से जल-प्राप्ति, (३) पीनाइन पर चराने के लिए उत्तम चरागाह, (४) जल-शक्ति की सुविधा तथा समुद्र-तट से समीपता।

**यार्कशायर का वैस्टराईडिंग**—ऊन के धंधे का प्रधान केन्द्र वैस्ट राईडिंग है। यहाँ कोयला बहुत मिलता है। लीडस, ब्रैडफोर्ड, हैलिफैक्स तथा हडरशोल्ड नगर यहाँ के मुख्य केन्द्र हैं। हैलिफैक्स में कालीन बहुत बनते हैं। यहाँ पर ऊन

काफी नहीं होती इसलिए आस्ट्रेलिया, न्यूजीलैड, दक्षिणी अफ्रीका, भारत, अर्जेन्टाइना तथा युरुगुवे से मँगाया जाता है) इंगलैंड में न्यूजीलैड का ६० प्रतिशत अर्जेन्टाइना का २५ प्रतिशत, दक्षिणी अफ्रीका का २० प्रतिशत और आस्ट्रेलिया का ३५ प्रतिशत ऊन आता है। (दुनिया का सबसे अधिक ऊन यहीं आता है। यहाँ का ऊनी कपड़ा बहुत बढ़िया होता है और जर्मनी, जापान, स्वीडन, नारवे, रूस डेनमार्क, इटली, स्पेन तथा संयुक्त राष्ट्र को जाता है) ब्रिटेन में बना ऊनी सामान उच्च कोटि का होता है मशीनों के बेतरतीब प्रयोग द्वारा माल की किस्म को घटिया नहीं होने दिया गया है।

## चमड़े का धन्धा

ब्रिटेन के इस धंधे का दुनिया में तीसरा स्थान है। यह धंधा ऊँचे दर्जे का होता है। यहीं के पशुओं से काफी चमड़ा मिल जाता है और बाहर से भी आता है, विशेषकर भारत से बकरे की खालें मँगाई जाती हैं। लगभग ८०,२०० लाख मेमने की खाल, इससे कुछ कम बछड़े की खाल तथा करीब १२५ लाख गाय की खालें और कुछ थोड़ी-सी घोड़े और बैल की खालें प्रति वर्ष देश में ही मिल जाती हैं। लंदन, ब्रिस्टल, ग्लासगो तथा लिवरपूल इस धंधे के प्रधान केन्द्र हैं। साउथ लंकाशायर प्रान्त भारी चमड़े का केन्द्र है। यार्कशायर, ऐसेक्स, कैन्ट तथा सरे इस धंधे के अन्य केन्द्र हैं। सन् १९५२ में २०,००० मनुष्य इस धंधे में लगे हुए थे। चमड़े की भारी वस्तुओं के लिए दक्षिणी लंकाशायर प्रदेश विशेष महत्त्वपूर्ण है। यह लिवरपूल से लेकर मैनचेस्टर तक फैला हुआ है। इसके अन्य केन्द्र यार्कशायर, एसेक्स, केन्ट और सरे हैं। चमड़े की हल्की वस्तुएँ बनाने के केन्द्र देश भर में फैले पड़े हैं।

**अन्य धंधे**—अन्य धंधों में रासायनिक धंधे, शीशे का सामान, नकली रेशम, जूट तथा रेशम का धंधा सम्मिलित हैं। रासायनिक तथा शीशे का उद्योग दक्षिणी लंकाशायर तथा चेशायर में, चमड़े का धंधा मिडलैंड के नगरों में तथा जूट का धंधा डंडी में केन्द्रित है।

## यातायात

ग्रेट ब्रिटेन की रेलव्यवस्था संसार के सर्वश्रेष्ठ मार्गों में से है और प्रधान रेलमार्गों को निम्नलिखित प्रदेशों में बाँट दिया गया है—(१) लन्दन मिडलैण्ड प्रदेश (२) पश्चिमी प्रदेश (३) दक्षिणी प्रदेश (४) पूर्वी प्रदेश (५) उत्तरी-पूर्वी प्रदेश और (६) स्काटलैंड प्रदेश। सन् १९५१ में ब्रिटिश रेलों द्वारा १००१० लाख व्यक्तियों ने यात्रा की और २८४८ लाख टन माल ले जाया गया। रेल मार्गों की कुल लम्बाई ५२००० मील है। अधिकतर गाड़ियाँ भाप से चलने वाले इंजन द्वारा खींची जाती हैं परन्तु अब बिजली और तेल का अधिकाधिक प्रयोग हो रहा है, विशेष कर दक्षिणी प्रदेश में। सन् १९५२ से पेनाइन के आर-पार बिजली की गाड़ी चलने लगी है।

संयुक्त राज्य के विस्तार को देखते हुए यहाँ पर सड़कों की लम्बाई संसार

के सभी देशों से अधिक है। प्रत्येक १ वर्गमील क्षेत्रफल पर २ माल सड़कों का औसत पड़ता है। इस प्रकार यहाँ पर सड़कों की कुल लम्बाई १८४००० मील है। साथ-साथ मोटरों की संख्या भी बहुत अधिक है। सन् १९५२ में सड़कों पर चलने वाली मोटरों की संख्या ४५५,८४३ थी।

इंगलैंड और वेल्स में प्रमुख जलमार्ग हम्बर, मर्सी, टेम्स और सेवर्न नदियों से निकलते हैं। इन नदियों के मुहाने और मिडलैन्ड के बीच नहरों का एक जाल-सा बिछा हुआ है। हम्बर, ट्रेन्ट और मर्सी के बीच भी अनेकों जलमार्ग पाये जाते हैं। यहाँ की प्रमुख नाव्य नहरें निम्नलिखित हैं—

(१) लंकास्टर नहर।
(२) लीड्स और लिवरपूल नहर।
(३) मैनचेस्टर शिप नहर।
(४) ली नैवीगेशन।
(५) ट्रेन्ट नैवीगेशन।
(६) शेफील्ड नहर।
(७) दक्षिणी यार्कशायर नहर।

स्काटलैन्ड में सबसे महत्वपूर्ण नहर कैली कोनियन है जो उत्तर-पूर्व में स्थित इनवरनेस को पश्चिम में फोर्ट विलयम से मिलाती है। इस प्रकार की सभी नहरों की नाव्य दूरी २४०० मील है।

ग्रेट ब्रिटेन में वायु यातायात की व्यवस्था एक वायु यातायात संस्था के आधीन है। जिसका राष्ट्रीयकरण हो चुका है। यहाँ के प्रमुख हवाई अड्डे लन्दन प्रेस्टविक, वेलफास्ट, वर्रामंघम, लिवरपूल, मैनचेस्टर और नारफोक हैं। लन्दन का हवाई अड्डा अन्तर्राष्टीय महत्व का है। यह लन्दन से १४ मील दूर है। सन् १९५४ में देश में १०० असैनिक हवाई अड्डे थे। सन् १९५२ में इन हवाई अड्डों पर तीस लाख यात्री आये, ६२,४८० टन माल लादा-उतारा गया और ९७६० टन डाक ले जाई गई।

यहाँ पर वायु-यातायात के क्षेत्र में दो कम्पनियाँ विशेष रूप से प्रमुख हैं—

(१) ब्रिटिश ओवरसीज एयरवेज कारपोरेशन।
(२) ब्रिटिश यूरोपियन एयरवेज कारपोरेशन।

प्रथम कम्पनी के जहाज उत्तरी व दक्षिणी अटलान्टिक, पश्चिमी, पूर्वी और दक्षिणी अफ्रीका, मध्यपूर्व, पाकिस्तान, भारत, लंका और बर्मा तथा सुदूरपूर्व और आस्ट्रेलिया तक चलते हैं। दूसरी कम्पनी के जहाज यूरोप महाद्वीप और भूमध्य-सागर के क्षेत्र में चलते हैं। यही कम्पनी ग्रेट ब्रिटेन के भीतरी भागों के बीच भी वायु-यातायात की व्यवस्था करती है।

सन् १९५१ में संयुक्त राज्य की विविध कम्पनियों के जहाजों ने ५३,६६४,००० मील की उड़ान की और १,४११,२०० यात्रियों ने यात्रा की। कुल ३७,५८४ टन माल ढोया गया।

## ब्रिटेन का वैदेशिक व्यापार

ब्रिटेन का वैदेशिक व्यापार संयुक्त राष्ट्र के पश्चात् संसार में दूसरे स्थान पर है। यहाँ का व्यापार समुद्र द्वारा होता है। यहाँ निर्यात की अपेक्षा आयात अधिक होता है परन्तु बैंकों, बीमों और जहाजों की आय के कारण ब्रिटेन लाभ में ही रहता है। इनको अदृश्य निर्यात कहते हैं और ग्रेट ब्रिटेन के वैदेशिक व्यापार में इनका बड़ा ही महत्त्वपूर्ण स्थान है। इसी प्रकार के अदृश्य निर्यात के कारण यहाँ का व्यापार सन्तुलन इसके पक्ष में रहता है। यहाँ के निर्यात व्यापार की रूप-रेखा यह है कि ब्रिटेन स्वनिर्मित वस्तुओं के अतिरिक्त बाहर से आई हुई वस्तुओं को भी जैसी की तैसी ही पुर्ननिर्यात कर देता है।

ब्रिटेन में आने वाली वस्तुओं को तीन श्रेणियों में बाँटा जा सकता है :—

(अ) **भोजन की वस्तुएँ**—गेहूँ, आटा, मक्का, जौ, दाल, चावल, राई, डेरी की वस्तुएँ, मछली, मांस, फल, चीनी, मसाले, चाय, कहवा, कोको, मदिरा, तम्बाकू तथा सब्जी।

(ब) **कच्चा माल**—कपास, ऊन, सन, जूट, रेशम, पटुआ, रबर, फर, लकड़ी, तिलहन, खनिज, तेल, खालें, हाथीदाँत, चमड़ा कमाने के पदार्थ, कच्चा लोहा, ताँबा, सीसा, मैंगनीज, जस्त, टीन, सोना, चाँदी इत्यादि।

(स) **तैयार माल**—सूत, सूती कपड़ा, चमड़े का सामान, लोहे का सामान, शीशा, विजली का सामान, रेशमी वस्त्र, चीनी मिट्टी इत्यादि।

ग्रेट ब्रिटेन संसार में सबसे अच्छा ग्राहक है। संसार के कुल निर्यात का २१ प्रतिशत केवल ग्रेट ब्रिटेन द्वारा उपभुक्त है। विभिन्न देशों के निर्यात में ग्रेट ब्रिटेन का अंश इस प्रकार है—

| प्रदेश | प्रतिशतांश | प्रदेश | प्रतिशतांश |
|---|---|---|---|
| कनाडा | ४० | अफ्रीका | २४ |
| संयुक्त राष्ट्र | १७ | एशिया | १४·७ |
| दक्षिणी अमरीका | १५ | आस्ट्रेलिया | ६१ |
| यूरोप | १२ | रूस | २९ |

**आयात व्यापार का प्रादेशिक वितरण**

**(१९५४)**

| | प्रतिशत | | प्रतिशत |
|---|---|---|---|
| संयुक्त राष्ट्र अमरीका | ९ | पूर्वी यूरोप | ५ |
| कनाडा | ९ | स्टरलिंग प्रदेश | ४१ |
| अन्य उत्तरी अमरीकी देश | २ | अस्टरलिंग प्रदेश | २५ |
| पश्चिमी यूरोप | ३ | शेष विश्व | ६ |

संयुक्त राज्य के आयात की प्रधान मंडियाँ महत्व के अनुसार निम्नलिखित है। प्रत्येक से आयात का मूल्य लाख पौंड में दिया गया है।

(१९५४)

| | | | |
|---|---|---|---|
| कनाडा | ३११९४ | पाकिस्तान | २८८ |
| संयुक्त राष्ट्र अमरीका | ३११५७ | न्यूजीलैण्ड | १९५६ |
| आस्ट्रेलिया | २२४८ | दक्षिणी अफ्रीका | १५३० |
| भारत | १४८० | आयरलैण्ड | ८९६ |

सन् १९५४ में आयात का कुल मूल्य ३३७९० लाख पौंड था।

## आयात का व्यौरा व स्रोत

गेहूँ : कनाडा, अर्जेन्टाइना और आस्टेलिया से
चावल : बर्मा, स्याम और स्पेन से
चीनी : क्यूबा, आस्ट्रेलिया और मारीशस से
चाय : भारत, लंका और जावा से
कहवा : गोल्ड कोस्ट से
चुकन्दर : अर्जेन्टाइना, युरुगवे, ब्राजील और आयरलैण्ड से
गोश्त : न्यूजीलैण्ड, आस्ट्रेलिया और अर्जेन्टाइना से
मक्खन : न्यूजीलैण्ड, डेनमार्क और आस्ट्रेलिया से
पनीर : हालैण्ड, कनाडा और न्यूजीलैण्ड से
कपास : संयुक्त राष्ट्र सूडान, मिश्र और भारत से
पटसन : पाकिस्तान से
सन : रूस, बेल्जियम, बाल्टिक रियासतों से
ऊन : स्वीडन, फिनलैण्ड, कनाडा और रूस से
रबड़ : मालाया, लंका तथा स्ट्रेट्स सेटलमेन्ट्स से
लोहा : स्पेन, अलजीरिया और स्वीडन से
टीन : मलाया, बोलीविया, चिली और नाइजीरिया स।

**ब्रिटेन से बाहर जाने वाली वस्तुएँ**—यहाँ से ८० प्रतिशत पक्के माल का ही निर्यात होता है। कोयला ही केवल एक कच्ची वस्तु है जो बाहर भेजी जाती है। उत्पादन को ही बढावा दिया जाता है। अतः निर्यात की पुरानी वस्तुओं की माँग कम हो गई है और ब्रिटेन को अपने निर्यात व्यापार को कायम रखने के लिए निर्यात की वस्तुओं में परिवर्तन करना पड़ा है।

ग्रेट ब्रिटेन का व्यापारिक सम्बन्ध संसार के बहुत-से देशों के साथ है। उसके व्यापार सम्बन्ध का संक्षिप्त विवरण नीचे दिया जाता है। इससे ब्रिटेन की आयात-निर्यात व्यवस्था का खाका साफ हो जाएगा।

(१) **उत्तरी अमरीका** से व्यापार करने वाले प्रधान ब्रिटिश बन्दरगाह लिवरपूल, ग्लासगो, साउथैम्पटन, और लन्दन हैं। उत्तरी अमरीका से लकड़ी, माँस, दुग्धशाला की वस्तुएँ, चमड़ा आर खालें, समूर, मछली, गेहूँ, कपास, मक्का, जई, तम्बाकू, मशीनें, वस्त्र खनिज तेल, ताँबा, जस्ता, चाँदी, शीशा, ग्रेफाइट, तथा

रबड़ का सामान ब्रिटिश द्वीपसमूह में आयात किया जाता है। इसके बदले में ब्रिटिश द्वीपसमूह मशीनें, रसायन, शराब, वस्त्र, लोहे की वस्तु तथा अलौह धातुएं आदि उत्तरी अमरीका को निर्यात करता है।

(२) **मध्य अमरीका और पश्चिमी द्वीपसमूह** से—ग्रेट ब्रिटेन को रबड़, कोको, कहवा, कपास, तम्बाकू, स्पंज, गिरी, चांदी, खनिज तेल, तिलहन और मसाले आते हैं। इन देशों को ग्रेट ब्रिटेन कपास, मशीनें, शराब तथा स्प्रिट निर्यात करता है।

(३) **दक्षिणी अमेरीका**—से आयात की मुख्य वस्तुएं माँस, गेहूँ, मक्का, खाल और चमड़ा, लकड़ी, ताँबा, ऊन, कहवा, चीनी, कोको, नाइट्रेट, रबड़, खनिज तेल हैं। ग्रेट ब्रिटेन से इस महाद्वीप को मशीनें, औजार, शीशा, जहाज, इंजन, धातुएं, मोटर गाड़ियाँ, रसायन, लोहे की वस्तुएँ, चमड़े का सामान तथा कोयला निर्यात किया जाता है।

(४) **उष्ण कटिबंधीय पूर्वी तथा पश्चिमी अफ्रीका** से ब्रिटिश द्वीप-समूह में ताड़ का तेल, हाथी दाँत, रबड़, गोंद, मसाले, कोको, कहवा, कपास, लकड़ी, तिलहन, गन्ने की चीनी आदि वस्तुएँ आयात की जाती हैं। ब्रिटेन इन देशों को सूती वस्त्र, टीन का सामान, चाकू, छुरी बन्दूकें तथा औजार भेजता है।

(५) **दक्षिणी अफ्रीका**—ब्रिटेन से वस्त्र, रसायन, लोहे का सामान, कपड़े, चमड़े की वस्तुएँ, रेल के इंजन, मोटर गाड़ियाँ, मशीनें, औजार, हथियार तथा गोला बारूद आदि मंगवाता है। शुतुर्मुर्ग के पंख, ऊन, चमड़ा, हीरे, सोना, ताँबा, चाय, शराब तथा फल यहाँ से ब्रिटिश द्वीपसमूह को भेजे जाते हैं।

(६) **चीन-जापान**—से ग्रेट ब्रिटेन चाय, कच्चा रेशम और रेशमी वस्त्र, चावल, चीनी, खिलौने और दियासलाई आयात करता है। ग्रेट ब्रिटेन से इन देशों को निर्यात की प्रधान वस्तुएँ कपड़े, लोहे का सामान, मशीनें, तम्बाकू, हथियार तथा गोला-बारूद आदि हैं।

(७) **दक्षिणी पूर्वी तथा दक्षिणी पश्चिमी एशिया** के देशों से ग्रेट ब्रिटेन को खनिज-तेल, चमड़ा साफ करने का सामान, गेहूँ, चावल, मक्का, पटसन, कपास, अन्य वस्तुएँ विशेषकर लोहे का सामान, ऊनी तथा सूती वस्त्र, रासायनिक पदार्थ, कागज, मशीनें, चमड़े की वस्तुएँ, तम्बाकू, जूट, अस्त्र-शस्त्र तथा गोला-बारूद इत्यादि हैं।

ग्रेट ब्रिटेन का निर्यात व्यापार भी बहुत अधिक है। वास्तव में सन् १९१८ तक तो ग्रेट ब्रिटेन संसार में सबसे प्रमुख निर्यातक देश था परन्तु प्रथम महायुद्ध के बाद से संयुक्त राष्ट्र अमरीका का स्थान प्रथम हो गया और यह देश द्वितीय श्रेणी पर पहुँच गया।

ग्रेट ब्रिटेन के निर्यात व्यापार में तैयार किए हुए माल का अंश ८० प्रतिशत से अधिक रहता है। शिल्प उद्योग से तैयार किए हुए माल के अतिरिक्त दूसरी महत्त्वपूर्ण वस्तु कोयला है। निर्यात की प्रमुख वस्तुएं सूती कपड़ा, लोहा व इस्पात

की वस्तुएं, ऊनी कपड़े, रासायनिक पदार्थ, कागज, मशीनें, चमड़े का सामान, तम्बाकू, पटसन का कपड़ा, गोला-बारूद तथा हथियार हैं।

संयुक्त राज्य के निर्यात की प्रधान मंडियाँ महत्त्व के अनुसार निम्नलिखित हैं :—

| १९५४ | लाख पौंड |
| --- | --- |
| दक्षिणी अफ्रीका संघ | २००० |
| भारत | ११५० |
| आस्ट्रेलिया | २१९८ |
| आयरलैण्ड | ९७० |
| संयुक्त राष्ट्र अमरीका | १४४० |
| कनाडा | १२७४ |
| न्यूजीलैण्ड | ११३७ |
| पाकिस्तान | ५६२ |

ग्रेट ब्रिटेन के निर्यात व्यापार में इधर इन्जीनियरिंग उद्योग की वस्तुओं की अधिकता रही है। पहले यह देश वस्त्रों का अधिक निर्यात करता था परन्तु अब मशीनों का निर्यात बढ रहा है। युद्ध से पहले मशीनों, गाड़ियों और जहाजों का निर्यात कुल का २५ प्रतिशत होता था। परन्तु अब कुल निर्यात के ४० प्रतिशत से अधिक मूल्य की मशीनें, गाड़ियें तथा जहाज बाहर भेजे जाते हैं। इस सिलसिले में ध्यान रखने की बात यह भी है कि सन् १९३८ के मुकाबले इस समय का निर्यात व्यापार ड्यौढ़ा है।

निर्यात व्यापार में मशीनों के बाद रसायनिक पदार्थों का स्थान आता है। इसके अन्तर्गत खनिज तेल को साफ करने के उद्योग से प्राप्त वस्तुएँ भी शामिल हैं। तेल साफ करने का उद्योग ब्रिटेन में युद्ध उपरान्त स्थापित हुआ है। रसायन कुल निर्यात का १० प्रतिशत होते हैं। निर्यात व्यापार में यह परिवर्तन विभिन्न मंडियों में स्थानीय उद्योग-धन्धे के विकास के अनुसार ही है। उद्योग-धन्धों के विकास के साथ पिछड़े हुए देशों में जहाँ पहले ब्रिटिश वस्तुओं की खपत होती है अब स्थानीय मसाले, तिलहन, कहवा, चाय, नील, लकड़ी, हाथी दाँत, ऊन, सोना, तम्बाकू, चमड़ा और खालें, गटापर्चा, रबड़ तथा दालें भेजी जाती हैं। बदले में ग्रेट ब्रिटेन इन देशों को कपड़े, मशीनें, चमड़े का सामान, तम्बाकू, कोयला, कागज, इंजन, सूती कपड़े तथा लोहे का सामान निर्यात करता है।

(८) **आस्ट्रेलिशिया** को रेलों के इंजन, मोटर गाड़ियाँ, आराम की वस्तुएँ, रसायन, धातुएँ, जहाज आदि निर्यात किये जाते हैं और ग्रेट ब्रिटेन में भेड़ का मांस मक्खन, गेहूँ तथा आटा, ऊन, चाँदी, सोना, गिरी, शराब तथा खालें आयात की जाती हैं।

(९) **पश्चिमी और मध्य यूरोप तथा रूस से** ब्रिटिश द्वीपसमूह में दुग्धशाला की वस्तुएँ, अण्डे, चुकन्दर की चीनी, लकड़ी, गेहूँ, वन की वस्तुएं, समूर, आटा,

शराब, लोहे का सामान, खालें, रसायन तथा प्लेटिनम आदि आयात किया जाता है। इन देशों को ब्रिटेन कोयला, कपड़े, लोहे का सामान, मशीनें, कागज, चमड़े का सामान तथा मछलियाँ आदि निर्यात करता है।

(१०) **बाल्टिक देशों** से दूध, मक्खन, पनीर, सूअर का मांस, मछली, अंडे, दियासलाई आदि आयात किया जाता है। ग्रेट ब्रिटेन इन देशों को कोयला, लोहे का सामान, मशीनें, कपड़े, जहाज तथा धातुएँ आदि निर्यात करता है।

ग्रेट ब्रिटेन का अधिकांश आयात-निर्यात व्यापार कामनवेल्थ देशों के साथ होता है, जैसा कि निम्न तालिका से स्पष्ट हो जायेगा —

| निर्यात (१९५४) कुल का प्रतिशत | | आयात (१९५४) कुल का प्रतिशत | |
|---|---|---|---|
| भारत | ४.३ | भारत | ३·३ |
| दक्षिणी अफ्रीका | ८·५ | कनाडा | ८·३ |
| आस्ट्रेलिया | ७·३ | आस्ट्रेलिया | ७·३ |
| कुल कामनवेल्थ | ४९·२ | कुल कामनवेल्थ | ३९.२ |
| यूरोप | २६·७ | यूरोप | २९.० |

कामनवेल्थ देशों के साथ संयुक्त राज्य का व्यापार संतुलन सदैव ही ब्रिटेन के अनुकूल रहा है।

**द्वितीय विश्वयुद्ध का प्रभाव**—द्वितीय विश्व-युद्ध का ब्रिटेन के व्यापार पर बड़ा प्रभाव पड़ा है। अब यह अमरीका पर अधिक निर्भर हो गया है। यहाँ की बनी हुई वस्तुएँ अब बहुत मँहगी पड़ती हैं। इस कारण ब्रिटेन की औद्योगिक स्थिति कमजोर हो गई है और उसकी बहुत-सी पूँजी नष्ट हो गई है। इसलिए ग्रेट ब्रिटेन के निर्यात व्यापार में घटती हो गई है। साथ-साथ ग्रेट ब्रिटेन में सोने व डालर का मुद्रा कोष भी बहुत कुछ खाली हो गया है। अब ब्रिटेन में अतिरिक्त उत्पादन के लिए प्रयत्न हो रहे हैं, जिससे आयात में कमी हो जाए और निर्यात अधिक हो सके।

**संयुक्त राज्य के विदेश व्यापार का रूप**

**निर्यात (दस लाख पौंड)**

| | १९५१ | १९५२ | १९५३ | १९५४ |
|---|---|---|---|---|
| खाद्य, पेय और तम्बाकू | १५८ | १५५ | १४९ | १५७ |
| आधारभूत पदार्थ | १०८ | ८२ | ९७ | १०१ |
| खनिज तेल, कोयला और चिकनाने के पदार्थ | ७० | १२५ | १४८ | १५२ |
| शिल्प-उद्योग की वस्तुएँ | २१९५ | २१४१ | २०९८ | २१७१ |
| कुल योग | २५८२ | २५८४ | २५८२ | २६७४ |

आयात (दस लाख पौंड)

| | १९५१ | १९५२ | १९५३ | १९५४ |
|---|---|---|---|---|
| खाद्य, पेय और तम्बाकू | १२९१ | १२०६ | १३१५ | १३३१ |
| आधारभूत पदार्थ | १५२२ | ११४५ | १०५४ | १०२४ |
| खनिज तेल, कोयला और चिकनाने वाले पदार्थ | ३१५ | ३३९ | ३१४ | ३९२ |
| शिल्प उद्योग की वस्तुएँ | ७५८ | ७६८ | ६४३ | ६८० |
| कुल योग | ३९०२ | ३४७७ | ३३४३ | ३३७९ |

## ग्रेट ब्रिटेन के व्यापारिक तथा औद्योगिक केन्द्र तथा बन्दरगाह

**लन्दन**—संयुक्त राज्य (U. K.) की राजधानी और संसार भर में सबसे विशाल नगर तथा सबसे बड़ा बन्दरगाह है। ये टेम्स नदी के दोनों किनारों पर बसा हुआ है। ब्रिटेन का वितरक केन्द्र होने के कारण यहाँ निर्यात की अपेक्षा वस्तुओं का आयात अधिक होता है। बाल्टिक तथा भूमध्यसागर के बन्दरगाहों के साथ होने वाले वैदेशिक व्यापार पर अधिकतर लन्दन का ही अधिकार है। पूर्वीय देशों की चाय इत्यादि उपज तथा आस्ट्रेलिया की ऊन के लिए लन्दन एक प्रमुख मंडी है।

**बर्मिंघम**—मिडलैण्ड का व्यापारिक तथा औद्योगिक केन्द्र है। यहाँ पर तलवार, बन्दूक, लोहे के कलम, निब, साइकिल और मोटर के पुर्जे विशेषकर बनते हैं।

**लिवरपूल**—ब्रिटेन के पश्चिमी तट पर सबसे प्रसिद्ध बन्दरगाह है। यहाँ पर संयुक्त राष्ट्र अमरीका, कनाडा, दक्षिणी अमरीका, पश्चिमी अफ्रीका तथा पश्चिमी द्वीपसमूह से कच्ची वस्तुएँ तथा भोजन के पदार्थ (कपास, अनाज, तेल, रोगन, तम्बाकू इत्यादि) अधिकतर आते हैं। यहाँ से ऊनी-सूती वस्त्र, लोहे का सामान तथा रासायनिक पदार्थ बाहर भेजे जाते हैं। यहाँ पर वस्तुओं का निर्यात तथा आयात समीपवर्ती नगरों के लिए होता है।

**मानचेस्टर**—लंकाशायर के सूती वस्त्र उद्योग का प्रधान केन्द्र है। संसार भर में यह 'रुई की राजधानी' (Cotton Metropolis) के नाम से प्रसिद्ध है।

**शैफील्ड**—में लोहे की भारी वस्तुएँ तथा चाकू, कैंची, छुरी इत्यादि विशेषकर बनते हैं।

**लीड्स** तैयार वस्त्रों, चमड़े की वस्तुओं तथा मशीनों का मुख्य केन्द्र है। ब्रिटेन का चमड़ा व्यापार यहाँ सबसे अधिक होता है और यहाँ साबुन बनाने तथा तेल-शोधन के बड़े कारखाने हैं।

**ब्रिस्टल**—सेवर्न के मुहाने पर बहुत पुराना बन्दरगाह है। यहाँ अमरीका से तम्बाकू का व्यापार होता है।

**हल**—हम्बर नदी पर स्थित है। यहाँ से हैम्बर्ग तथा ब्रेमेन आदि महाद्वीपीय नगरों के साथ व्यापार होता है।

**ब्रैडफोर्ट**—यार्क्स के वैस्ट राइडिंग का रेशम, मखमल तथा रंग की वस्तुओं का प्रधान केन्द्र है।

**साउथैम्पटन**—इंगलैंड के दक्षिणी तट पर अमरीकन जहाजी मार्गों का अंतिम प्रसिद्ध स्थान है।

**सन्डरलैंड**—वीयर नदी के मुहाने पर इंगलैण्ड का प्रसिद्ध पोत-निर्माण केन्द्र है। यहाँ पर शीशे तथा रासायनिक पदार्थों के कारखाने हैं और रस्से भी बनाए जाते हैं।

**ओल्डहम**—दक्षिणी लंकाशायर का डोरे, धागे और वस्त्र उद्योग का प्रसिद्ध केन्द्र है।

**कार्डिफ**—वेल्स का सबसे बड़ा नगर है। यहाँ से विदेशों को सबसे अधिक कोयला जाता है। यहाँ पर रासायनिक उद्योग, पोत-निर्माण तथा लोहा ढालने के कारखाने हैं।

**स्वानसी**—वेल्स का दूसरे नम्बर का महान् नगर है। यहाँ पर लोहा, ताँबा, चाँदी, जस्ता, टीन तथा सीसा गलाकर शुद्ध किए जाते हैं। स्पेन से लोहा तथा स्ट्रेट सैटिलमैंट और इन्डोनेशिया से खनिज ताँबा यहाँ आता है।

**ग्लासगो**—क्लाइड नदी पर स्काटलैण्ड का सबसे बड़ा नगर है। ब्रिटेन के पश्चिमी तट पर अमरीका से कच्चा माल मँगाने के लिए इसकी स्थिति बड़ी अच्छी है। यह पोत-निर्माण का प्रसिद्ध केन्द्र तथा संसार के सबसे व्यस्त औद्योगिक प्रदेश का भी केन्द्र है।

**एडिनबर्ग**—फोर्थ की खाड़ी पर स्थित एक शिक्षा-केन्द्र है। यहाँ से वस्तुएँ इधर-उधर वितरण की जाती हैं।

**डण्डी**—स्काटलैण्ड का तीसरे नम्बर का नगर, जूट व्यवसाय का प्रमुख केन्द्र तथा मछली व्यापार की मंडी है।

**ऐबरडीन**—स्काटलैण्ड का चौथे नम्बर का नगर है। यहाँ पर ऊनी वस्त्र, दरियाँ, रासायनिक पदार्थ, मशीनें, सन का मोटा कपड़ा आदि वस्तुएँ बनती हैं। संसार का सबसे बड़ा कंघों का कारखाना यहीं है।

**बैल्फास्ट**—आयरलैंड में सन व्यवसाय तथा पोतनिर्माण का केन्द्र है।

**डबलिन**—आयरलैण्ड की राजधानी तथा प्रसिद्ध बन्दरगाह है। यहाँ पर पापलीन वस्त्र, बिस्कुट, रंग, शराब (ह्विस्की तथा बीय) आदि बनते हैं।

**लिमरिक** में सन का कपड़ा, मद्यसार (Spirits) तथा मदिरा बनाई जाती है।

## जर्मनी

जर्मनी प्रधान का क्षेत्रफल ४७१,०७५ वर्ग किलोमीटर तथा जनसंख्या ६९० लाख है। जनसंख्या का घनत्व प्रति वर्ग किलोमीटर १४१ है। राजनीतिक रूप में इस देश को दो भागों में विभाजित कर दिया गया है—पश्चिमी जर्मनी जो संघ राष्ट्र है और पूर्वी जर्मनी जो जनतंत्र है। पश्चिमी जर्मनी का क्षेत्रफल

२४५,३१७ वर्ग किलोमीटर है और जनसंख्या ४९० लाख है। पूर्वी जर्मनी का क्षेत्रफल १०७,१७३ किलोमीटर है और आबादी १७० लाख है।




चित्र ५६—१९१९ के बाद का जर्मनी

सन् १९१८ से पहले जर्मनी के अनेक उपनिवेश थे। अफ्रीका में दक्षिणी पश्चिमी अफ्रीका, पूर्वी अफ्रीका, कैमेरून तथा टोगो, प्रशान्त महासागर में केसर विल्हमलैण्ड, पपुआ, उत्तरी न्यू गिनी, न्यू ब्रिटेन द्वीप समूह, सोलोमन द्वीप, टोगां, उपोलू, कैरोबीन द्वीप, मैरीएनस तथा पील्यू द्वीप इसके आधिपत्य में थे। इनका विशेष सैनिक व व्यापारिक महत्व था। परन्तु १९१८ में प्रथम विश्वयुद्ध में जर्मनी की पराजय के साथ-साथ उसके सारे उपनिवेश ही नहीं छीन लिए गए बल्कि जर्मनी प्रधान की यूरोपीय सीमाओं को छिन्न-भिन्न करके २८००० वर्गमील क्षेत्रफल को उससे अलग कर लिया गया। उसका व्योरा इस प्रकार है—

| प्रदेश | जनसंख्या | क्षेत्रफल |
|---|---|---|
| अलासे लोरेन | १,८७४,०१४ | ५,६०७ |
| सार बेसिन | ७१३,१०५ | ७४४ |
| यूमेनको और माल मंडी (बेल्जियम में) | ६०,००३ | ४०० |
| पोलैंड को | ६,८५४,९७१ | १७,८१६ |
| मेमल | १४१,२३८ | १,०२६ |
| डैनजिग | ३३०,६३० | ७३९ |
| सेल्सविग (डेनमार्क को) | १६६,३४८ | १५४२ |
| चेकोस्लोवाकिया को | ४८,४४६ | १२२ |
| योग | ७,१८८,७५५ | २७,९९६ |

लोरेन छिन जाने से क्षेत्रफल, आबादी के साथ-साथ लोहे और पोटाश का भंडार भी उसके हाथ से निकल गया। सेल्सविग, यूपन और मालमंडी का विशेष सैनिक महत्व था। डैनजिग प्रधान बाल्टिक बन्दरगाह था। पोलैंड को दिया गया क्षेत्र खनिज, वन सम्पत्ति तथा खेतिहर उपज से परिपूर्ण था। राइन जलमार्ग पर राष्ट्रीय लीग का नियन्त्रण था।




चित्र ६०—सन् १९३३ और १९३९ के बीच जर्मनी द्वारा प्राप्त नये क्षेत्र

परन्तु इन सबसे जर्मनी को हमेशा के लिए कमजोर नहीं रखा जा सकता। सन् १९३८ में वह पुनः शक्तिशाली देश बन गया। सन् १९३५ में चुनाव द्वारा सार उसको वापस मिल गया। सन् १९३९ में जर्मनी ने आस्ट्रिया, सुडेटन लैंड, बोहीमिया, मोराविया और स्लोवाकिया को अपनी सीमा में मिला लिया।

परन्तु दूसरे महायुद्ध के बाद सन् १९४५ में जर्मनी ने जब हथियार डाल दिए तो इसको चार प्रभागों में बाँट दिया गया। पूर्वी जर्मनी पर सोवियत रूस की सेनाओं ने कब्जा कर लिया, दक्षिणी-पश्चिमी जर्मनी पर संयुक्त राष्ट्र अमरीका की सेनाओं ने कब्जा जमा लिया। पश्चिमी जर्मनी तथा उत्तरी पश्चिमी प्रभाग पर क्रमशः फ्रांस और संयक्त राज्य का अधिकार रहा। सन् १९३८ में संयुक्त राज्य, फ्रांस और संयुक्त राष्ट्र अमरीका ने अपने प्रभागों को मिलाकर पश्चिमी जर्मनी के संघ राष्ट्र को जन्म दिया। इसकी राजधानी बॉन है। एक वर्ष बाद सन् १९४९ में पूर्वी जर्मनी में एक जनतंत्र की स्थापना की गई।

**जर्मनी के औद्योगिक तथा व्यापारिक उन्नति के साधन**—निम्नलिखित

प्राकृतिक तथा मानवी कारणों से जर्मनी एक महान् औद्योगिक तथा व्यापारिक देश बन गया है:—(१) यूरोप के प्रमुख औद्योगिक प्रदेश के मध्य स्थित है; (२) लोहा, कोयला, पोटाश, जस्ता इत्यादि खनिज पदार्थों की प्रचुरता है; (३) देश उपजाऊ है; (४) उत्तम जलमार्ग है; (५) जलवायु स्फूर्तिदायक है; (६) वन-सम्पत्ति के प्रचुर साधन हैं। इसके अतिरिक्त यहाँ के निवासियों तथा सरकार ने भी यहाँ की औद्योगिक तथा व्यापारिक उन्नति में बड़ा योग दिया है। यहाँ की सरकार ने वैदेशिक व्यापार को प्रोत्साहन दिया तथा निवासियों ने एकमत होकर १८७१ में राष्ट्रीय औद्योगिक नीति को जन्म दिया। फ्रांस पर विजय प्राप्त करके ५ अरब फ्रैंक तथा लारेन और अलासे प्रांत प्राप्त किए। १८८८-८९ में जर्मनी ने संसार में उपनिवेशों की स्थापना की ओर वहाँ पर मंडियाँ बनाईं। इस प्रकार १९१४ में जर्मनी का उद्योग और व्यापार संसार में ब्रिटेन को छोड़कर दूसरे नम्बर पर था।

**जर्मनी की वन-सम्पत्ति तथा कृषि**—जर्मनी की जलवायु सभी स्थानों पर महाद्वीपीय है। दक्षिण के पहाड़ वनों से भरे हैं और उत्तरी भाग में मैदान हैं। इसके दक्षिणी तथा पश्चिमी भाग में छोटे जमींदारों और किसानों के खेत हैं और उत्तरी भाग में बड़े-बड़े जमींदार हैं। यहाँ पर सयत्न कृषि होती है और गेहूँ, राई, जौ, चुकन्दर तथा आलू की फसलें उगाई जाती हैं।

**खेतिहर उत्पादन (१९५१)**

(हजार मीट्रिक टन)

| | **पश्चिमी जर्मनी** | **पूर्वी जर्मनी** |
|---|---|---|
| गेहूँ | ३१८० | १४९४ |
| राई | ३४५८ | २९९४ |
| जौ | २०७२ | ५४५ |
| चुकन्दर | ६८४५ | ६२३० |
| | २४,३०० | १५,१५१ |

**यातायात**—जर्मनी के जल, थल तथा वायु मार्ग सुव्यवस्थित हैं। रेलों की व्यवस्था संसार भर में अच्छी है। सन् १९४० में रेलमार्गों की लम्बाई ४३,००० मील थी। रेलें देश भर में फैली हुई हैं। १९३९ में यहाँ का हवाई यातायात भी किसी अन्य देश से कम नहीं था। दूसरे महायुद्ध में इसके यातायात को बहुत हानि पहुँची है और भविष्य में फिर उसी प्रकार बन सकेगा या नहीं, कहना मुश्किल है।

जर्मनी में रेलगाड़ियों की गति तीव्र करने के लिए तथा स्थान की बचत करने के लिए एक पटरी वाली रेलों को चालू किया जा रहा है। दूसरी लाइन वाले रेलमार्ग को जमीन के नीचे ले जाने या ऊपर उठाने की अपेक्षा इस इकहरे रेलमार्ग में कम खर्च पड़ता है।

सन् १९५५ के अप्रैल महीने से पश्चिमी जर्मनी ने वायुयातायात व्यवस्था की उड़ानें हैम्बर्ग से अन्य पश्चिमी यूरोपीय नगरों तक शुरू कर दी है। आन्ध्र महासागर के आर-पार उड़ानों की भी योजना है।

**जर्मनी के जलमार्ग (नदियाँ)**—जर्मनी के मैदानों में जलमार्गों की व्यवस्था अति उत्तम है। इन मार्गों के विकास का यहाँ के उद्योग-धंधों और व्यापार पर सब से अधिक प्रभाव पड़ा है। मुख्य नदियाँ राइन, एल्ब, ओडर तथा विस्चुला हैं। इन्हें गहरी करके नहरों द्वारा परस्पर मिला दिया गया है। इस प्रकार सारे देश में जलमार्गों की सुविधा हो गई है। राइन का सम्बन्ध पूर्व में वीसर से. पश्चिम में म्यूज से तथा दक्षिण में डैन्यूब से कर दिया गया है और फ्रांस के जलमार्गों से भी इसका सम्बन्ध है। राइन संसार की प्रमुख नाव्य नदी है। इस पर माल के आने-




चित्र ६१

जाने की मात्रा तथा यातायात उत्तरी अमरीका की बड़ी झीलों के ही समान है। ऐल्ब नदी सबसे घने आबाद भागों में बहती है और कील नहर द्वारा इसका संबंध बाल्टिक सागर से भी है। ओडर कृषि-प्रांतों में बहती है और ऐल्ब से भी मिली हुई ह। डेन्यूब में अधिक व्यापार नहीं होता। अन्य छोटी नदियों के नाम ऐम्स, इन, स्प्री, मेन तथा ऐल्ब हैं। नदियों और नहरों के मार्ग की लम्बाई ७,००० मील के लगभग है। सामान्यतः जर्मनी का $\frac{२}{५}$ माल जलमार्गों द्वारा ही ले जाया जाता है।

**जर्मनी की नहर**—१९३८ में मिडलैंड कनाल बना, जिसके द्वारा पूर्वी तथा पश्चिमी भागों का सम्बन्ध स्थापित हुआ। ओडर डैन्यूब नहर द्वारा डैन्यूब नदी भी जलमार्गों से मिला दी जायगी। ओडर-विस्चुला नहर पूर्व की ओर नीस्टर तक बढ़ाई जा रही है। इसके द्वारा जर्मनी का रूस से सीधा सम्बन्ध स्थापित हो जायगा। ऐल्ब-ओडर नहर तथा राइन-मेन-डैन्यूब नहर द्वारा शीघ्र ही मध्य तथा उत्तरी जर्मनी का डैन्यूब से सम्बन्ध स्थापित किया जायगा।

**जर्मनी की खनिज सम्पत्ति**—खनिज सम्पत्ति विशेषकर लोहे, कोयले में जर्मनी का बहुत ऊँचा स्थान है। इन दोनों का यहाँ पर अपार भंडार है, परन्तु पास-पास नहीं मिलते। यहाँ के मुख्य कोयला-क्षेत्र रूर, वैस्टफालिया, सार, साइलेशिया (Upper and Lower), ज्विक्शा तथा लूगान (सैक्सनी) हैं। लोहा क्षेत्र वैस्टरवाल्ड (प्रशिया), लाह-डील प्रदेश, अपर हैस प्रान्त तथा पीन साल्जाइटस (Peine salzites) प्रान्त हैं। १९१८ में लारेन तथा लक्समवर्ग से ७५ प्रतिशत लोहा निकाला जाता था और यूरोप भर में सबसे अधिक होता था। (प्रथम विश्वयुद्ध के पश्चात् ये दोनों प्रांत जर्मनी से निकाल कर फ्रांस तथा बैल्जियम को दे दिए गए थे) सन् १८७१ और सन् १९१४ की अवधि में जर्मनी को अपनी शक्ति बढ़ाने का पर्याप्त मौका मिला। उस समय उसको लोरेन का लोहा और रूहर तथा सार का कोयला उपलब्ध था। सालीसिया प्रान्त में और राइन कोयला क्षेत्र के रेच स्थान पर जस्ता तथा सीसा पाया जाता है। सैक्सनी में नमक काफी मात्रा में पाया जाता है। इस भंडार के सहारे जर्मनी के खेती तथा रसायन व्यवसाय ने बड़ी उन्नति की है। जर्मनी में प्रतिवर्ष ५ लाख टन खनिज तेल भी निकाला जाता है।

**खनिज उत्पादन (१९५२)**
(हजार मीट्रिक टन)

| | **पश्चिमी जर्मनी** | **पूर्वी जर्मनी** |
|---|---|---|
| कोयला | १२३,२७८ | ३५०० |
| लिगनाइट | ८३,३६६ | — |
| कच्चा लोहा | १५,४०३ | ३६५० |
| पोटाश | १२,५८५ | — |
| कच्चा तेल | १७५५ | — |
| सीसा | — | १६ |
| ताँबा | — | २८ |

**शिल्प-उद्योग**—जर्मनी संसार में प्रधान औद्योगिक देशों में से है। यहाँ उद्योगों में विज्ञान का प्रयोग सबसे अधिक किया जाता है। यहाँ के उद्योग-धन्धों की वस्तुओं में लागत का व्यय सबसे कम पड़ता है। वस्तुओं का ऊँचा स्तर, वैज्ञानिक प्रबन्ध, मशीनों का अधिक उपयोग, विक्रय में कम खर्चा तथा माल का पूरा-पूरा उपयोग यहाँ के शिल्प-उद्योगों की विशेषताएँ हैं। परन्तु इन सब विशेषताओं के साथ-साथ

जर्मनी की औद्योगिक व्यवस्था को कुछ कठिनाइयों का भी सामना करना पड़ता है। सबसे बड़ी कमजोरी यह है कि इसके प्रधान उद्योग केन्द्र सीमा के समीप ही स्थित हैं और युद्ध काल में हवाई हमलों का डर रहता है। इसी कारण प्रथम और द्वितीय विश्व युद्ध में जर्मनी के उद्योग विशेषकर रूहर का क्षेत्र बिल्कुल ही तहस-नहस हो गया। परन्तु जर्मनी के लोग कठिन मेहनत से अपने उद्योग-धन्धों के पुनःनिर्माण में लगे हुए हैं। सन् १९५३ में पश्चिमी जर्मनी का औद्योगिक उत्पादन सन् १९३८ के मुकाबले ३० प्रतिशत अधिक बढ़ गया।

## जर्मनी के प्रमुख शिल्प-उद्योग

१—लोहा तथा इस्पात उत्पादन

२—रासायनिक उद्योग

३—बिजली का सामान

४—वस्त्र—ऊनी, सूती तथा रेशमी।

**जर्मनी में लोहा तथा इस्पात का उद्योग**—जर्मनी की औद्योगिक शक्ति का आधार लोहे और इस्पात का निर्माण है। जर्मनी में इस्पात का उत्पादन कार्टेल द्वारा नियन्त्रित है। सन् १९१८ तक जर्मनी का इस्पात उत्पादन में प्रमुख स्थान था। कच्चा लोहा फ्रांस, स्वीडन तथा स्पेन से मँगाया जाता है। जर्मनी में सबसे बड़ी सुविधा यह है कि कोयला तथा लोहा पास-पास पाया जाता है। देश की जल-यातायात व्यवस्था से सामान को इधर-उधर ले जाने में आसानी रहती है। जर्मनी का प्रधान इस्पात उत्पादक क्षेत्र रूहर है जहाँ पर देश का ८० प्रतिशत कोयला भी निकाला जाता है। स्थानीय लोह भंडार उद्योग के लिए काफी नहीं होता। इसलिए स्पेन, स्वीडन और फ्रांस से काफी मात्रा में लोहा आयात किया जाता है। राइन नदी के कारण कच्चे माल के आयात और तैयार माल के निर्यात में बड़ी सुविधा रहती है। इसके अलावा यह प्रदेश समतल है और इसी कारण यहाँ पर सड़कों, रेलों तथा नहरों का जाल बिछा हुआ है, जो इसके विभिन्न भागों के बन्दरगाह से मिलाता है। फलस्वरूप रूहर क्षेत्र जर्मनी का सबसे प्रमुख शिल्प-उद्योग प्रदेश है। एसन, बोकम, डार्टमन्ड और डसलडर्फ में भारी मशीनें तथा औजार बनाये जाते हैं।

लोहे और इस्पात के उद्योग के दूसरे प्रदेश हार्ट्ज पर्वत क्षेत्र, सैक्सनी और ऊपरी सालीसिया हैं। हार्ट्ज पर्वत क्षेत्र में **स्टासफर्ट** स्थान पर धातु की वस्तुयें तैयार की जाती हैं। यह धातु बाहर से आती है। सैक्सनी में इस्पात निर्माण के प्रमुख केन्द्र **चेमनिज** और **जिकाव** हैं, जहाँ मशीनें बनाई जाती हैं।

### लोहे व इस्पात का उत्पादन (१९५४)

(हजार टन)

| | पश्चिमी जर्मनी | पूर्वी जर्मनी |
|---|---|---|
| ढलुवाँ लोहा | १२,५१२ | २००० |
| इस्पात | १७,४३२ | ३००० |

संसार के इस्पात उत्पादक देशों में पश्चिमी जर्मनी का चौथा स्थान है। संयुक्त राष्ट्र अमरीका, रूस और संयुक्त राज्य का स्थान इससे पहले है। परन्तु संयुक्त राज्य और पश्चिमी जर्मनी के इस्पात उत्पादन में थोड़ा ही अन्तर है।

**पोतनिर्माण क्षेत्र तथा केन्द्र**—दूसरे विश्व युद्ध के पहले जर्मनी ने **पोतनिर्माण** में बड़ी प्रगति की थी। व्यापारिक जहाजी बेड़े के टन भार के अनुसार जर्मनी का पाँचवाँ स्थान था। पोतनिर्माण उद्योग में जर्मनी की प्रगति का प्रधान कारण यह था कि नदियों की एस्चुरी के समीप ही कोयला पाया जाता है। पोतनिर्माण उद्योग के प्रधान प्रदेश निम्नलिखित हैं—

(१) एल्ब एस्चुरी जिसका केन्द्र हैम्बर्ग है।
(२) लूबेक खाड़ी जिसका केन्द्र लूबेक है।
(३) वेसर एस्चुरी में ब्रेयर और ब्रेमर हेवन।
(४) ओडर के मुहाने पर स्टेटिन।

सन् १९५१ में समुद्री जहाजों के निर्माण पर से सारे प्रतिबंध हटा दिये गए और फलस्वरूप पश्चिमी जर्मनी में पोतनिर्माण का काम बहुत तेजी से फिर शुरू हो गया है। सच तो यह है कि सन् १९५३ में पोत-निर्माणकारी देशों में पश्चिमी जर्मनी का दूसरा स्थान था। पोतनिर्माण उद्योग के इस पुनुरुत्थान का मुख्य कारण नये टेकनकी तरीकों का प्रयोग तथा दूसरे देश से प्राप्त निर्यात के लिए विस्तृत माँग हैं। इस समय संसार में पोतनिर्माण के क्षेत्र में केवल संयुक्त राज्य ही इसके आगे है।

### पोतनिर्माण

(हजार टन)

| | उत्पादन | निर्यात की माँग |
|---|---|---|
| १९५० | १४१ | १० |
| १९५१ | ३०२ | २७ |
| १९५२ | ५०३ | २२५ |
| १९५३ | ७२४ | २२९ |

**बर्लिन** और **मेगडेबर्ग** में बिजली की मशीनें बनाई जाती हैं। संसार में मोटर गाड़ियों के निर्माण के क्षेत्र में पश्चिमी जर्मनी का तीसरा स्थान है। इस उद्योग में कोई २½ लाख व्यक्ति काम करते हैं।

**रसायन उद्योग** में तो जर्मनी अपना सानी नहीं रखता। देश में वैज्ञानिक

और टेक्निकी शिक्षा के प्रसार से रसायन उद्योग को बड़ी सहायता मिली है। विश्वविद्यालय की प्रयोगशालाओं में की गई खोजों का व्यवसाय और उद्योग में सम्यक् उपयोग किया जाता है। पोटाश नमक के विशाल भंडार से भी इस उद्योग को बड़ी सहायता मिली है। इस उद्योग का केन्द्रीयकरण रूहर और एल्ब की तलैटियों में है। यहाँ कोयला उपलब्ध होने से और भी सुविधा है। अन्य स्थानों पर इस उद्योग में जल-विद्युत का प्रयोग होता है। एल्ब की तलैटी में रसायन उद्योग के प्रधान केन्द्र स्टासफर्ट और शोनबेक हैं। राइन घाटी में एसन, फ्रांकफर्ट एल्बरफील्ड और लिडविग्सएफ्टन में कोलतार का रसायन उद्योग केन्द्रित है। म्यूनिक और वर्गहाउसन में बिजली रसायन उद्योग केन्द्रित है। सूक्ष्ममापक यन्त्रों तथा सूक्ष्म-दर्शी लेन्स के निर्माण में तो जर्मनी का स्थान संसार में सर्वप्रथम है और विश्व माँग का ३० प्रतिशत यहीं से प्राप्त होता है। इस उद्योग में कोई १ लाख १५ हजार व्यक्ति लगे हुए हैं।

**सूती तथा ऊनी वस्त्र उद्योग**—जर्मनी के वस्त्र उद्योग में ऊनी, सूती तथा रेशमी वस्त्रों का बनाना सम्मिलित है। सूती वस्त्रों के कारखाने यों तो देश भर में फैले हैं परन्तु दो क्षेत्र—रूर कोयला क्षेत्र तथा सैक्सनी—प्रधान केन्द्र हैं। रुई संयुक्त राष्ट्र, ब्राजील तथा मिस्र से आती है। सूती वस्त्र उद्योग के प्रधान केन्द्र मंचनग्लैडबाच (Munchengladbach), चैमनिटज तथा ज्विकशा हैं, ऊनी वस्त्रों के कारखाने कोयला क्षेत्रों पर हैं। आचेन (Aachn), चैमनिटज तथा ब्रोमन प्रधान केन्द्र हैं। रेशमी वस्त्रों के कारखाने रूर कोयला क्षेत्र पर स्थित हैं।

**चुकन्दर की चीनी—चीनी के कारखाने** सेक्सनी, साइलेशिया, हनोवर तथा पोमरानिया में हैं। सन् १९१४ तक जर्मनी का चीनी उद्योग अन्तर्राष्ट्रीय महत्त्व का था, लेकिन प्रथम महायुद्ध से यह उद्योग तहस-नहस हो गया। सन् १९१९ के बाद से यह उद्योग फिर कभी पहली सी दशा को प्राप्त न हो सका। शराब बनाना भी यहाँ का मुख्य उद्योग है और जर्मनी की बनी बीअर शराब देश-विदेश सभी जगह बहुत प्रसिद्ध है। **शीशे, चीनी और मिट्टी के बर्तन** खेरिया, साइलेशिया, थूरिंगिया, ब्रेडनवर्ग तथा सैक्सनी में बनते है। घड़ियाँ, लकड़ी की चीजें तथा अल्कोहल आदि अन्य वस्तुओं के भी कारखाने हैं।

**शिल्प-उद्योग की अन्य वस्तुएँ** टाइप करने की मशीनें, एक्स-रे यन्त्र तथा रासायनिक तरीके से बनाये गये कृत्रिम रेशे हैं। टाइप मशीनों में पश्चिमी जर्मनी का संयुक्त राष्ट्र अमरीका के बाद दूसरा स्थान है। एक्स-रे यन्त्र उद्योग का भी बड़ा ही महत्वपूर्ण स्थान है।

जर्मनी के औद्योगिक विकास का कारण देश के भौगर्भिक साधन कदापि नहीं है। देश की औद्योगिक महानता का श्रेय वहाँ के लोगों के साहस तथा आगे बढ़ने के इरादे को है। साथ-साथ देश के साधारणप्राकृतिक साधनों का सम्यक व चतुर उपयोग किया गया है। जर्मनी की औद्योगिक कमजोरियों का भास नीचे दी हुई दशा से किया जा सकता है—

(१) जर्मनी में कच्चा लोहा अधिक नहीं पाया जाता यद्यपि जर्मनी का इस्पात उद्योग बहुत बढ़ा-चढ़ा है। जर्मनी को अपनी आवश्यकता का $\frac{3}{4}$ लोहा स्वीडन, स्पेन, लक्समवर्ग, अल्मीरिया, फ्रांस और संयुक्तराष्ट्र अमरीका से मँगवाना पड़ता है। जर्मनी का कच्चा लोहा निम्न कोटि का है।

(२) जर्मनी में ताँबा, टीन और बाक्साइट की बड़ी कमी है।

(३) मैन्गनीज, क्रोमियम, टंगस्टन, निकल, मालीबडनम, कोबल्ट तथा बनाडियम आदि धातुओं का जिनको इस्पात कठोर करने में प्रयोग किया जाता है बिल्कुल ही अभाव है। इन खनिज पदार्थों को अफ्रीका, अमरीका तथा चीन से आयात किया जाता है।

(४) जर्मनी का खनिज तेल उत्पादन नगण्य है। इस कमी को पूरा करने के लिए कृत्रिम तेलों की खोज की गई है। परन्तु उनकी उपयोगिता अभी तक स्पष्ट नहीं हो पाई है।

(५) कपास बिल्कुल ही नहीं होती। देश में प्राप्त ऊन, सन तथा कृत्रिम रेशों से राष्ट्रीय वस्त्र उद्योग की माँगपूर्ति का केवल २५ प्रतिशत ही प्राप्त होता है।

(६) जर्मनी में सभी प्रकार के वनस्पति तेलों तथा उष्ण कटिबंधीय पदार्थों की कमी रहती है।

देश में रबड़ और वस्त्र उद्योग के रेशों की कमी को कुछ हद तक कृत्रिम रबड़ (बूता) तथा 'एरसाट्ज' वस्त्रों द्वारा दूर किया गया है।

इस प्रकार जर्मनी की औद्योगिक महानता का कारण केवल एक ही है—वहां के लोगों का मेहनती स्वभाव तथा उद्योग में विज्ञान का सफल प्रयोग। यही कारण है कि जर्मनी के उद्योग-धन्धों के दो विश्वयुद्धों में तहस-नहस हो जाने पर भी अपने साधारण प्राकृतिक साधनों का चतुर उपयोग करके जर्मनी फिर से संसार के औद्योगिक राष्ट्रों में अपने प्रमुख स्थान पर आगया है।

## जर्मनी का वैदेशिक व्यापार

जर्मनी का विदेशों से व्यापक सम्बन्ध है। हैम्बर्ग, ब्रीमन, राटरडम तथा ऐंटवर्प प्रसिद्ध व्यापारिक बन्दरगाह हैं। आयात की वस्तुओं में भोजन की वस्तुएँ तथा कच्चा माल होता है। कोयला, कहवा, रुई, अनाज, डेरी की वस्तुएँ, तिलहन लकड़ी तथा ऊन बाहर से आते हैं। लोहे तथा स्टील की वस्तुएं, मशीनें, रासायनिक पदार्थ, चीनी तथा ऊनी सामान बाहर जाते हैं। सन् १९३८ में जर्मनी का विश्व ग्राहकों में दूसरा स्थान था। विश्व निर्यात का १०·९ प्रतिशत अंश जर्मनी द्वारा लिया जाता था। इसके द्वारा निर्यात की जाने वाली वस्तुओं में बिजली का सामान लोहा, व इस्पात की वस्तुएं, मशीनें, रसायन, चीनी, ऊनी वस्त्र आदि मुख्य हैं। द्वितीय महायुद्ध में कारखानों के नष्ट हो जाने से जर्मनी के व्यापार पर बुरा प्रभाव पड़ा है।

**व्यापारिक नगर—बर्लिन**—राजधानी है। मैदान के मध्य में होने से आवागमन की सुविधाएं हैं। यह एक औद्योगिक तथा व्यापारिक नगर और रेलों का केन्द्र है। लन्दन को छोड़कर यहाँ की आबादी सबसे अधिक है।

**हैम्बर्ग**— ऐल्ब नदी पर प्रसिद्ध बन्दरगाह है। यह वैदेशिक व्यापार का केन्द्र भी है।

**लीपजिग**—यहाँ छापेखाने का काम अधिक होता है और फर की बड़ी मंडी है।

**डैसडन**—ऐल्ब नदी पर व्यापारिक तथा औद्योगिक केन्द्र है। मशीनों और मदिरा के लिए प्रसिद्ध है।

**कोलोन**— राइन नदी का बन्दरगाह है। रेलों का केन्द्र है। शराब और स्टील के लिए प्रसिद्ध है।

**नरम्बर्ग**—खिलौनों और पैंसिल के कारखानों के लिए प्रसिद्ध है।

**ब्रीमन**—बीसर नदी पर स्थित है। पोतनिर्माण के लिए प्रसिद्ध है।

**मैगडेबर्ग**—चीनी का महान् केन्द्र है।

## आस्ट्रिया

**वन, खनिज पदार्थ तथा उद्योग-धंधे**—यह एक छोटा-सा पहाड़ी देश है। इस का क्षेत्रफल ३२ हजारवर्गमील है। यहाँ की जनसंख्या ७० लाख है। यहाँ खेती अधिक नहीं हो सकती और भोजन की वस्तुएँ बाहर से मँगानी पड़ती हैं। वनों की अधिकता के कारण यहाँ पर पैंसिल, कागज तथा सेलूलोज बनाने के कारखाने हैं। यहाँ पर लोहा, कोयला, नमक तथा मैंगनीज भी मिलते हैं और धातु उद्योग किए जाते हैं। यहाँ पर बाजे, मोटरगाड़ियाँ तथा चमड़े का माल तैयार होता है।

**व्यापार तथा नगर**—तटरेखा न होने से वैदेशिक व्यापार विदेशी बन्दरगाहों पर आश्रित रहता है।

**वीयना**—राजधानी के अतिरिक्त औद्योगिक, व्यापारिक तथा शिक्षा-केन्द्र है। **ग्राज** लोहे की वस्तुओं के लिए प्रसिद्ध है। **लिंज** रेलों का केन्द्र है।

## चेकोस्लोवाकिया

**विस्तार तथा आबादी**— प्रथम विश्वयुद्ध के पश्चात् सन् १९१८ में बोहेमिया, साइलेशिया, मोरिया तथा स्लोवाकिया को मिलाकर चेकोस्लोवाकिया को जन्म दिया गया। चेकोस्लोवाकिया यूरोप के मध्य में स्थित है और अति प्राचीन काल से इसके प्रदेश में उत्तर, दक्षिण, पूर्वी तथा पश्चिमी योरोप के व्यापार मार्ग आकर मिलते रहे हैं। बहुत पुराने समय से ही यहाँ पर अनेक युद्ध होते आये हैं। चारों ओर थल से घिरे हुये इस देश का क्षेत्रफल १२८००० वर्ग किलोमीटर है और इस का निकास किसी भी तरफ से समुद्र में नहीं है। यहां की आबादी लगभग १३०

लाख है। जनसंख्या का घनत्व बहुत अधिक है। औसतन प्रति वर्ग किलोमीटर पर १०२ निवासी रहते हैं। यह जनसंख्या केवल औद्योगिक नगरों व कस्बों में ही केन्द्रित नहीं है बल्कि उपजाऊ भागों में अनगिनत गाँव पाये जाते हैं।

चेकोस्लावाकिया की स्थिति पश्चिमी यूरोप के उपजाऊ प्रदेशों तथा पूर्वी यूरोप के खेतिहर प्रदेशों के बीच में है। साथ ही बाल्टिक सागर और ऐड्रियाटिक सागर से भी बराबर दूरी पर है। इसलिए इसको अनेक व्यापारिक सुविधाएं प्राप्त हैं। यह उद्योग और व्यापार का मिलन-स्थान है। इसमें बन्दरगाह नहीं हैं और व्यापार के लिए यह दूसरे देशों के बन्दरगाहों पर निर्भर रहता है।

**जलवायु कृषि तथा वन**—यहाँ की जलवायु कुछ समुद्री कुछ महाद्वीपी है। वर्षा २० से ३० इंच विशेष कर गर्मियों में होती है। यहाँ की वर्षा का वितरण कृषि के लिए लाभदायक ही रहता है। यहाँ की भूमि उपजाऊ है। नदियों द्वारा सिचाई का उत्तम प्रबन्ध है। इसी कारण कृषि की काफी उन्नति हुई है। गेंहूं, राई, जौ, चुकन्दर और आलू की सयत्न खेती की जाती है। चेकोस्लोकाविया में खेती की मुख्य फसलें सभी प्रकार के अनाज, चुकन्दर, सन, आलू, हाप्स तथा विषम जलवायु के अनुकूल अन्य फसलें हैं। हाल में कुछ उपोष्णीय फसलों को उगाने का भी प्रयत्न किया गया है। इनमें चावल, मूँगफली और तम्बाकू सर्व प्रमुख हैं।

**खेतिहर क्षेत्रफल तथा उपज (१९५३-५४)**

| | क्षेत्रफल (लाख हेक्टर) | उपज (लाख मीट्रिक टन) |
|---|---|---|
| अनाज | ४८३ | ५० |
| आलू | | ८५ |
| चुकन्दर | | ५५ |

वनों की अधिकता के कारण यहाँ पर दियासलाई, कागज, खिलोने, वाजे (गायन-वाद्य), सामान भेजने के लिए खाँचे और लकड़ी के बेरल (बड़े-बड़े ढोल) बनते हैं।

सन् १९५३ में फसलों का उत्पादन इस प्रकार था—

| | |
|---|---|
| गेहूँ | २७ लाख टन |
| जौ | २५ लाख टन |
| आलू | ८८ लाख टन |
| चुकन्दर | ५९ लाख टन |

**खनिज पदार्थ तथा शिल्प-उद्योग**—मोराविया, वोहेमिया तथा स्लोवाकिया बहुत कोयला है। जस्ता, ताँबा, सोना और चाँदी भी थोड़ा बहुत मिलते हैं। स्लोवाकिया के पहाड़ों पर टीन, निकिल, मैंगनीज और ताँबा पाया जाता है। तेल के क्षेत्र भी हैं। यहाँ पर अनेक शिल्प-उद्योग किए जाते हैं। देश की आय और राष्ट्रीय समृद्धि शिल्प उद्योगों पर ही निर्भर है।

युद्ध के पूर्व भी चेकोस्लोवाकिया यूरोप का एक अत्यन्त महत्त्वपूर्ण देश था

परन्तु पिछले १० वर्षों में इस देश ने जो प्रगति की है वह बहुत ही विलक्षण है। इस औद्योगिक प्रगति के मुख्य कारण यहाँ पर उपलब्ध प्राकृतिक साधन तथा यहाँ के मेहनती लोगों की कार्य-कुशलता हैं। केन्द्रीय वोहीमिया और स्लोवाकिया में उच्च कोटि का कड़ा-भूरा कोयला और कच्चा लोहा पाया जाता है। हाल की जाँच पड़ताल से पता चला है कि इस प्रकार के खनिज देश के अन्य भागों में भी उपलब्ध हैं। परन्तु माँगपूर्ति के लिए काफी आयात भी करना पड़ता है। इस देश में यूरेनियम धातु का भी विशाल भण्डार है।

चेकोस्लोवाकिया के जग विख्यात पेन्सिल उद्योग का आधार सीसा और शीशे के बर्तन बनाने के लिए बालू बोहीमिया प्रान्त में पाई जाती है। यहाँ के वनों से लकड़ी व कागज उद्योग के लिए लुग्दी प्राप्त होती है। सिलोलाइड, मेज-कुर्सी, खिलौने, दियासलाई तथा बाजों को बनाने का उद्योग भी इन्हीं वनों पर आश्रित है।

परन्तु इन सब उद्योग-धन्धों से कहीं अधिक महत्त्वपूर्ण इन्जीनियरिंग उद्योग है जिसके द्वारा कोई ३ लाख विविध वस्तुएँ तैयार की जाती हैं। इस देश का भारी उद्योग कील और सुइयों से लेकर खेतिहर मशीनें, मोटरें, रेल के इन्जन, हवाई जहाज, छपाई और लोहा गलाने की मशीनें, चीनी साफ करने, शराब निकालने, बिजली बनाने, कपड़ा बुनने आदि की महत्त्वपूर्ण मशीनें तैयार करता है।

देश में चीनी मिट्टी के विस्तृत भंडार के कारण चीनी के बर्तन बनाना यहाँ का प्रमुख उद्योग हो गया है। परन्तु इंजीनियरिंग उद्योग के बाद दूसरी श्रेणी का महत्त्वपूर्ण रासायनिक उद्योग है। इसकी प्रमुख वस्तुएँ रंग, वार्निश, दवाएँ, कृत्रिम खाद तथा विविध पदार्थ हैं। कृत्रिम तेल का उत्पादन इतना अधिक होता है कि देश को बाहर के आयात पर निर्भर नहीं रहना पड़ता। कपास, ऊन और रेशम की कमी भी कृत्रिम रेशों द्वारा पूरी की जाती है।

चेकोस्लोवाकिया में केवल सन तथा कुछ थोड़ा-सा ऊन उत्पन्न होता है। अतएव यहाँ के वस्त्र उद्योग को अन्य देशों से आयात किए गए कच्चे माल पर निर्भर रहना पड़ता है। चमड़े और रबड़ के जूते बनाना यहाँ का अन्य महत्त्वपूर्ण उद्योग है।

इस प्रकार यहाँ के शिल्प-उद्योग तीन वर्गों में विभाजित हो सकते हैं: (१) वे उद्योग जिनके लिए कच्चा माल देश ही में प्राप्त हो जाता है, जैसे चीनी, अल्कोहल, चीनी के बर्तन और शीशे के कारखाने इत्यादि; (२) वे उद्योग जो अंशतः घरेलू पैदावार पर निर्भर हैं जैसे धातु के कारखाने, रासायनिक पदार्थ तथा चमड़े के कारखाने; (३) वे उद्योग जिनके लिए कच्चा माल विदेशों से आता है, जैसे सूती वस्त्रों के कारखाने।

**चेकोस्लोवाकिया का पुनर्निर्माण**—सन् १९३६ से सन् १९४५ तक यह देश हिटलर की फौजों के अधिकार में रहा। इस बीच में यहाँ के आर्थिक जीवन को विशेष हानि पहुँची। युद्धकाल में केवल क्षति ही नहीं हुई बल्कि उद्योग-धन्धों को भी

सैनिक उत्पादन में लगा लिया गया। अतः मई सन् १९४५ से इस देश के आर्थिक जीवन का पुर्नगठन प्रारम्भ हुआ। सरकारी योजनाओं के फलस्वरूप सन् १९४७-४८ में उद्योग-धन्धों का उत्पादन युद्ध पूर्व की दशा को प्राप्त हो गया। सन् १९४९ से सन् १९५३ तक प्रथम योजना चालू रही। इस योजना के फलस्वरूप विलक्षण प्रगति हुई जैसा कि निम्नलिखित आँकड़ों से स्पष्ट हो जाएगा—

| | |
|---|---|
| औद्योगिक उत्पादन | १११ प्रतिशत |
| विद्युत शक्ति | २३१ प्रतिशत |
| कोयला (कठोर) | ३० प्रतिशत |
| भूरा कोयला | १०६ प्रतिशत |
| कोक | ९२ प्रतिशत |
| इस्पात | ६७ प्रतिशत |

इस विकास एवं प्रगति का मुख्य कारण नवीनतम विधियों के प्रयोग के साथ-साथ कई सौ नए कारखानों की स्थापना है। सन् १९५३ के अन्त तक सरकार ने १२ नए बिजली घरों की स्थापना की थी। इनमें से छः तो जल-विद्युत उत्पादन केन्द्र हैं और अन्य छः में कोयले से बिजली उत्पन्न की जाती है। इस समय १५ अन्य विद्युत उत्पादन केन्द्रों पर काम चल रहा है। नदियों पर बड़े-बड़े बाँध बनाकर जल-विद्युत की योजना पर भी काम हो रहा है।

**आयात तथा निर्यात**—इस देश में अपना कोई बन्दरगाह नहीं है। डैन्यूब, ऐल्ब तथा ओडर नदियां ही प्राकृतिक मार्ग हैं। रुई तथा ऊन आयात की प्रधान वस्तुएँ हैं, भोज्य-पदार्थ भी पर्याप्त मात्रा में मंगाएँ जाते हैं। खादें, मशीनें, धातुएँ, जूते तथा कागज निर्यात किए जाते हैं।

**प्रसिद्ध नगर—प्राग** (प्राह)—राजधानी तथा प्रधान औद्योगिक केन्द्र है। यह रेलों का नगर भी है। **ब्रून** (ब्रूनो)—कारखानों का प्रधान नगर है। यहाँ पर कागज, दियासलाई तथा चमड़े के बड़े-बड़े कारखाने हैं। **पिलसन** में शराब, इन्जीनियरी का सामान तथा धातु शोधन के कारखाने हैं। **गोवलोन्ज** शीशे के कारखानों का केन्द्र है। **ज्लीन** चमड़े के कारखानों के लिए प्रसिद्ध है।

## रूमानिया

**विस्तार तथा आबादी**—प्रथम विश्वयुद्ध से पूर्व रूमानिया का क्षेत्रफल ५०,७०० वर्ग मील तथा आबादी ८० लाख के लगभग थी। १९१९ में बैसारेबिया (Bessarabia), ट्रांसिलवानिया तथा बूकोविना के मिल जाने से इसका क्षेत्रफल १,२०,००० वर्ग मील तथा आबादी २ करोड़ के लगभग हो गई। यहाँ के ७५ प्रतिशत निवासी रूमानियन भाषा बोलते हैं। इस समय इसका क्षेत्रफल ९१,७०० वर्ग मील और आबादी १६० लाख है।

**उपज की वस्तुएँ**—रूमानिया अनाज का देश है। यहाँ पर लोहे और कोयले की कमी, पूँजी का अभाव तथा बाजार सीमित हैं। इसीलिए यहाँ के केवल १०

प्रतिशत मनुष्य ही उद्योगों पर निर्भर हैं। ट्रांसिलवानिया के पूर्वी तथा पश्चिमी प्रदेशों में गेहूँ तथा मक्का की खेती होती है। खेती पुराने ंग से होते हुए भी यहाँ गेहूँ बहुत पैदा होता ह। चुकन्दर, तम्बाकू तथा अंगूर गौण उपज की वस्तुएँ हैं।

**खेतिहर क्षेत्रफल तथा उपज (१९५४-१९५५)**

| | क्षेत्रफल (लाख हेक्टर) | | उपज (लाख मीट्रिक टन) |
|---|---|---|---|
| अनाज | ३४ | ७८ | ६२ |
| आलू | — | | २३ |
| चुकन्दर | १½ | | — |
| मक्का | ३५ | | — |

**खनिज पदार्थ**—रूमानिया में अनेक खनिज पदार्थ मिलते हैं, जिनमें खनिज तेल, सोना, ताँबा, सीसा, मैंगनीज, चाँदी, जस्ता तथा सुरमा महत्त्वपूर्ण हैं। पूर्वी मैदानों के पहाड़ी प्रदेश (Ploetsi) में ६० लाख टन से अधिक खनिज तेल का वार्षिक उत्पादन होता है। तेल उत्पादन में रूमानिया का संसार में छठा स्थान है। ये तेल क्षेत्र नलों द्वारा काले सागर स्थित कोंस्टाजा बन्दर से मिले हुए हैं। ट्रांसिलवानिया में कच्चा लोहा पाया जाता है। कच्चे लोहे का वार्षिक उत्पादन १२०,००० टन है।

**पठार, वनसम्पत्ति तथा उद्योग**—रूमानिया के पश्चिमी पठार में ओक, बीच आदि के वृक्ष पाए जाते हैं। शराब, कागज, आटा और रासायनिक पदार्थ बनाना यहाँ के प्रमुख उद्योग हैं।

**रूमानिया का आर्थिक विकास**—ग्यारह वर्ष पहले रूमानिया की आर्थिक दशा बहुत ही पिछड़ी हुई थी। उसके उद्योग-धन्धे अविकसित तथा खेती पिछड़ी हुई थी। परन्तु १९४९ में ही युद्ध द्वारा की गई हानि खतम हो चुकी थी और देश का औद्योगिक उत्पादन युद्ध पूर्व के स्तर को पहुँच चुका था। सन् १९५३ में हालत इतनी सुधर गई थी कि सन् १९३८ की अपेक्षा २½ गुना अधिक उत्पादन हुआ। इस अप्रत्याशित विकास का अन्दाज तो इसीसे लगाया जा सकता है कि सन् १९३८ में रूमानिया में ९९ प्रतिशत मशीनें और औजार बाहर से आते थे, परन्तु अब रूमानिया अपनी जरूरत पूरी करने के बाद मशीनों का निर्यात भी करने लगा है। भारी उद्योग की प्रगति का भास नीचे दिए आँकड़ों से स्पष्ट हो जायगा।

**औद्योगिक उत्पादन**

| | १९५३ | १९३८ के स्तर पर वृद्धि |
|---|---|---|
| खनिज तेल | ९० लाख टन | १½ गुना |
| कोयला | ६० लाख टन | दुगना |
| इस्पात | ७,२०,००० टन | ढाई गुना |
| बिजली | ३४००० लाख किलोवाट | तिगुना |

सन् १९५४ में दैनिक आवश्यकता की वस्तुओं का उत्पादन भी सन् १९३८ के स्तर से कहीं अधिक बढ़ गया। सूती वस्त्रों और सूत का उत्पादन पहिले से २½ गुना हो गया है। ऊनी कपड़े और चमड़े के जूते पहले से दुगने हो गये हैं। शीशे के सामान का उत्पादन ढाई गुने से भी अधिक हो गया है।

अपेक्षाकृत पिछड़े हुए प्रदेशों का विकास किया जा रहा है। मोलडाविया में तेल के कूओं का विकास किया जा रहा है और विकाज में एक जल-विद्युत केन्द्र बनाया जा रहा है। सन् १९५५ में नई पेनीसिलीन फैक्टरी भी चालू हो गई।

खेती में मशीनों से काम लिया जाने लगा है और देश में कोई ११० लाख हेक्टर भूमि पर खेती की जा रही है। सन् १९४९-५३ की अवधि में खाद्यान की औसत फसल ४,५३०,००० टन थी परन्तु २-३ साल में फसल १०,५००,००० टन होने लगेगी। सन् १९५४ में खाद्यान्न का कुल उत्पादन ९० लाख टन से अधिक था।

रूमानिया का विदेशी व्यापार भी काफी बढ़ गया है। संसार के कोई ५२ देशों के साथ इसका व्यापारिक सम्बन्ध है। इनमें सोवियत रूस, फ्रांस, मिस्र, भारत, इन्डोनीशिया, तुर्की, यूनान, डेनमार्क, नार्वे, इटली, फिनलैंड, बेल्जियम, स्विजरलैंड, आस्ट्रिया और अर्जेन्टाइना मुख्य हैं।

रूमानिया से बाहर जाने वाली वस्तुयें निम्नलिखित हैं—

तेल निकालने की मशीनें, सीमैन्ट मिलें, मशीन के औजार, ट्रैक्टर, खेती की मशीनें, रेल के डिब्बे, बिजली का सामान;

गैसोलीन, तेल, पैट्रोल, पैराफीन, बिटुमिन, रंग, वार्निश, औषधियाँ और लकड़ी का सामान।

सीमेन्ट, संगमरमर, शीशे का सामान, फल और सब्जी, मछली, शराब और चीनी से तैयार वस्तुएँ।

रूमानिया बाहर के देशों से निम्नलिखित वस्तुएँ मँगवाता है—

मशीनें और बिजली का सामान, खाल, ऊन, कपास, चमड़ा साफ करने का सामान और रंग।

खेती की मशीनें, रसायन, खाद, पटसन, मछली, कहवा, कोको आदि आयात की अन्य वस्तुएँ ह।

रूमानिया के औद्योगीकरण के ही कारण शिल्प-निर्मित वस्तुओं का निर्यात २० प्रतिशत तथा आयात ५५ प्रतिशत है। सन् १९३८ में यहाँ के आयात का ७५ प्रतिशत निर्मित वस्तुएँ होती थीं और निर्यात में निर्मित वस्तुओं का स्थान केवल २ प्रतिशत होता था। अब निर्यात में निर्मित वस्तुओं का स्थान पहले का दस गुना (२० प्रतिशत) हो गया है।

**प्रमुख नगर—बुखारेस्ट**—राजधानी तथा रेलों का केन्द्र है। यहाँ की आबादी ६ लाख ३० हजार है।

**गोलाटज**—डैन्यूब स्थित नदी बन्दर है। यहाँ से गेहूँ तथा तेल का निर्यात होता है।

**कौन्स्टांजा**—काले सागर पर स्थित रूमानिया का मुख्य बन्दरगाह है।

## फ्रांस

**स्थिति, विस्तार तथा आबादी**—फ्रांस के उत्तर तथा दक्षिण दोनों ओर समुद्री मार्ग हैं। अतः व्यापार के लिए इसकी स्थिति बड़ी अच्छी है। इसके उत्तर में इंगलिश चैनल है जो व्यापार का उत्तम राजमार्ग है। इसके पश्चिमी बन्दरगाहों से अमरीका और अफ्रीका से व्यापार आसानी से हो सकता है और दक्षिणी बन्दरगाह एशिया, आस्ट्रेलिया तथा ब्रिटिश बन्दरगाहों से पास पड़ते हैं। फ्रांस का क्षेत्रफल २,१५,००० वर्ग मील है और ग्रेट ब्रिटेन के दुगने से भी अधिक है। १९५३ में यहाँ की आबादी ४२७ लाख थी।

**प्राकृतिक प्रदेश तथा जलवायु**—फ्रांस में दो प्रकार के प्राकृतिक प्रदेश हैं—पर्वतीय प्रदेश तथा मैदान। पर्वतीय प्रदेश में (१) आर्मोरिकन प्रायद्वीप (ब्रिटेनी तथा नारमंडी), (२) मध्य के पठार, (३) अल्सेसलारेन प्रान्त तथा (४) आल्प्स, जूरा तथा पिरेनीज पर्वत सम्मिलित हैं। मैदानी भाग में (१) रोन-साओन की घाटी, (२) पेरिस बेसिन तथा (३) एक्विटेन का बेसिन अर्थात पिरेनीज-मध्य के पठार और गोटाइन (Gotaine) के बीच का प्रदेश सम्मिलित है। फ्रांस के उत्तरी तथा पश्चिमी भाग की जलवायु समुद्री है तथा दक्षिणी भाग की भूमध्यसागरीय है। यहाँ की जलवृष्टि का वार्षिक औसत ३० इंच है।

**फ्रांस की मुख्य उपज—अनाज तथा फल**—आर्थिक दृष्टि से फ्रांस आत्म-निर्भर है। कृषि-प्रधान देश होने के कारण बाहर से भोजन की वस्तुएँ नहीं मँगानी पड़तीं। देश की आधी जनता खेती में लगी हुई है। भूमि की बनावट तथा जलवायु की विभिन्नता के कारण यहाँ पर भिन्न-भिन्न प्रकार की उपज होती हैं। अनाज में विशेषकर गेहूँ अधिक पैदा होता है। दक्षिणी भाग में नीबू, नारंगी, अंगूर, जैतून आदि फल अधिकता से पैदा होते हैं। शहतूत के पेड़ों पर रेशम के कीड़े पाले जाते हैं। फ्रांस में रेशम बहुत अधिक पैदा होता है।

फ्रांस में सुअर का गोश्त, मक्खन तथा चर्बी इत्यादि यहाँ की आवश्यकता के लिए काफी होती है। यहाँ ताजे फल, सब्जी, मेवा, पनीर तथा शराब की अतिरिक्त उपज होती है और इन वस्तुओं का निर्यात किया जाता है। जई, मक्का, वनस्पति तेल, आलू और सूखी सब्जियाँ यहाँ पर काफी पैदा नहीं होतीं।

**फ्राँस के खनिज पदार्थ**—खनिज पदार्थों में पर्याप्त धनी देश है। **फ्रांस में** **रोप के सभी देशों से अधिक लोहा होता** है। लारेन प्रान्त में लोहे का अपार भण्डार है। यहाँ का लोहा निम्न श्रेणी का है जिसमें धातु का अंश ४० प्रतिशत होता है। परन्तु ये लोहे की खानें जर्मनी, बेल्जियम तथा फ्रांस की कोयले की खानों के समीप हैं ओर यूरोप की औद्योगिक मंडियाँ भी इनके समीप ही पड़ती हैं।

कच्चा लोहा उत्तर में नारमण्डी तथा ब्रिटेनी में और दक्षिण में पिरेनीज पर्वत-माला में भी पाया जाता है। नारमण्डी की खानों से यहाँ के लोहे का भण्डार बहुत बढ़ गया है परन्तु देश में कोयले की कमी है अतः फ्रांस को अपने पर्वतों की जलशक्ति से काम लेना पड़ता है। यहाँ के प्रमुख कोयला क्षेत्र लिले (Lille) के समीप उत्तर-पूर्व में स्थित हैं। और भी कई छोटी-छोटी कोयले की खानें हैं परन्तु देश की आवश्यकता पूर्ति के लिए काफी नहीं है। फ्रांस के दक्षिण-पूर्वी भाग में हाल ही में तेल क्षेत्र मिला है और सेंट मारसल (St. Marcel) के समीप तेल निकाला जाता है। यहाँ पर संसार भर में सबसे अधिक बाक्साइट मिलता है जिससे अल्यूमिनियम बनाया जाता है। अल्सेस में पोटाश का भण्डार है और चीन को छोड़कर यहाँ सुरमा भी सब से अधिक प्राप्त होता है।

**खनिज उत्पादन (१९५३)**

(हजार मीट्रिक टन)

| | |
|---|---|
| कोयला | ५२,५७७ |
| लिगनाइट | १,९४९ |
| कच्चा लोहा | ४२,४०० |
| बाक्साइट | १,१६० |
| पाइराइट | २९४ |
| खनिज नमक | २,०६० |
| पोटाश | १,०३० |

**जलविद्युत**—फ्रांस में जलविद्युत के विकास के लिए महान् साधन हैं। दक्षिणी भागों के कारखानों तथा यातायात में जलशक्ति का उपभोग हो सकता है। जलविद्युत अधिकतर आल्प्स तथा पिरेनीज पर्वतों से प्राप्त होती है। यों तो जलशक्ति के साधन देश भर में हैं परन्तु अभी तक वे काम में नहीं लाये जा रहे हैं और कोयले की भी कमी है इसीलिए यहाँ का कच्चा लोहा अधिकतर बाहर भेज दिया जाता है।

## फ्रांस के शिल्प उद्योग

यद्यपि फ्रांस एक महान औद्योगिक देश है परन्तु यहाँ पर उद्योग-धन्धों का इतना विकास नहीं हुआ है जितना कि ग्रेट ब्रिटेन में हुआ है। फ्रांस में बनी हुई वस्तुएँ ऊँचे दर्जे की, सुन्दर नमूने की और कलापूर्ण होती हैं। सुन्दर लैस और वस्त्रों, चीनी के बर्तनों, आभूषणों, मेमों के गाउनों और तोपों तथा साजबाज की वस्तुओं के बनाने में फ्रांस से बढ़कर और कोई भी देश नहीं है।

**फ्रांस का वस्त्र उद्योग**—फ्रांस में (१) सूती कपड़ा, (२) लोहे और स्टील की वस्तुएँ, (३) शराब और (४) विलास की वस्तुएँ बहुत बनती हैं। वस्त्र-उत्पादन में फ्रांस का संसार में चौथा स्थान है। यहाँ पर सूती, ऊनी और रेशमी वस्त्र अच्छे नमूने के बनाए जाते हैं। यह काम यहाँ पर २०० वर्षों से होता आ रहा है। अल्सेस

प्रांत में अब भी बहुत उम्दा वस्त्र बनाए जाते हैं। पेरिस बेसिन के उत्तरी कोयला क्षेत्र तथा रुओन प्रांत (Rouen) में अमरीकन रुई से बहुत ऊँचे दर्जे के सूती वस्त्र बनाए जाते हैं। और लिले (Lille), अमीयन्स, सेंट क्विन्टेन तथा रुओन (Rouen) इसके केन्द्र हैं। कच्चे माल की कमी और लड़ाई का खतरा पैदा होते हुए भी यह उद्योग युद्ध-पूर्व स्तर पर पहुँच गया है। वस्त्र-उद्योगी राष्ट्रों में फ्रांस का छठा स्थान है और सन् १९५१ में संसार के सूती वस्त्र व्यापार में फ्रांस ने ७ प्र० श० भाग लिया।

**ऊनी तथा रेशमी वस्त्र उद्योग**—उत्तरी कोयला क्षेत्र ऊनी कपड़ों के लिए भी प्रसिद्ध है। घरेलू ऊन के अतिरिक्त यहाँ पर आस्ट्रेलिया, अर्जेन्टाइना और न्यूजीलैंड से भी ऊन मंगाई जाती है। रोनेक्स, रीम्स, अमीयन्स तथा लिले ऊनी वस्त्रों के केन्द्र हैं। फ्रांस के रेशमी वस्त्र भी जगत्प्रसिद्ध हैं। यह उद्योग रोन की घाटी के लियों प्रांत में (Lyons district) में केन्द्रित है। यहाँ पर कच्चा रेशम जापान, चीन और इटली से भी आता है और कारखानों के लिए शक्ति कोयले की खानों और जलविद्युत द्वारा प्राप्त की जाती है

**फ्रांस में लोहे और स्टील का धंधा**—इस्पात उत्पादन में फ्रांस का पाँचवाँ स्थान है। सन् १९५३ में इस देश का इस्पात उत्पादन १०० लाख टन था। लोरेन प्रांत के लिए कोयला रूहर से मंगाया जाता है। इस्पात उद्योग के प्रधान केन्द्र क्लेरमान्ट, सेंट इटनी और लिले हैं। क्लेरमान्ट में मोटरगाड़ियाँ, सेट इटली में रेल के इंजन और लिले में कपड़ा बनाने की मशीनें तैयार की जाती हैं।

फ्रांस की आर्थिक व्यवस्था में बिजली के सामान बनाने का उद्योग बड़ा ही महत्वपूर्ण है। सन् १९५२ में इस उद्योग में कोई ४ लाख व्यक्ति लगे हुए थे। सन् १९३८ के मुकाबले इस समय उत्पादन १५० प्रतिशत है। उत्पादित वस्तुओं का $\frac{1}{6}$ अंश निर्यात कर दिया जाता है।

**जहाज बनाने का धंधा**—जहाज बनाने के काम में भी फ्रांस में बड़ी उन्नति हुई है और अब संसार में इसका पाँचवाँ स्थान है। मार्सेल्स तथा सीन की एस्टयूरी (Estuary) पोतनिर्माण केन्द्र हैं।

**शराब के उत्पादन में फ्रांस संसार में सर्वप्रथम है। इस धंधे का मुख्य केन्द्र बोर्डो** ( Bordeaux ) **है।**

**रासायनिक पदार्थ**—सन् १८४८ में रासायनिक पदार्थों के उत्पादन में फ्रांस १९३८ के स्तर से बहुत आगे बढ़ गया। यहाँ के रासायनिक पदार्थों में गंधक का तेजाब, कारबोनेट आफ सोडा, करबाइड आफ कैल्शियम, शोरे का खाद, सुपर फासफेट, रंगने का सामान, चमड़ा कमाने का सामान, रंग तथा वार्निश आदि वस्तुएँ हैं। रंग और वार्निश के अतिरिक्त अन्य सभी वस्तुओं का उत्पादन बढ़ रहा है।

शक्ति की कमी होते हुए भी फ्रांस के सभी उद्योग-धन्धों में युद्ध के पश्चात् उन्नति ही हो रही है। कोयले के घरेलू उत्पादन और आयात से मिलकर यहाँ की केवल ८६ प्र० श० आवश्यकता की पूर्ति होती है। यूरोप के अन्य देशों की भाँति

फ्रांस में भी कोक की भट्टियों के लिए आवश्यक वस्तुओं की बड़ी कमी है।

## फ्रांस में आवागमन के साधन

किसी देश की आर्थिक दशा वहाँ की यातायात व्यवस्था पर निर्भर रहती है। सन् १९५३ में फ्रांस में सड़कों की व्यवस्था इस प्रकार थी—

| | |
|---|---|
| मुख्य सड़कें | ६० हजार मील |
| गौण सड़कें | २ लाख मील |
| स्थानीय सड़कें | २ लाख २० हजार मील |

**वायुमार्ग**—फ्रांसीसी हवाई यातायात ने भी बड़ा विकास किया है। राष्ट्रीय हवाई यातायात केवल देश के विभिन्न नगरों के बीच ही उड़ानें नहीं करता बल्कि उसकी उड़ान व्यवस्था के अन्तर्गत यूरोप, उत्तरी अमरीका, मध्य और दक्षिणी अमरीका, अफ्रीका, मध्य तथा सुदूरपूर्व और आस्ट्रेलिया भी आ जाते हैं। सन् १९५२ में फ्रांसीसी हवाई यातायात से १० लाख यात्रियों ने सफर किया।

द्वितीय महायुद्ध से पूर्व फ्रांस के वायुमार्गों का गमनागमन की दृष्टि से संसार में पाँचवाँ तथा लम्बाई के विचार से तीसरा स्थान था। युद्धकाल के अन्त में फ्रांस का हवाई यातायात नष्टप्राय हो चुका था, परन्तु इसके पश्चात् फ्रांस ने अपने हवाई मार्गों में आश्चर्यजनक उन्नति कर ली है। अब यहाँ के हवाई-मार्गों द्वारा यातायात में १९३८ की अपेक्षा कई गुनी उन्नति हो गई है, जैसा निम्न तालिका से स्पष्ट हो जायेगा।

| | १९३८-३९ | १९४६-४७ | १९४८-४९ |
|---|---|---|---|
| यात्रा की दूरी (मीलों में) | ८७ लाख | २६० लाख | ३५० लाख |
| यात्रियों की संख्या | १०९ हजार | ३०७ हजार | ८३४ हजार |
| माल का भार | २५०० टन | १०,१४९ टन | ५३,३०० टन |

**फ्रांस के भीतरी जलमार्ग—फ्रांस के भीतरी जल-मार्ग वस्तुओं को एक स्थान से दूसरे स्थान में ले जाने के लिए बड़ा महत्वपूर्ण कार्य करते हैं।** यहाँ की नदियाँ नहरों द्वारा जुड़ी हुई हैं और इस प्रकार यहाँ पर जलमार्गों की पूर्ण व्यवस्था है। ये जलमार्ग देश के उत्तर-पूर्वी तथा मध्य के प्रदेशों के लिए बड़े काम के हैं क्योंकि इन प्रदेशों में कोयला, भवन-निर्माण सामग्री तथा खेती की उपज एक स्थान से दूसरे स्थान पर ले जानी पड़ती है। यहाँ की मुख्य नदियों के नाम सीन, म्यूज (Meuse), साओन, रोन, राइन, ल्वायर तथा ओइस (Oise) हैं। नदियों तथा नहरों का सम्मिलित जलमार्ग ५,५०० मील के लगभग है। कई नदियों पर कर (Toll) बिल्कुल नहीं लिया जाता। रोन नदी की धारा बड़ी तेज है। कहीं-कहीं पर तो इसकी चाल १२ मील प्रति घंटा है। फ्रांस की सरकार ने रोन तथा उसकी सहायक नदियों पर बाँध बनाकर जलविद्युत उत्पादन तथा सिंचाई की एक योजना बनाई है। इस योजना से ६० लाख टन वार्षिक कोयले की बचत होगी और गर्मियों में रोन के दक्षिणी भागों में सिंचाई भी हो सकेगी। रोन नदी ३०९ मील लम्बी है।

यह नदी सिंचाई के लिए तो अधिक महत्वपूर्ण नहीं है, परन्तु इसकी घाटी दक्षिण यूरोप के पहाड़ों में प्राकृतिक राजमार्ग का काम देती है। इसी कारण उत्तरी तथा दक्षिणी यूरोप के बीच व्यापार का एक महत्वपूर्ण साधन जारी है। सीन तथा उसकी नदियाँ फ्रांस में उत्तम जलमार्ग बनाती हैं। सीन नदी साओन घाटी के पश्चिमी पहाड़ों से निकलती है और पश्चिम की ओर पेरिस तक बहती है। इसकी लम्बाई ४८० मील है।

फ्रांस की नहरों की लम्बाई ३,००० मील से भी अधिक है। **मुख्य नहरों के नाम**—(१) यस्ट (Est) जो म्यूज को मोसेल और साओन से मिलाती है, (२) नान्टीज ब्रेस्ट केनाल तथा (३) ल्वायर केनाल। फ्रांस के जलमार्गों में निम्नलिखित दोष हैं—(१) उत्तम बन्दरगाहों की कमी; (२) माल ले जाने में सुस्ती; (३) लम्बी यात्रा तथा कुछ नहरों में माल को रेलों तक ले जाने में सुविधाओं का अभाव।

## फ्रांस का वैदेशिक व्यापार

**फ्रांस की आयात तथा निर्यात की वस्तुएँ**—यूरोप भर में केवल फ्रांस ही ऐसा औद्योगिक देश है जो कि भोजन की वस्तुओं के लिए भी आत्मनिर्भर है। यहाँ पर




**चित्र ६२—फ्रांस के औद्योगिक केन्द्र तथा नदियाँ**

कपास, ऊन, तिलहन, चमड़ा तथा खालें बाहर से आती हैं। फ्रांस के उपनिवेशों से चीनी, चावल, कहवा तथा जंगली रबर आती है। शराब, डेरी की उपज, बाक्साइट

सूती वस्त्र, कच्चा लोहा, रासायनिक पदार्थ, चमड़ा, मोटरगाड़ियाँ तथा चीनी का निर्यात होता है। शीशे का सामान अधिकतर संयुक्तराज्य (U. K.) बैल्जियम, स्वीडन, स्विजरलैंड, तथा संयुक्तराष्ट्र अमरीका को भेजा जाता है।

सन् १९३८ में फ्रांस के निर्यात में ५० प्रतिशत तैयार की हुई वस्तएँ होती थीं, परन्तु अब निर्यात व्यापार की ७२ प्रतिशत बनी हुई वस्तुएँ बाहर भेजी जाती हैं। फ्रांस का वैदेशिक व्यापार यूरोपीय देशों के ही साथ अधिकतर होता है। इसके अतिरिक्त संयुक्त राष्ट्र अमरीका, उत्तरी फ्रांसीसी अफ्रीका तथा अन्य देशों से भी व्यापार होता है।

(लाख फ्रांक में)

| | १९३८ | १९४९ |
|---|---|---|
| निर्यात | ३,०५,९०० | ७८,२० २२० |
| आयात | ४,६०,६५० | ९३,१७.९४० |

फ्रांस के निर्यात का ४० प्रसिशत अंश उसके उपनिवेशों को जाता है। महत्व के दृष्टिकोण से अन्य ग्राहक देशों के नाम इस प्रकार हैं—

ग्रेट ब्रिटेन, बेल्जियम, अर्जेन्टाइना, हालैंड, जर्मनी और संयुक्त राष्ट्र अमरीका।

आयात का ३० प्र. श. अंश फ्रांस अपने उपनिवेशों से प्राप्त करता है। शेष आयात के स्रोत क्रमशः संयुक्त राष्ट्र, जर्मनी, आस्ट्रेलिया, ग्रेट ब्रिटेन और बेल्जियम हैं।

## फ्रांस के व्यापारिक केन्द्र

**पेरिस**—फ्रांस की राजधानी तथा व्यापारिक केन्द्र है। यहाँ से रेलें चारों ओर को जाती हैं।

**हावर**—सीन नदी पर स्थित एक प्रसिद्ध समुद्री बन्दर है। यहाँ से उत्तरी तथा दक्षिणी अमरीका के साथ व्यापक व्यापार होता है।

**लियों** (Lyons)—रोन नदी पर स्थित है। यह नगर रेशमी वस्त्र उद्योग के लिए जगत्प्रसिद्ध है। रोन तथा साओन की घाटी से रेशम प्राप्त होता है परन्तु अधिकतर रेशम चीन, जापान तथा इटली से आता है। रेशमी वस्त्र घरों में तथा छोटे-छोटे कारखानों में तैयार किए जाते हैं। लियों क आस-पास ही बनावटी रेशम के भी कारखाने हैं। फ्रांस का ८० प्र. श. बनावटी रेशम लियों में ही तैयार होता है।

**मार्सेल्स**—भूमध्यसागर तट पर फ्रांस का सबसे प्रसिद्ध बन्दरगाह है। स्थानीय जैतून के तेल की अधिकता तथा उष्ण कटिबंधीय भागों से वनस्पति तेल की प्राप्ति की सुविधा होने से मार्सेल्स साबुन, मोमबत्तियाँ इत्यादि बनाने का एक प्रसिद्ध केन्द्र बन गया है।

**बोर्डो** (Bordeaux)—पश्चिमी तट पर स्थित मदिरा का केन्द्र है। पिछले कुछ दिनों से यहाँ पर जहाज बनाने में भी काफी तरक्की हुई है।

**रुओन** (Rouen)—सीन नदी पर स्थित सूती वस्त्र उद्योग का प्रमुख केन्द्र है ।

**लिले** (Lille)—उत्तरी-पूर्वी कोयला क्षेत्र पर स्थित सन के वस्त्रों के लिए प्रसिद्ध है । यहाँ पर सूती कपड़ा भी बनाया जाता है ।

**सैंट-एटीन**—(St. Etinne)—फ्रांस के मध्य के कोयला क्षेत्र पर एक महान् औद्योगिक नगर है । यहां पर लोहे का सामान तथा रेशमी फीते बनाये जाते हैं ।

**डनकर्क** (Dunkirk)—फ्रांस के उत्तरी तट पर एक प्रसिद्ध बन्दरगाह है । दक्षिणी अमरीका के साथ यहीं से अधिकतर व्यापार होता है ।

## इटली

व्यापारिक दृष्टिकोण से इटली की स्थिति बड़ी ही अनुकूल है । यह देश तीन ओर समुद्र से घिरा हुआ है और संसार के महत्वपूर्ण भीतरी सागर (भूमध्य सागर) के बीच में स्थित है । इसका क्षेत्रफल ११६,२३५ वर्गमील है और सन् १९५३ में यहाँ की आबादी ४७१ लाख थी ।

भौगोलिक विचार से इटली के तीन विभाग हैं—

१. उत्तरी मैदान तथा पर्वत,

२. इटली का प्रायद्वीप,

३. इटली के द्वीप ।

**जलवायु**—पहाड़ों से घिरा होने के कारण उत्तरी मैदानों पर समुद्री जलवायु का प्रभाव नहीं पड़ता । इसी कारण यहाँ की जलवायु महाद्वीपीय है । इटली के प्रायद्वीप प्रदेश की जलवायु भूमध्यसागरीय है ।

**आबादी तथा कृषि की उपज**—इटली घना बसा हुआ देश है । घनी आबादी अधिकतर उत्तरी मैदान में ही केन्द्रित है । क्योंकि इस मैदान की मिट्टी और जलवायु भिन्न-भिन्न उपजों के अनुकूल है, यहाँ पर सिंचाई के द्वारा अंगूर, गेंहूँ मक्का, चावल, सन, पटुआ तथा चुकन्दर की खेती की जाती है । इटली के पीडमान्ट-लम्बार्डी क्षेत्र में ३३६,००० एकड़ पर चावल की खेती की जाती है और इटली यूरोप के देशों में सबसे अधिक चावल उत्पन्न करने वाला देश है । उत्तरी प्रान्तों की घाटियों म विस्तीर्ण खेतों पर धान की फसल पैदा की जाती है । यहां पर खेती की सहकारी व्यवस्था नहीं है । यहाँ का दो-तिहाई चावल यहीं पर खप जाता है । बाकी का एक-तिहाई चावल अर्जेन्टाइना, स्विजरलैंड, जर्मनी तथा फ्रांस को निर्यात कर दिया जाता है ।

अंगूर की उपज सारे ही देश म होती है । इसलिए यहाँ पर शराब अधिकतर बनाई जाती है । इटली के प्रायद्वीप में भूमध्यसागरीय जलवायु के कारण जैतून, नीबू, नारंगी, अंजीर, खूबानी की व्यापक उपज होती है । यहाँ शहतूत के पेड़ भी बहुत होते हैं । कुछ पहाड़ी क्षेत्रों को छोड़कर इटली के सभी भागों में शहतूत के पेड़

खूब उगते हैं। शहतूत के वृक्षों के मुख्य क्षेत्र लम्बार्डी, वेनीशिया, पीडमान्ट, एमीलिया, टसकानी, अम्ब्रिया और सिसली हैं। बहुत प्राचीन काल से इटली में शहतूत




चित्र ६३—कृषि का धंधा विशेषकर उत्तरी मैदान में ही केन्द्रित है।

के वृक्ष का महत्व रहा है। १३०० ईस्वी में भी इसको फल का प्रधान वृक्ष माना जाता रहा है। इसीलिए यूरोप भर में इटली सबसे अधिक रेशम उत्पन्न करता है।

**खनिज सम्पत्ति**—सिसली, टस्केनी, सार्डीनिया लोम्बार्डी तथा पीडमौंट में

खनिज उद्योग का बहुत विकास हुआ है। गंधक सबसे महत्वपूर्ण खनिज पदार्थ है जो विशेषकर सिसली में मिलता है। एल्वा द्वीप तथा टस्केनी में लोहा मिलता है। इटली में पारा सब देशों से अधिक प्राप्त होता है। टस्केनी में मौंट अमियाटी (Monte Amiati) तथा इद्रिया पारे की प्रसिद्ध खानें हैं। इटली में सर्वोत्तम श्रेणी का संगमरमर भी मिलता है। कोयले की कमी है परन्तु जलविद्युत का विकास हो रहा है। इटली की प्राकृतिक बनावट तथा असंख्य धाराएँ जलशक्ति के विकास के लिए बड़ी महत्त्वपूर्ण हैं। सीसा, जस्ता, बाक्साइट तथा मैंगनीज आदि अन्य खनिज पदार्थ इटली में पाये जाते हैं। पिछले कुछ दिनों से प्राकृतिक गैस का उपभोग बढ़ रहा है। सन् १९५३ में कुल शक्ति उपभोग का १४ प्रतिशत प्राकृतिक गैस थी जब कि सन् १९४७ में इसका उपभोग केवल एक प्रतिशत ही था। आशा है कि सन् १९५८ तक उपभोग में इसका अंश ४० प्रतिशत होजायगा।

खनिज का उत्पादन (१९५२)
(हजार मीट्रिक टन)

| | |
|---|---|
| कच्चा लोहा | ७९० |
| मैंगनीज | ४१ |
| सीसा | ६५ |
| जस्ता | २३४ |
| गन्धक | १,७१३ |
| बाक्साइट | २८६ |

**इटली के शिल्प-उद्योग**—इटली के शिल्प-उद्योगों में बड़ी उन्नति हो रही है। यहाँ पर (१) सस्ते मजदूर, (२) स्थानीय मंडियाँ, (३) जलशक्ति, (४) राजकीय सहायता, (५) लोगों की कुशलता तथा साहस आदि की सुविधाएँ हैं। **यहाँ की कारीगरी की वस्तुओं में कलापूर्णता अथवा अर्थ-कलापूर्णता की विशेष छाप रही है।** यहाँ की शीशे की वस्तुओं, लैंसों, मिट्टी के वर्तनों, संगमरमर की वस्तुओं तथा चाकू-उस्तरे आदि वस्तुओं में इटली के शिल्प कौशल की झलक दिखलाई पड़ती है।

**इटली का वस्त्र उद्योग**—यहाँ पर ऊनी, सूती तथा रेशमी वस्त्रों के बड़े-बड़े कारखाने हैं। शराब, जहाज तथा लोहे और स्टील का धंधा भी महत्त्वपूर्ण है। वस्त्रों के धंधे और व्यापार में इटली का महत्त्वपूर्ण स्थान रहा है। १९३० से ४० तक रुई के आयात करने वाले देशों में इटली का पाँचवाँ तथा ऊन में छठा स्थान था। निर्यात के दृष्टिकोण से भी कृत्रिम रेशम के डोरे तथा पटुआ निर्यात में प्रथम, सूती डोरे में दूसरा तथा कच्चे रेशम के निर्यात में इटली का तीसरा स्थान था। वस्त्र व्यवसाय में यहाँ के ४,७०,००० व्यक्ति तथा अनुपूरक उद्योगों में ३,८०,००० व्यक्ति लगे हैं। जितना वस्त्र यहाँ तैयार होता है उसका २५ प्र. श. निर्यात हो जाता है। **कृत्रिम देशों के उत्पादन में भी इटली योरोप भर में सबसे प्रथम है।** कृत्रिम रेशम के उत्पादन में १९३७ तक इटली का छठा स्थान था। कृत्रिम रेशम के लिए इटली में निम्नलिखित अनुकूल अवस्थाएं हैं—(१) जलविद्युत की प्रचुरता, (२)

सस्ती कच्ची वस्तुएं, (३) कारीगरों की कुशलता तथा (४) रेशमी उद्योगों में कुशल कारीगरों की अधिक संख्या। यहाँ के कृत्रिम रेशम के उपभोग की प्रमुख मंडियाँ जर्मनी, हालैंड, डैनमार्क, भारतवर्ष, पीरू, चिली तथा ब्राजील हैं।

इटली के अन्य शिल्प-उद्योगों में मोटर बनाने का उद्योग सबसे अधिक उन्नत और समृद्ध है। मोटरों और मोटर गाड़ियों का उत्पादन बराबर बढ़ता जा रहा है। वार्षिक उत्पादन का औसत १ लाख मोटर गाड़ियाँ हैं।

**यातायात के साधन**—इटली के रेल-मार्ग बड़े विकसित हैं। इटली के भीतरी भाग तथा मध्य यूरोप रेलों द्वारा ही बन्दरगाहों से मिले हुए हैं। १९५२ में यहाँ पर रेलमार्गों की लम्बाई २१,७१७ किलोमीटर थी। यहाँ पर नदियाँ तो बहुत हैं परंतु नाव्य नदियां अधिकतर उत्तरी मैदानों में ही हैं। नदियों के नाम हैं—पो, टिसिनो, अड्डा (Adda) तथा अडीज (Addige)। दक्षिणी नदियों में केवल टाइबर तथा आर्नो ही नाव्य नदियाँ हैं। इटली की सड़कों की लम्बाई १९५२ में १७०,६८३ किलो मीटर थी।

**जनसंख्या तथा देश के साधन**—इटली की आबादी साढ़े ४ करोड़ से भी अधिक है। देश के वर्तमान साधनों पर इतनी आबादी का बोझ देश की शक्ति से अधिक ही है। प्राकृतिक साधनों की भी इटली में कमी है। ईंधन तो यहाँ है ही नहीं। तेल के अतिरिक्त यहाँ पर ९०,००,००० टन कोयला प्रति वर्ष बाहर से मँगाना पड़ता है। देश की खपत के लिए यहाँ पर कोयला भी पर्याप्त नहीं होता कृषि की उपज में भी इटली आत्मनिर्भर नहीं है। यहाँ पर कपास, गेहूं और अनाज बाहर से मंगाने पड़ते हैं। इन्ही कारणों से इटली एक निर्धन देश है।

**इटली के प्रसिद्ध नगर—मिलान**—आल्प्स की तलहटी में स्थित उत्तरी मैदान का सबसे बड़ा नगर है। यह रेशमी वस्त्र उद्योग का केन्द्र है, जिसके लिए इटली यूरोप भर में प्रसिद्ध है। यहाँ पर इंजीनियरी के भी कारखाने हैं।

**रोम**—वर्तमान इटली की राजधानी है। यह दुनिया के सबसे प्राचीन नगरों में से है। यहाँ की आबादी १० लाख से भी अधिक है।

**नेपल्स** का बन्दरगाह इटली के प्रायद्वीप के दक्षिण-पश्चिमी तट पर एक सुन्दर खाड़ी पर स्थित है। यह पोतनिर्माण का केन्द्र है। यहाँ के कारखानों में जलविद्युत का प्रयोग होता है।

**ट्यूरिन** (Turin)—उत्तरी मैदान का एक प्रसिद्ध नगर है। यहां पर मोटरकार बनते हैं।

**ट्रीस्ट**—उत्तरी मैदान के पूर्व में एक प्रसिद्ध बन्दरगाह है। यूरोपीय मध्य देशों के लिए यह एक प्रसिद्ध पुनर्नियात व्यापारिक केन्द्र है। अब यह संयुक्त राष्ट्र संघ के अधिकार में है।

**फ्यूम** (Fiume)—इस्ट्रिया प्रायद्वीप के पूर्व में एक बन्दरगाह है। यहाँ पर माल इकट्ठा किया जाता है।

**जिनोआ** (Genoa)—उत्तरी मैदान का प्रसिद्ध समुद्री बन्दरगाह है।

**वेनिस तथा जिनोआ** दोनों किसी समय में प्रसिद्ध व्यापारिक केन्द्र थे। पूर्वीय देशों की बहुमूल्य वस्तुएं वितरणार्थ यहाँ लाई जाती थीं और इन नगरों से यूरोप के भिन्न-भिन्न देशों को उनका पुनर्निर्यात कर दिया जाता था। केप मार्ग के खुलने से इन नगरों का महत्व अब जाता रहा है !

**इटली के आयात और निर्यात**—इटली में बाहर से आने वाली प्रमुख वस्तुएं—कपास, लोहा, ऊन, खनिज तेल, कोयला, इमारती लकड़ी, चीनी, कहवा तथा चाय हैं। यहाँ से बाहर जाने वाली वस्तुओं में फल और तरकारियाँ, कपास, रेशम तथा कृत्रिम रेशम, मोटरकारें तथा मदिरा इत्यादि सम्मिलित हैं। साधारणतः इटली का व्यापार संतुलन उसके विरोध में रहता है। इसकी आमदनी अधिकतर पहाड़ों, भ्रमण करने वाले यात्रियों और विदेशों में स्थित इटाली लोगों के भेजे गए रुपयों से बनती है। सन् १९५१ में इटली में आयात का कुल मूल्य १३,५३० लाख लायर था। इसी वर्ष इटली से निर्यात की हुई सामग्री का मूल्य १०,२७० लाख लायर था। इटली के कुल आयात का ४० प्रतिशत भाग संयुक्त-राष्ट्र से आता है। निर्यात की वस्तुओं के सबसे बड़े ग्राहक अर्जेन्टाइना और ग्रेट ब्रिटेन हैं।

## पोलैंड

**पोलैंड का संक्षिप्त परिचय**—शताब्दियों से पोलैंड एक स्वतन्त्र राष्ट्र था। १८वीं शताब्दी के अन्त में रूस, प्रशा तथा आस्ट्रिया ने इसे आपस में बाँट लिया। इस प्रकार १९१९ तक यूरोप के राजनीतिक नक्शे पर पोलैंड का नामोनिशान भी नहीं रहा। प्रथम विश्वयुद्ध के पश्चात् पोलैंड जिस पर अब तक जर्मनी, आस्ट्रिया तथा रूस का अधिकार था एक प्रजातन्त्र राज्य बन गया। अपनी भौगोलिक स्थिति के कारण पोलैंड जर्मनी और रूस के बीच मध्यस्थ राष्ट्र बन गया। १९१९ में पोलैंड स्वतन्त्र हुआ परन्तु द्वितीय विश्वयुद्ध में फिर जर्मनी और रूस ने इसे बाँट लिया। अब यह फिर स्वतन्त्र है परन्तु इसकी सीमाओं में परिवर्तन हो गया।

बाल्टिक सागर पर स्थित डानजिग और डीजिया द्वारा ही समुद्र-तट पर पहुँचा जा सकता है। पूर्व में प्राइपट मार्चज और दक्षिण में कार्पेथियन पर्वतों को छोड़कर पोलैंड के किसी ओर भी प्राकृतिक सीमाएं नहीं हैं। पोलैंड की रूपरेखा में दूसरे महायुद्ध के कारण बड़ा हेर-फेर हुआ। वर्तमान पोलैंड की सीमाएं सन् १९४५ में पाट्सडम कानफ्रेंस द्वारा निर्धारित की गई। तदनुसार इसका क्षेत्रफल ३११,७३० वर्ग किलोमीटर है। विस्तार के अनुसार यूरोप के देशों में इसका आठवाँ स्थान है। महाद्वीप के करीब-करीब मध्य में स्थित होने के कारण यातायात की सुविधा है और उत्तर से दक्षिण तथा पूर्व से पश्चिम को जाने वाले व्यापारिक मार्ग इसी में से होकर गुजरते है। इसलिए पोलैंड का व्यापार संसार के सभी देशों से आसानी से हो सकता है।

पोलैंड की सीमाएँ ३५६० किलोमीटर हैं और कोई ५०० किलोमीटर तक बाल्टिक तट फैला हुआ है। ग्डान्सक (Gdansk), गिडनिया (Gydinia) और से जिसिन (Szczecin) यहाँ के प्रमुख बन्दरगाह हैं। सम्पूर्ण देश की जनसंख्या

कोई २७० लाख है और जनसंख्या के दृष्टिकोण से इसका यूरोप में सातवां स्थान है। *कोई ११० लाख व्यक्ति ७१५ नगरों में निवास करते हैं। पोलैंड के १६ नगरों की आबादी १ लाख से अधिक है।

पोलैंड प्रधानतया निम्नप्रदेशीय भाग है। इसमें मैदान का विस्तार अधिक है। सम्पूर्ण प्रदेश का ९० प्रतिशत भाग समुद्रतल से केवल ३०० मीटर ही ऊँचा है। परन्तु पिछले युग के हिमाच्छादन के फलस्वरूप इधर-उधर टीले आदि स्थित दिखाई देते हैं और नदियाँ प्रपात बनाकर गिरती हैं। इस कारण भू-दृश्य बड़ा ही ऊँचा-नीचा दिखाई देता है। प्राकृतिक बनावट के दृष्टिकोण से पोलैंड को ६ भागों में बाँटा जा सकता है—(१) समुद्रतटीय मैदान, (२) झील प्रदेश, (३) मध्यवर्ती मैदान, (४) पुराने पहाड़ और उच्च प्रदेश, (५) कारपेथियन की घाटियाँ, (६) कारपेथियन पर्वत। भूगर्भ की बनावट, जलप्रवाह प्रणाली, वनस्पति और जीव-जन्तु के आधार पर प्रत्येक को कई-कई उपविभागों में बाँटा जा सकता है।

शीतोष्ण कटिबंध में स्थित होने के कारण पोलैंड की जलवायु सम है। गर्मी और जाड़े के तापमान के बीच १८ से २३ डिग्री का अन्तर रहता है। वनस्पति का उपज काल केवल २२९ दिन है। वार्षिक वर्षा का औसत ७०० मिलीमीटर रहता है परन्तु जलवृष्टि पर्याप्त रूप से हर महीने में वितरित रहती है।

यहाँ की मिट्टी साधारण उपजाऊ है, परन्तु दक्षिणी पूर्वी प्रदेश की स्टेपी मिट्टी बड़ी अच्छी है।

**कृषि की उपज**—यह एक कृषि-प्रधान देश है। यहाँ के ६० प्रतिशत से भी अधिक मनुष्य खेती, वन उद्योग तथा मछली व्यवसाय में लगे हैं। कृषि-योग्य आधी से अधिक भूमि पर राई और आलू की कृषि होती है।

युद्ध उपरान्त पिछले १० वर्षों में सरकार ने कृषि की विशेष उन्नति की है। सरकार की ओर से ४१६ मशीन केन्द्र स्थापित कर दिये गये हैं जहां १९००० ट्रैक्टर, ४०००० मजदूर तथा ४००० कुशल कारीगरों का बन्दोबस्त किया गया है। फलस्वरूप सन् १९५३ में खेती का उत्पादन प्रति मनुष्य पर ३० प्रतिशत अधिक हो गया है। सन् १९५५-५६ में खेती का विस्तार ८ लाख हेक्टर और भूमि पर हो जायगा। भूमि को खाद देकर उसकी उपज शक्ति को बढ़ाने का भी पूरा प्रयत्न किया जा रहा है।

पोलैंड में खेती के तीन प्रकार हैं। खेतिहर प्रदेश की ८० प्रतिशत भूमि पर अलग-अलग कृषकों के खेत हैं। दूसरे प्रकार के खेत सहयोगी तथा सहकारिता के आधार पर बने हैं। इन सहकारी खेतों पर किसान मिल-जुलकर खेती करते हैं। खेतिहर भूमि के ८ प्रतिशत अंश पर इसी प्रकार के खेत पाये जाते हैं। इस समय कोई १०,००० सहकारी खेत हैं जहाँ पर नवीनतम रीतियों से खेती की जाती है। इसलिए इन खेतों की उपज अधिक होती है। खाद्यान्न का प्रति एकड़ उत्पादन १।। से २ क्विंटल तक अधिक होता है। तीसरे प्रकार के खेत सरकारी खेत हैं जो खेतिहर भूमि के १२ प्रतिशत अंश पर फैले हुए हैं। इन खेतों का प्रधान उद्देश्य पहले

दो प्रकार के खेतों के लिए अच्छे प्रकार के वीज और पशु प्रदान करता है। इन पर कोई ३.1 लाख व्यक्ति ३०००० ट्रैक्टरों की सहायता से काम करते हैं। पोलैंड के सरकारी खेत सयत्न खेती के केन्द्र हैं।

**खेतिहर उपज तथा क्षेत्रफल १९५४-५५**

| | क्षेत्रफल (लाख हेक्टर) | | उपज (लाख मीट्रिक टन में) |
|---|---|---|---|
| अनाज | ८९ | १६० | — |
| आलू | — | | ३३८ |
| चुकंदर | ४ | | ७३ |
| मक्का | ०१ | | — |

**खनिज और उद्योग**—देश में खनिज पदार्थों की अधिकता होते हुए भी केवल १५ प्रतिशत मनुष्य ही खान खोदने का काम करते ह। ऊपरी साइलेशिया से प्रति वर्ष ४ करोड़ टन से भी अधिक उत्तम श्रेणी का कोयला प्राप्त होता है। कारपेथियन की तलहटी में गैलीशिया तेल-क्षेत्र से ५ लाख टन के लगभग पैट्रोलियम निकलता है। देश में कोयले का अपार भंडार है। अनुमान है कि पोलैंड की भूमि के नीचे कोई ७००० लाख टन कोयला निहित है। मध्य पोलैंड में भूरे कोयले की विस्तृत राशि पाई जाती है। इसके अलावा पीट, खनिज तेल और प्राकृतिक गैस भी खूब पाई जाती है। लोहा, जस्ता, सीसा और ताँबे की भी खानें हैं। नमक, पोटाश और फासफोराइट भी बहुतायत से पाया जाता है। चूने का पत्थर जिप्सम तथा चीनी मिट्टी भी विशाल राशि में खूब पाई जाती है। सन् १९५२ में पोलैंड में ८५० लाख टन कोयला और २० लाख ३० हजार टन खनिज तेल निकाला गया।

देश के एक चौथाई भाग पर वन फैले हुए हैं। लोड्ज, वाइडोगोसेज, साइलेशिया कोयला क्षेत्र, वेली स्टाक, ल्वोवा तथा वारसा के चारों ओर के क्षेत्रों में शिल्प-उद्योगों का विकास हो गया है।

**उद्योग-धन्धे**—दूसरे महायुद्ध से पूर्व अन्य यूरोपीय राज्यों की अपेक्षा पोलैंड बहुत पिछड़ा हुआ था। युद्ध और जर्मनी द्वारा सैनिक कब्जे से इस देश की आर्थिक दशा और भी बिगड़ गई। इसकी उत्पादन शक्ति पर बड़ा ही कुठाराघात हुआ। जब तक जर्मन सेनाओं का कब्जा रहा उनका ध्येय पोलैंड को अपना उपनिवेश बनाना था। इसी कालान्तर में ३०,००० कारखानों में से लगभग १९००० कारखाने बिल्कुल तहस-नहस हो गए। विध्वंस का प्रतिशत इस प्रकार था—

| | |
|---|---|
| बिजली घर | ५० प्रतिशत |
| यातायात के साधन | ७५ प्रतिशत |
| वन-सम्पत्ति | २५ प्रतिशत |
| पशु | ६० प्रतिशत |
| ग्रामीण घर | २५ प्रतिशत |

इस प्रकार १० वर्ष पूर्व पोलैंड एक खंडहर मात्र था और उसकी आर्थिक दशा बिल्कुल ही बिगड़ी हुई थी। परन्तु सरकार की नीति तथा लोगों के कठिन परिश्रम के फलस्वरूप आज पोलैंड की आर्थिक स्थिति युद्धपूर्व से भी अच्छी हो गई है। पिछले १० वर्षों में इस देश में नये-नये उद्योग भी चालू कर दिये गए हैं जिनका पहले नाम-निशान भी नहीं था। नये उद्योगों में निम्नलिखित विशेष उल्लेखनीय हैं—भारी मशीनें, उच्च-कोटि का इस्पात, ट्रैक्टर, मोटर गाड़ियाँ, हवाई जहाज, भारी विद्युत उत्पादक मशीनें, जहाज, खेती की नवीन मशीनें और कृत्रिम रासायनिक पदार्थ। युद्ध से पहले खेती के अलावा अन्य उद्योग-धन्धों में लगे मजदूरों की संख्या २७ लाख थी परन्तु सन् १९५४ के आँकड़ों के अनुसार कल-कारखानों में ५८ लाख मजदूर काम करते हैं। युद्धपूर्व की अपेक्षा सन् १९५३ में उत्पादन में प्रति मनुष्य पर वृद्धि इस प्रकार रही—

| | |
|---|---|
| सूती वस्त्र | २·३ गुना |
| ऊनी कपड़े | २·५ गुना |
| रेशमी कपड़े | ३·९ गुना |
| चीनी | २·९ गुना |
| सिगरेट | ४·६ गुना |

सन् १९५३ में सन् १९४९ की अपेक्षा आधारभूत आवश्यकता की वस्तुओं का उत्पादन ९९ प्रतिशत अधिक बढ़ गया। सन् १९१४ में औद्योगिक उत्पादन युद्ध-पूर्व का चौगुना हो गया। इस समय मशीनों का उत्पादन युद्ध के पहले की अपेक्षा ८ गुना है। निम्नलिखित तालिका से उत्पादन के आँकड़े स्पष्ट हो जायँगे—

**औद्योगिक उत्पादन**

| | १९३८ | १९५४ |
|---|---|---|
| कोयला (लाख टन में) | ३८० | ९२० |
| इस्पात (लाख टन में) | १४ | ४० |
| विद्युत (लाख किलोवाट) | — | १५०० |

विद्युत का यह उत्पादन युद्ध पूर्व से २९० गुना है। रासायनिक उद्योग का उत्पादन भी युद्धपूर्व से पाँच गुना अधिक हो गया है। सीमेन्ट का उत्पादन पहले से दूना हो गया है। सन् १९५४ में २४२ किस्म के नये औजार तथा मशीन का निर्माण हुआ।

पिछले पाँच वर्षों में १४२५ नये कारखाने चालू किये गये जिनमें २२ नई लोहे की खानें तथा ३० बड़े रासायनिक कारखाने भी शामिल हैं। क्रैकाओ के समीप इस्पात का एक बहुत बड़ा कारखाना खोला गया है। यह कारखाना प्रति-वर्ष १५ लाख टन इस्पात तैयार करेगा।

**विदेशी व्यापार**—सन् १९५५ में पोलैंड का विदेशी व्यापार सन् १९३७ की अपेक्षा तिगुना हो गया। आज पोलैंड का संसार के ७८ विभिन्न देशों के साथ व्यापारिक सम्बन्ध है। पोलैंड से निर्यात की मुख्य वस्तुएँ कोयला, मशीनें, जहाज,

रेल के डिब्बे, कल-कारखाने, रासायनिक पदार्थ, चीनी, गोश्त, अनाज और लकड़ी हैं। धातु गलाने की भट्टियों के लिए कच्चा माल, रबड़, ऊन, कपास, रसायन और विविध वस्तुएँ ये दूसरे देशों से आयात करता है।

हाल में पोलैंड और भारत के बीच एक व्यापारिक समझौता हुआ है। जिसके अनुसार पोलैंड भारत को मशीन के औजार, इस्पात का वस्तुएँ खेती और वस्त्र उद्योग की मशीनें, विज्ञान प्रयोगशाला का सामान, बिजली की मशीनें, साइकिलें, सीमेन्ट, रसायन, मेज-कुर्सी, अखबारी कागज, चिरे हुए लकड़ी के तख्ते आदि नर्यात करेगा। इसके बदले में भारत से पटसन, कपास, चमड़ा, अभ्रक, चमड़े की सफाई का सामान, बेंत, मूँगफली, मिर्च, चाय, तम्बाकू, जड़ी-बूटी और मसाले आदि वस्तुयें पोलैंड को भेजी जाएँगी।

पोलैंड में आयात-निर्यात का काम केन्द्रीय संस्थाओं के हाथ में है। ये संस्थाये सरकार की ओर से संगठित हैं तथा प्रत्येक प्रकार की वस्तु के लिए अलग संस्था की व्यवस्था है। इससे कार्य संचालन में बड़ी सुचारुता आ जाती है।

लोड्ज़ सूती वस्त्रों के कारखानों का केन्द्र है। ऊपरी साइलेशिया में विशेषकर भारी धातुओं के कारखाने हैं। **वारसा** पोलैंड का एक प्राचीन तथा प्रसिद्ध नगर ह। यहाँ से सड़कें और रेलें चारों ओर फैली हुई हैं। **डीनिया** विस्चुला के मुहाने से कुछ पश्चिम की ओर डानजिग की खाड़ी पर स्थित है। यह डानजिग राज्य से बाहर है। डानजिग से पोलैंड की आवश्यकता पूर्ति नहीं होती थी और यह एक स्वतन्त्र नगर बना दिया गया था। इस बात से पोलैंड असन्तुष्ट था। इसी कारण डीनिया एक उन्नत नगर हो गया। डानजिग १९३८ तक स्वतन्त्र नगर रहा फिर १९५४ तक जर्मनी के अधिकार में रहा, परन्तु अब यह पूर्ण रूप से पोलैंड का बन्दरगाह है।

## फिनलैंड

इसका क्षेत्रफल ३०६,००० वर्ग किलोमीटर और आबादी ४१ लाख है। अधिकांश जनसंख्या दक्षिणी प्रदेशों में पाई जाती है।

इसके पूर्व में रूस, दक्षिण में बाल्टिक सागर, पश्चिम में स्वीडन तथा नारवे तथा उत्तर में उत्तरी ध्रुव महासागर हैं। फिनलैंड के आधे से अधिक भाग पर वन हैं जिनमें फर, पाइन, मेपिल, ऐश तथा ओक के वृक्ष मुख्य हैं। यहाँ के उद्योग-धंधों का आधार यहाँ की वन-सम्पत्ति ही है। देश में ४५० से भी अधिक लकड़ी चीरने के कारखाने हैं। कागज, अखबारी कागज, सूखा सैलूलोज, काष्ठमंड तथा गत्ता यहाँ के वनों से प्राप्त होने वाली वस्तुएँ हैं। आजकल फिनलैंड में सभी देशों से अधिक प्लाईवुड (Plywood) बनाई जाती है। यहाँ के वनों से अनेक उद्योगों के लिए कच्चा माल मिलता है। वन-क्षेत्र भी बड़ा व्यापक है।

यहाँ के लोगों के मुख्य पेशे खेती करना तथा पशु-पालन या डेरी का काम हैं। बारहसिंघों (Reindeer) से दूध, मांस तथा खाल (वस्त्र) प्राप्त होते हैं। मछली पकड़ने का काम उन्नति पर है। यहाँ के अनेक बन्दरगाह तथा कटा तट

मछली व्यवसाय के लिए अनुकूल हैं। फिन लोग उन्नतिशील हैं। यहाँ पर खनिज पदार्थों तथा यातायात के साधनों की बड़ी कमी है। इमारती लकड़ी, काष्ठमंड तथा कागज निर्यात की प्रमुख वस्तुएँ हैं। **हैलसिंकी** यहाँ की राजधानी, बन्दरगाह तथा औद्योगिक नगर है। **वाइबोर्ग** लकड़ी निर्यात का प्रमुख बन्दरगाह है। **टूर्कु** जहाजों का केन्द्र है।

## प्रश्नावली

१. ग्रेट ब्रिटेन के विदेशी व्यापार की मुख्य विशेषताएँ बतलाइए और इसका क्या कारण है, समझाइए। आयात-निर्यात व्यापार की चार मुख्य वस्तुएँ बतलाइए और उन वस्तुओं के व्यापार के बन्दरगाहों के बारे में लिखिए।

२. फ्रांस के आन्तरिक जलमार्गों का विवरण लिखिए। उनका महत्त्व बतलाइए।

३. ग्रेट ब्रिटेन और आयरलैंड को छोड़कर उत्तरी यूरोप में पटसन के कपड़ों का व्यवसाय कहाँ स्थित है? इनके लिए कच्चा माल कहाँ से आता है? भारत से प्राप्त कच्चे माल पर यह व्यवसाय कहाँ तक निर्भर है?

४. यूरोप के मानचित्र पर कच्चे लोहे वाले क्षेत्रों को दिखलाइए और यह बतलाइए कि लोहे की किन खानों के समीप कोयला उपलब्ध है।

५. जर्मनी का रूहर प्रदेश इतना बड़ा औद्योगिक केन्द्र कैसे बन गया? मनुष्य के प्रयत्नों से या प्राकृतिक परिस्थितियों के कारण, प्राकृतिक सुविधाएँ कौन-कौन-सी हैं? बतलाइए।

६. प्राकृतिक बनावट, उपज और जनसंख्या के विचार से इंग्लैंड और स्काटलैंड की तुलना कीजिए।

७. ग्रेट ब्रिटेन के किस भाग में ऊनी कपड़े का व्यवसाय केन्द्रित है? स्थानीय सुविधाओं को बतलाइए और इस व्यवसाय में लगे हुए चार शहरों का नाम बतलाइए।

८. लंकाशायर में सूती कपड़े के व्यवसाय के केन्द्रित होने के क्या भौगोलिक कारण हैं? ब्रिटिश सूती कपड़ा व्यवसाय की वर्तमान दशा का भी वर्णन कीजिए।

९. कोयला, तेल और जल-विद्युत के दृष्टिकोण से फ्रांस का विवरण दीजिए।

१०. फ्रांसीसी साम्राज्य के आर्थिक दृष्टिकोण से आत्म-निर्भर होने की क्या संभावनाएं हैं? विस्तार से लिखिए।

११. ग्रेट ब्रिटेन के तीन औद्योगिक व्यवसायों का वर्णन कीजिए और उनके स्थानीयकरण के भौगोलिक कारण बतलाइए।

१२. सामान्य रूप से ग्रेट ब्रिटेन किन-किन प्रदेशों से भोज्य पदार्थ व सूती कपड़े के व्यवसाय का कच्चा माल प्राप्त करता है और इस माँग की पूर्ति पर लड़ाई का क्या असर पड़ा है? इन वस्तुओं की कमी के लिए ग्रेट ब्रिटेन ने क्या कुछ किया है?

१३. जर्मनी के प्रधान कोयला क्षेत्र कौन-कौन-से हैं और उनका नाव्य जल-मार्गों से क्या सम्बन्ध है ? इन क्षेत्रों के मुख्य उद्योग-धन्धों का भी निरूपण कीजिए।

१४. यूरोप के प्रमुख लोहा व कोयला क्षेत्रों का वर्णन कीजिए और उन भागों में स्थापित उद्योग-धन्धों के विषय में बतलाइए।

१५. ग्रेट ब्रिटेन की व्यापारिक व राजनीतिक उन्नति के भौगोलिक कारण बतलाइए।

१६. ग्रेट ब्रिटेन की जनसंख्या का वितरण बतलाइए और वितरण में विभिन्नता का कारण समझाइये।

१७. रूस व स्पेन प्रायद्वीप को छोड़कर यूरोप महाद्वीप की आर्थिक आत्म-निर्भरता का वर्णन कीजिए। इस प्रदेश में उष्णकटिबन्ध की अनेक वस्तुएँ मँगाई जाती थीं, जिनमें भोज्य पदार्थ व कच्चा माल दोनों ही सम्मिलित थे। इन वस्तुओं की माँग की पूर्ति के लिए अब क्या किया जा रहा है ? समझाकर लिखिए।

१८. ग्रेट ब्रिटेन में प्रस्तुत कोयले का सम्पत्ति का निरूपण कीजिए और बतलाइए कि वहाँ की कोयले की खानों का देश के औद्योगीकरण से क्या सम्बन्ध है ?

१९. ग्रेट ब्रिटेन का एक मानचित्र खींचकर उसके उद्योग-धन्धों के केन्द्रों को दिखलाइए।

२०. जर्मनी में आन्तरिक जलमार्गों के विकास व उन्नति पर एक लेख लिखिए।

२१. फ्राँस को प्राकृतिक भागों में विभाजित कीजिए और प्रत्येक का वर्णन विस्तार से करिए। अपने उत्तर के पूर्ण कारण दीजिए।

२२. इस्पात उद्योग के विकास व उन्नति के लिए प्रस्तुत सुविधाओं के दृष्टिकोण से ग्रेट ब्रिटेन और संयुक्त राष्ट्र अमरीका की तुलना कीजिए।

२३. ग्रेट ब्रिटेन और जापान दोनों में ही रुई नहीं होती है और दोनों ही देश कपास तथा मंडियों के लिए बाहर के देशों पर निर्भर रहते हैं। फिर भी इन देशों में सूती कपड़े का व्यवसाय बहुत उन्नति कर गया है। ऐसा क्यों है ?

२४. रूस के आयात-निर्यात व्यापार की विशेषताओं को समझाइए।

२५. किन परिस्थितियों के कारण ग्रेट ब्रिटेन के लोगों ने इतनी उन्नति की हैं ? क्या उन परिस्थितियों पर अब भी भरोसा किया जा सकता है ? समझाकर उत्तर लिखिए।

२६. ग्रेट ब्रिटेन में पोतनिर्माण व्यवसाय के केन्द्र कौन-कौन-से हैं और प्रत्येक को क्या भौगोलिक सुविधाएँ प्राप्त हैं ? टेम्स प्रदेश का इस व्यवसाय में बड़ा उच्च स्थान था। उस स्थान से गिरने के क्या कारण हैं ? विस्तार से लिखिए।

२७. यूरोप में चीनी के उत्पादन का विवरण लिखिए। चीनी के उत्पादन में यूरोप कहाँ तक आत्मनिर्भर है ?

क्षेत्रफल और जनसंख्या के दृष्टिकोण से जापान ग्रेट ब्रिटेन से बड़ा है। ग्रेट ब्रिटेन का क्षेत्रफल १२१,००० वर्गमील और जनसंख्या ४८० लाख है। इसके विपरीत जापान का क्षेत्रफल १५९,००० वर्गमील और जनसंख्या ६९० लाख है।

**जापान की रचना तथा जलवायु**—जापान खास की आकृति केले की फली के समान है इसमें होकेडू, होन्शू, कियूशियू और शिकोकू चार बड़े-बड़े द्वीप हैं। देश पहाड़ी है और उसमें भूकम्प प्रायः आया करते हैं। एक दिन में चार बार का औसत रहता है परन्तु बड़े-बड़े भूचाल वर्षों में कभी-कभी आ जाते हैं। यहाँ की जलवायु में महाद्वीपी और समुद्री का सम्मिश्रण है। गर्मी में वर्षा और जाड़ों में सूखा रहता है। यहां की जलवायु पर अक्षांशों और समुद्री धाराओं का बड़ा प्रभाव पड़ता है। उत्तर-पश्चिमी मानसून और वेरिंग धारा के प्रभाव से कठिन जाड़ा पड़ता है। गर्मियों में उत्तरी जापान का तापक्रम ८०° फा० तक हो जाता है और पहाड़ों के कारण इसका पश्चिमी भाग पूर्वी भाग की अपेक्षा अधिक शुष्क रहता है। अतः पूर्वी जापान में जाड़ा हल्का रहता है। केवल वही भाग ठंडे रहते हैं जहाँ ठंडी धाराओं का प्रभाव पड़ता है। सितम्बर में प्रायः टाइफून आया करते हैं, जिनके कारण तटों पर बड़ी हानि होती है। जापान की जलवायु में बड़ी विषमता पाई जाती है। सबसे उत्तर के द्वीप में उपध्रुवीय दशायें पाई जाती हैं जबकि सबसे दक्षिणी द्वीप में उपोष्णीय दशायें मिलती हैं। जाड़े में साइबेरिया पर बहने वाली ठंडी व शुष्क उत्तर-पश्चिमी हवाएं जापान सागर पार करने पर जलवाष्प ग्रहण कर लेती हैं और जापान के पश्चिमी भाग में तुषारपात करती हैं। इसके प्रशान्तसागरीय तट प्रदेश में मौसम खुला व साफ रहता है।

**जापान की तटरेखा, बन्दरगाह और नदियां—जापान की तट रेखा बड़ी लम्बी है। इसकी लम्बाई १७००० मील है। यहाँ की ९ वर्गमील भूमि पर एक मील तट का औसत पड़ता है।** (अधिक उपज और आबादी वाले मैदान समुद्र तट के समीप हैं। इसी कारण यहां के निवासी अधिकतर नाविक और व्यापारी हो गये हैं) दुर्भाग्य की बात यही है कि उत्तम पोताश्रय वाले गहरे कटानों पर, पृष्ठ-प्रदेशों की भूमि ऊंची-नीची होने के कारण, बड़े-बड़े बन्दरगाहों का विकास नहीं हो सका है। उपजाऊ मैदानों के तटों के समीप समुद्र छिछला है। नदियों के चौड़े मुहानों पर रेत जम जाती है और ड्रामों द्वारा उसको लगातार गहरा किया जाता है जिससे कि समुद्री जहाज नदियों में प्रवेश कर सकें। जापान में नदियां कम हैं और जो हैं भी वे छोटी और तेज बहने वाली हैं। फिर भी वे सिंचाई और जलशक्ति के लिए बड़ी उपयोगी हैं।

**जापान की खेती और उपज की वस्तुएं**—(देश अधिकतर पहाड़ी है और इसी कारण उपजाऊ मैदान कम हैं। इसकी भूमि के केवल छठे भाग पर ही खेती हो सकती है जो कि सयत्न ढंग से की जाती है।)

सन् १९५२ में खेतिहर भूमि का अनुपात १६ प्रतिशत था। लगभग ३८० लाख लोग खेती पर बिल्कुल निर्भर रहते हैं। (खेत छोटे-छोटे तथा इधर-उधर फैले हुए हैं।

इसलिए खेती की मशीनों का उपयोग असम्भव है। परन्तु हाथ की कुशल तथा अधिकाधिक मेहनत तथा खाद के अधिक प्रयोग के कारण प्रति एकड़ उपज बहुत अधिक है। चावल की खेती सब से अधिक क्षेत्रफल में होती है और जापान चावल उत्पादन में विशेष कुशलता प्राप्त किये हुये है। सन् १९५२ में कुल खेती के क्षेत्र फल के ५६ प्रतिशत भाग पर चावल उगाया जाता था। कुल उत्पादन १२४ लाख टन था। प्रति एकड़ ३५०० पौंड है जो एशिया में सबसे अधिक तथा संसार में केवल आस्ट्रेलिया (४५०० पौंड) से कम है। दक्षिणी और मध्य भाग की उपोष्ण-कटिबन्धीय जलवायु, गर्मियों में अधिक जल-वृष्टि और नदियों द्वारा लाई हुई मिट्टी के उपजाऊ मैदानों में सिंचाई की सुविधा के कारण जापान देश चावल के उत्पादन में सर्वप्रधान हो गया है। चावल के अतिरिक्त यहां पर गेहूं, चाय, जौ, मोटे अनाज और दालें भी पैदा होती हैं। भोजन सम्बन्धी वस्तुओं में जापान पूर्णतया आत्मनिर्भर है। यहाँ की भोजन की आत्मनिर्भरता अन्य औद्योगिक देशों से ९५ प्रतिशत बढ़ी हुई है।

**जापान की वन-सम्पत्ति**—वन-सम्पत्ति और उससे लाभ उठाने में जापान कनाडा और स्केंडिनेविया से पीछे नहीं है। जापान के ५५ प्र० श० भाग पर वन फैले हुए हैं। वनों से जापान को आर्थिक लाभ यह है कि उनसे बहुमूल्य लकड़ी, लकड़ी का कोयला, ईंधन, काष्ठमन्ड और खाने की चीजें अखरोट और फल इत्यादि सभी प्रचुर मात्रा में मिलती हैं। वन सम्बन्धी समस्त उपज का ५४ प्रतिशत भाग बहुमूल्य लकड़ी और २४ प्रतिशत लकड़ी का कोयला होता है। बहुमूल्य लकड़ी की प्राप्ति कोणधारी और चौड़ी पत्ती वाले पाइन, ओक और मेपिल वृक्षों से होती है। जापान के वनों में बहुमूल्य बाँस, काफूर के वृक्ष, मोम, शहतूत और वार्निश की वस्तुओं के वृक्ष भी बड़ी संख्या में पाये जाते हैं। सन् १९५२ में व्यापारिक लकड़ी का उत्पादन ५१८ लाख घन मीटर था।

**पशु-पालन सम्बन्धी बाधाएं**—वातावरण सम्बन्धी और आर्थिक बाधाओं के कारण जापान में पशु सम्बन्धी धन्धों का विकास नहीं हो सका। यहाँ के पहाड़ों का ढाल इतना अधिक है कि उन पर पशु नहीं चर सकते। यहाँ की उपोष्णकटिबंधीय जलवायु चारा उगाने के उपयुक्त नहीं है। पहाड़ी भागों की घासें कठिन, मोटी और पशुओं के अयोग्य होती हैं। डेरी की उपज की ओर लोगों की विशेष रुचि नहीं है इसी कारण इनकी बिक्री के लिए बाजार भी सीमित हैं। लम्बी गर्म और तर गर्मी की ऋतु भेड़ों के लिए अच्छी नहीं होती। अतः भेड़ें भी नहीं पाली जा सकतीं। यहाँ के निवासियों को ऊन, दूध, मक्खन और पनीर आदि वस्तुओं के लिए विदेशों का मुँह ताकना पड़ता है।

**मछली का धंधा**—जापान की आय का असाधारण साधन मछली व्यवसाय है। मछली के धंधे में जापान दुनिया भर में सबसे बढ़कर है और यहाँ की वार्षिक पकड़ मछलियों की संख्या संसार की मछलियों की २५ प्रतिशत के लगभग रहती है। यहाँ के ९० प्रतिशत मछुये किनारे की मछलियों को पकड़ने में लगे रहते हैं। किनारे की मछलियों में सारडीन, हैरिंग, मैकरेल, ट्राउट, काड, डाग, सालमन,

यलोटेल, फ्लैट फिश और शैलफिश अधिकतर होती हैं। अब गहरे समुद्र की मछलियों का धंधा भी धीरे-धीरे बढ़ रहा है। मछली का धंधा कोरिया, फारमोसा और सखालीन में होता है। सन् १९५२ में ४६ लाख मीट्रिक टन मछलियाँ पकड़ी गईं।

**जापान में जनसंख्या की समस्या और उसका उपाय**—जापान की जनसंख्या तेजी के साथ बढ़ रही है। १९५२ में जापान खास की आबादी ८ करोड़ ५० लाख से कुछ ऊपर थी। तब से यहाँ पर ८ लाख की वार्षिक वृद्धि हो रही है। यहाँ पर जनसंख्या का औसत घनत्व ५८८ व्यक्ति प्रति वर्गमील है। यह बढ़ती हुई जनसंख्या जापान के लिए गम्भीर समस्या का रूप धारण करती जा रही है। इस समस्या को हल करने के लिए यहाँ की सरकार खेती की उन्नति, बंजर भूमि के सुधार, कारखानों के विकास और वैदेशिक व्यापार की बढ़ोतरी की ओर विशेष ध्यान दे रही




चित्र ७६—जापान की आर्थिक सम्पत्ति

है। अकेली खेती से ही इस बढ़ती हुई आबादी का निर्वाह नहीं हो सकता। इसके लिए जापान की वर्तमान भूमि से चौगुनी से भी अधिक भूमि और चाहिए। जापान में कृषि योग्य भूमि के प्रति वर्ग मील पर ३७७४ मनुष्यों का औसत है जबकि यह ब्रिटेन में २१७०, बेल्जियम में १७०९, जर्मनी में ८०६, इटली में ८१९ और फ्रांस में ४६७ औसत पड़ता है। इस समय समस्त भूमि का १५ प्रतिशत भाग ही कृषि योग्य है और अधिक से अधिक प्रयत्न करने पर भी ५० लाख एकड़ नई भूमि को सुधारा जा सकता है। जापान की सरकार यहाँ के लोगों को ब्राजील, पीरू तथा अर्जेन्टाइना इत्यादि देशों में प्रवास के लिए भी प्रोत्साहित करती है परन्तु इस प्रवास से ही जापान की जनसंख्या की समस्या के हल होने में सन्देह है। इस समस्या का वास्तविक हल तो व्यापार और कारखानों की उन्नति और यहाँ के निवासियों के एशिया के कम बसे हुए भागों जैसे होकेडो, काराफूटो, कोरिया, फारमोसा, मन्चूरिया में प्रवास द्वारा ही हो सकता है।

**आवागमन के साधन**—जापान एक पहाड़ी देश है इसी कारण यहाँ के आवागमन के साधनों की प्रगति मन्द रही है। इस समय जापान में रेल मार्गों की लम्बाई १०,००० मील से कुछ अधिक है। थल मार्गों के आवागमन की बाधाओं और थल मार्ग की सुविधाओं के कारण जापान के व्यापारिक जहाजों के विकास को प्रोत्साहन प्राप्त हुआ है।

**खनिज पदार्थों की स्थिति**—जापान के कारखानों की उन्नति में एक विशेष बाधा यह पड़ती है कि **जापान खनिज सम्पत्ति में समृद्ध नहीं है**। अधिकतर खनिज पदार्थ यहाँ नहीं पाए जाते। यहाँ कोयला, सोना, ताँबा और गन्धक ही विशेष मिलते हैं।

**जापान में खनिज उत्पादन (१९५२-५३)**
(हजार मीट्रिक टन)

| | |
|---|---|
| एसबेस्टास | ३००० |
| ताँबा | ५४,००० |
| सोना (किलोस) | ७,०९६ |
| मैगनीज | ७६,००० |
| गन्धक | १७९,००० |
| चाँदी | २५० |
| टंगस्टन | २८८ |
| खनिज तेल | ३१०,८०० |
| कोयला | ४३,३५९,००० |
| कच्चा लोहा | १०७१,६५५ |
| जस्ता | ८७,००० |

**जापान में कोयले का उत्पादन**—जापान का सबसे प्रमुख खनिज पदार्थ कोयला है। समस्त खनिज पदार्थों के ६० प्र.श. मूल्य का लोहा यहाँ प्राप्त होता है।

जापान के कोयला क्षेत्र साखालीन से फारमोसा तक सभी द्वीपों में बिखरे हुए हैं। सबसे अधिक कोयला उत्पन्न करने वाली उत्तरी कियूशियु की चिकूहो खान समुद्र के समीप है और इस क्षेत्र में घनी आबादी है। होकेडू में कोयले के समस्त उत्पादन का १७ प्रतिशत भाग निकाला जाता है। यातायात की असुविधाओं और आबादी की कमी के कारण अधिक मात्रा में कोयला नहीं निकाला जा सकता।

**सोना**—कोयले के पश्चात् सबसे महत्वपूर्ण खनिज पदार्थ सोना है। सोना उत्तरी होन्शू और दक्षिणी कियूशियू में ही निकलता है। खनिज सोना अधिकतर ताँबे और चाँदी के साथ मिला रहता है।

**तांबा**—सोने के बाद तांबे का नम्बर है। जापान की कुल खनिज वस्तुओं का १३ प्र.श. भाग तांबा होता है। तांबा सभी द्वीपों में निकलता है। परन्तु आशिओ, बैशी, कोशाका, सिटाची और सगनोसेकी इन पाँचों खानों से ही जापान का ७५ प्रतिशत से भी अधिक तांबा प्राप्त होता है। तांबे के उत्पादन में जापान का दुनिया में चौथा नम्बर है। केवल कनाडा, चिली और संयुक्तराष्ट्र इससे बढ़कर हैं।

**खनिज तेल**—चौथा प्रमुख खनिज पदार्थ पेट्रोल है। जापान में खनिज तेल का वार्षिक उत्पादन ३ लाख टन है परन्तु उसकी वार्षिक मांग ३०.लाख टन है। इस उत्पादन का विश्व महत्व कुछ भी नहीं है क्योंकि जापान का तेल उत्पादक देशों में १८वां स्थान है। तेल क्षेत्र पश्चिमी होन्शू में पाए जाते हैं। होकैडो में कई छोटे-छोटे तेल-क्षेत्र पाये जाते हैं। गंधक यहाँ पर प्रचुर मात्रा में मिलती है क्योंकि ये द्वीप ज्वालामुखी निर्मित हैं। गंधक की आवश्यकता खाद बनाने में पड़ती है। स्थानीय माँग से बहुत अधिक मात्रा में गन्धक बचती है और निर्यात कर दी जाती है।

**लोहा**—खनिज लोहा यहाँ बहुत कम होता है। लोहे की खानें हैं:—एक तो होन्शू के पूर्वी तट पर सैंडी में और दूसरी होकेडू के मुरोरान में है। जापान में सोना, चाँदी, जस्ता, टीन, मैंगनीज और सुरमा भी मिलता है।

**जलशक्ति**—जलशक्ति में जापान बड़ा भाग्यवान् है। यहाँ की कुल जल-शक्ति के ६० प्र.श. भाग का विकास भी हो चुका है। यहाँ का विषम धरातल, तेज धाराएँ और भारी वर्षा जल-विद्युत के विकास के लिए आदर्श दशाएं हैं। जल विद्युत की नवीन योजनाएं अधिकतर मध्य होन्शू के पूर्वी तथा दक्षिणी ढाल पर स्थित हैं। जापान में सबसे प्रथम जल-विद्युत का कारखाना बीवा झील की एक धारा पर क्यूटो में १८९२ में खोला गया था। **जलशक्ति का प्रयोग**—जापान में जल-शक्ति का अधिकतर प्रयोग कारखाने चलाने, नागरिक यातायात और मकानों में रोशनी करने में किया जाता है। ९१ प्र.श. मकानों और कारखानों में बिजली से काम लेने के लिए तार लगे हुए हैं जबकि संयुक्त राष्ट्र जैसे उद्योग-प्रधान देशों में भी केवल ७५ प्र.श. मकानों में ही बिजली से काम लिया जाता है

जापान में जल-शक्ति उत्पादन

| | १९५२ | १९५३ | १९५४ |
|---|---|---|---|
| कोयला (हजार मीट्रिक टन) | ४३३५६ | ४६५२४ | ३५४३४ |
| खनिज तेल (किलोमिटर) | — | — | ११७९७६२ (जनवरी से जून तक) |
| बिजली (लाख किलोवाट) | ४४०१६० | ४६७०४० | ३७४२१० |

सन् १९५० में जापान में जल-विद्युत का उपभोग ३२,५४२ किलोवाट था। इसका प्रधान उपभोग उद्योग-धन्धों, शहरी यातायात और घरेलू रोशनी में होता हैं। रहने वाली तथा उद्योग-धन्धों वाली ९१ प्रतिशत इमारतों में बिजली लगी है। संयुक्त राष्ट्र अमरीका जैसे उद्योग-प्रधान देश में भी केवल ७५ प्र.श. इमारतों में ही बिजली लगी हुई है।

**शिल्प-उद्योग**—जापान के औद्योगिक विकास व उन्नति के पीछे उसकी वह नीति रही है जिसके द्वारा वह अपने साम्राज्य को आत्मनिर्भर बनाना चाहता था। इसके अलावा जापानियों ने दूसरे उद्योग-प्रधान देशों के अनुभव—उनकी सफलता और गलतियों—से पूरा फायदा उठाया है और फलस्वरूप कुशल कारीगर हो गए हैं। वहाँ के उद्योग-धन्धों को सहायता या धन की बिल्कुल भी जरूरत नहीं है। सरकार केवल आयात नियन्त्रण द्वारा ही उद्योग-धन्धों को प्रोत्साहन देती है। कानून द्वारा जापानी सरकार अपने देश के उद्योग-धन्धों की प्रगति संचालित करती है। जापान में अनेक महत्वपूर्ण शिल्प-उद्योग किए जाते हैं जिनमें लाखों आदमी काम करते हैं—जैसे रेशम के कारखानों में ४,१०,०००; कपड़ा बुनने में २,०५-०००; सूत कातने में १,६५,०००; जहाज बनाने में १००,०००; शराब खींचने में ९०,०००; रेशम कातने में ८८,०००; पुस्तकें आदि छापने में ७०,०००; ऊनी कपड़ा बुनने में ४५,०००; रंगने में ५०,०००; मशीनों के काम में ४४,०००।

**जापान की औद्योगिक दशा की विशेषता** गृह उद्योग है और एक विशेष प्रकार के कार्य में कुछ परिवारों का आधिपत्य रहता है। युद्ध से पहले १५ परिवारों ने ७० प्रतिशत उद्योग-धंधों और पूँजी पर आधिपत्य जमा रखा था। चार परिवार जापान के एक-तिहाई उद्योग पर कब्जा रखते थे और इनके हाथ जापान के ६० प्रतिशत शेयर थे।

**कपड़ा बुनना**—कपड़ा बुनने में जापान में उल्लेखनीय उन्नति हुई है। जापान की औद्योगिक उन्नति का अनुमान सूती वस्त्रों के कारखानों की बढ़ती हुई संख्या से लगाया जा सकता है। इस उद्योग के लिए यहाँ पर अनेक सुविधाएँ हैं—जैसे सस्ती मजदूरी, कोयले की समीपता, चीन, जापान, भारत तथा संयुक्तराष्ट्र आदि देशों से माल मँगाने की सुविधा और साथ ही साथ तैयार माल की खपत के लिए चीन का बाजार आदि। सूती वस्त्रों के केन्द्र हैं—ओसाका, कोबे,

नागोया और टोकियो। ओसाका को जापान का मानचेस्टर कहते हैं। बीस वर्षों में ही ओसाका की इतनी उन्नति हुई है कि यह जापान का सबसे बड़ा नगर हो गया है और इसकी जनसंख्या २२,५९,००० हो गई है। यह नगर समुद्र के समीप स्थित है। (नहरों और नदियों द्वारा • जहाजों में माल मिल के क्षेत्र में आ सकता है। सारे जापान के १० प्र० श० तकुवे यहीं पर लगे हैं। यहाँ पर रुई बाहर से आती है और प्रायः सबसे अधिक मात्रा में रुई का ही आयात होता है।) इस उद्योग में और धन्धों के सभी मनुष्यों को मिलाकर भी अधिक मनुष्य काम करते हैं। जापान का बुना हुआ कपड़ा जापान के निर्यात व्यापार का सबसे प्रमुख आधार है।

(सूती वस्त्र उद्योग जापान के आर्थिक जीवन में बड़ा महत्व रखता है। जापान के कुल निर्यात का $\frac{1}{3}$ सूती कपड़े होते हैं।) सन् १९५२ में ७,४५२,००० तकुवे और ३०८,००० करघे थे। सन् १९५४ का उत्पादन इस प्रकार था—

| | |
|---|---|
| सूत (हजार पौंड) | ८५४,८२४ |
| सूती वस्त्र (हजार वर्ग गज) | २,६४३,९४१ |

सूती वस्त्र उद्योग के उत्पादन का निर्यात प्रायः पाकिस्तान, इण्डोनेशिया आस्ट्रेलिया, हांगकांग, संयुक्तराज्य और थैलैण्ड को होता है।

**निर्यात (लाख येन)**

| | सूत | सूती वस्त्र |
|---|---|---|
| १९५१ | ११७,५०० | ११,४८,४७० |
| १९५२ | १०२,२७० | ६,४९,४०० |
| १९५३ | ५७,२७० | ६,४५,१२० |

(ऊनी वस्त्र भी बनाए जाते हैं पर केवल घरेलू उपयोग के ही लिए। सन् १९५२ में १५१० लाख पौंड ऊन तथा १५०० लाख वर्ग गज ऊनी कपड़ा तैयार किया गया (कृत्रिम रेशम के उत्पादन में जापान का महत्वपूर्ण स्थान है। सन् १९३७ में कृत्रिम रेशम का उत्पादन १५२,४०० मीट्रिक टन था।) युद्ध पश्चात इस उद्योग का पुनर्गठन धीरे-धीरे हो सका है। आजकल कृत्रिम रेशम के लिए लुग्दी कनाडा से आयात की जाती है। स्वीडन, फिनलैंड, और नार्वे से भी लुग्दी मंगाई जाती है।

**कृत्रिम रेशम का उत्पादन**
**(मीट्रिक टन)**

| | धागा | कपड़ा |
|---|---|---|
| १९३७ | १५२४०० | १४८४४० |
| १९५२ | ६४,४४० | ११८९२० |
| १९५३ | ७४०४० | १६१,६४० |

सन् १९५४ में कच्चे रेशम तथा उससे बने वस्त्र का उत्पादन इस प्रकार था—

| | |
|---|---|
| .. .. रेशम | २०६७०३ गाँठें |
| रेशमी धागा | ३२०००००० पौंड |
| रेशमी वस्त्र | ११४७७८००० वर्ग गज |

(रेशम के तागों को लपेटना जापान का एक बहुत ही महत्वपूर्ण उद्योग है। रेशम उत्पादन और रेशम के निर्यात में जापान दुनिया भर में सबसे आगे है।) परन्तु आश्चर्य तो यह है कि जापान में रेशमी कपड़ा बुनने का विकास नहीं हुआ है। देश में तैयार किया हुआ ८० प्र० श० से भी अधिक रेशम कच्चे रूप में ही बाहरी देशों को निर्यात किया जाता है।

लोहे और स्टील का धंधा—(जापान में लोहे और स्टील के कारखानों की बड़ी कमी है। औद्योगिक विकास तथा राष्ट्रीय संरक्षण में महत्वपूर्ण होने के कारण जापानी सरकार लोहे और स्टील के उद्योग को बड़ा प्रोत्साहन दे रही है। कियूशियू के यावाता नगर में लोहे और स्टील का एक बहुत बड़ा कारखाना खोला गया है—कुल मिलाकर लोहे व इस्पात के ३१ कारखाने हैं जिनमें से ५ पिग आयरन से इस्पात तैयार करते हैं। खुली भट्टी में ८० लाख टन तक इस्पात तैयार किया जा जा सकता है। और सबसे बड़े कारखाने में २० लाख टन पिग आयरन तैयार होता है। नागासाकी और कोबे में जहाज बनाये जाते हैं। (इसका इस्पात उद्योग आयात किए हुये लोहे व कोयले पर निर्भर रहता है। कच्चा लोहा संयुक्तराष्ट्र, मलाया, फिलीपाइन, भारत, गोआ, कनाडा, हांगकांग और चीन से आता है तथा बढ़िया कोयला संयुक्तराष्ट्र, कनाडा, भारत और चीन से मंगाया जाता है।) इस्पात का उत्पादन व निर्यात इस प्रकार था—

**उत्पादन (हजार मीट्रिक टन)**

| | १९५२ | १९५३ | १९५४ |
|---|---|---|---|
| कच्चा लोहा | १०३२ | १११४ | — |
| पिग आयरन | ३५८८ | ४६५६ | ४२३० |
| इस्पात | ६९९६ | ७६६८ | ५०६७ |

**निर्यात (लाख येन में)**

| १९५२ | १९५३ |
|---|---|
| ९४७२८० | ५०२३६० |

अन्य उद्योग—(यहाँ पर दियासलाई, छाते, खिलौने और कागज बनाने के भी बड़े-बड़े कारखाने हैं। रबर के कारखानों की भी उन्नति हो रही है। रासायनिक पदार्थ भी बनाये जाने लगे हैं। जापान में बड़े सुन्दर बर्तन बनाये जाते हैं और दुनिया में इनकी बड़ी मांग है।)

वस्त्र उद्योग को छोड़कर अन्य सभी उद्योग सन् १९५४ तक युद्ध पूर्व के स्तर तक पहुँच गये थे। यदि सन् १९५० के उत्पादन को १०० मान लिया जाय तो बढ़ोत्तरी इस प्रकार थी—

| | |
|---|---|
| १९५२ | १४६·५ |
| १९५३ | १७०·७ |

**वैदेशिक व्यापार**—जापान के वैदेशिक व्यापार में अब बड़ी उन्नति हो गई है। किसी देश की उन्नति कच्चे माल के मँगाने, तैयार माल को बेचने और व्यापार को अपने लिए लाभकारी बनाने की योग्यता पर निर्भर होती है। अपने औद्योगिक विकास के प्रारम्भ से ही जापान ने अपने निर्यात और आयात व्यापार में संतुलन रखने के लिए कठोर प्रयत्न किया है।

सन् १९५३ में आयात-निर्यात व्यापार का मूल्य इस प्रकार था—

| | |
|---|---|
| आयात | ८६७,४७३,०८९,००० |
| निर्यात | ४५८,९४३,४०८,०६० |

इनका विस्तृत विवरण निम्न तालिकाओं से स्पष्ट हो जायेगा।

**आयात (१९५३-५४)**

(लाख येन)

| | |
|---|---|
| भोज्य और पेय पदार्थ | २२५,०१४० |
| चावल | ७७३११० |
| जौ | २१८०१० |
| गेहूँ | ५०,५०३० |
| चीनी | ४३,७२८० |
| वस्त्र के पदार्थ | २४५,७५९० |
| कृत्रिम रेशम की लुग्दी | ६०२१० |
| ऊन | ७६०५४० |
| कच्ची कपास | १४२७४०० |
| अन्य रेशे | ८७६२० |
| धातुएँ | ६२४०४० |
| कच्चा लोहा | २२०६२० |
| अन्य धातु | ८५९२० |
| अन्य खनिज | २४८८८० |
| फासफेट | ६४४२० |
| नमक | ४६६४० |
| खनिज ईंधन | १०३९७३० |
| कोयला | ३२३२९० |
| खनिज तेल | ६९१५०० |
| अन्य सामान | ८२४६१० |
| खालें | ११०३०० |
| सोयाबीन | २००२९० |
| रबड़ | १६५७८० |
| लकड़ी | १६०२९० |
| रसायन | २४९००० |
| मशीनें | ५७८६८० |
| यात्री गाड़ियाँ | १२७८४० |
| जहाज | ४७४६० |
| विविध | ४०२०२० |
| कुल योग | ८६७४६९ |

निर्यात (१९५३)

(लाख यन)

| | |
|---|---|
| भोज्य और पेय पदार्थ | ४७३०२० |
| मछली | २१८५५० |
| चाय | ३१५९० |
| कपड़े के सामान | १६५७२१० |
| कच्चा रेशम | १५४१८० |
| रेशमी वस्त्र | ३१३१० |
| सूत | ५७२७० |
| सूती कपड़े | ६४५०२० |
| कृत्रिम रेशम का धागा | ३६४२० |
| कृत्रिम रेशमी कपड़ा | १५५९३० |
| कृत्रिम रेशम | ४६३६० |
| कृत्रिम रेशम के धागे की वस्तयें | १०५२१० |
| कपड़े | १३५१८० |
| रसायन | २२४१७० |
| खनिज से निर्मित वस्तुएँ | २०७९२० |
| सीमेन्ट | ६१२५० |
| चीनी मिट्टी की वस्तुएँ | १०१९५० |
| धातुएं | ६७१४८० |
| इस्पात की वस्तुएँ | ५०२३६० |
| अलौह धातुएँ | ६१५५० |
| ढाली हुई धातु की चीजें | १०७५५० |
| मशीनें | ६७९३६० |
| कपड़े की मशीनें | ५९५१० |
| सिलाई की मशीनें | ७३२५० |
| जहाज | ३४४६४० |
| लकड़ी | ४७८७० |
| खिलौने | ८२५७० |
| विविध | ६७६२७० |
| कुल योग | ४५८९४३० |

व्यापार संतुलन प्रतिकूल है।

**युद्ध पूर्व का वैदेशिक व्यापार**—द्वितीय विश्व युद्ध के पूर्व जापान का अधिक व्यापार संयुक्तराष्ट्र के साथ होता था। जापान में २५ प्र० श० माल संयुक्तराष्ट्र से आता था और १७ प्र० श० माल वहाँ जाता था। इसके अतिरिक्त

एक-तिहाई के लगभग आयात और निर्यात व्यापार जापान अपने आधीन देशों से करता था।

जापान के विदेशी व्यापार की दिशा
(प्र० श०)

| निर्यात | | आयात | |
|---|---|---|---|
| एशिया | ६२ | एशिया | ४९ |
| संयुक्तराष्ट्र अमरीका | १७ | संयुक्तराष्ट्र अमरीका | २५ |
| अन्य | २१ | अन्य | २६ |

अब इसके निर्यात का ५० प्र० श० भाग एशियाई देशों में ही खप जाता है और उनमें भारत का स्थान सर्वप्रथम है। इसके ३५ प्र० श० आयात संयुक्तराष्ट्र अमरीका से आते हैं।

महाद्वीपों के अनुसार व्यापार की दिशा (१९५२-५३)
(दस लाख यन में)

| | निर्यात | आयात |
|---|---|---|
| एशिया | २३६,२३७ | २२८,२७६ |
| उत्तरी अमरीका | ९४,३८२ | ३६२,०६८ |
| दक्षिणी अमरीका | १३,२०५ | १५,८४१ |
| यूरोप | ६४,३८१ | ४९,५३० |
| अफ्रीका | ३४,००३ | १९,०९१ |
| आस्ट्रेलिया | १६,०३५ | ५५,५३४ |

## जापान के व्यापारिक केन्द्र तथा बन्दरगाह

**जापान के मुख्य नगरों और व्यापारिक केन्द्रों के नाम ये हैं**—टोकियो, ओसाका नागोया, कोबे, योकोहामा तथा क्योटो। ये सभी नगर एक-दूसरे के समीप हैं और समुद्र से भी अधिक दूरी पर नहीं हैं।

**ओसाका**—यह जापान का एक औद्योगिक केन्द्र है। इसे प्रायः 'धुएँ का नगर' कहते हैं। यहाँ कल-कारखानों की अधिकता के कारण सारे साल शहर में धुआँ छाया रहता है। यह नगर सूती वस्त्रों के लिए विशेषकर प्रसिद्ध ह। यह ओसाका की खाड़ी पर बसा हुआ है और जल मार्गों द्वारा जापान के सभी भागों और विदेशों से सम्बन्धित है। इस नगर में उत्तम जल-मार्गों की सभी सुविधाएँ हैं इसी क्रारण इसे 'जापान का वेनिस' भी कहते हैं। परन्तु इसके पृष्ठ प्रदेश में कच्चे माल की कमी है। इस नगर में सूत कातना, पुस्तकें छापना, जिल्द बाँधना, लोहे और स्टील की वस्तुएँ तथा मशीनें बनाना, कागज की वस्तुएं बनाना और जहाज बनाना आदि उद्योग होते हैं। नगर के भीतर और बाहर जलमार्गों की सुविधा, समतल और विस्तृत भूमि की अधिकता, कच्चे माल, ईंधन और मजदूरों की सुलभता और पूँजी की प्रचुरता के कारण औद्योगिक विकास में ओसाका जापान के अन्य सभी नगरों से बढ़ गया है।

**कोबे**—ओसाका से केवल २० मील के अन्तर पर एक बन्दरगाह है। इसका पोताश्रय प्राकृतिक तथा गहरा है। समुद्र तट की एक पतली पट्टी पर स्थित होने के कारण यहाँ पर औद्योगिक विकास के लिए स्थान ही नहीं है। कोबे को ऊँची पर्वतमाला घेरे हुए है, इसी कारण यह नगर केवल दो मील लम्बा और एक मील चौड़ा है। यहाँ पर दियासलाई, रबर की वस्तुएँ और जहाज बनाने के उद्योग होते हैं।




**चित्र ७७—योकोहामा का बन्दरगाह**

**टोकियो**—राजधानी है। यह नगर हान्शू के पूर्वी तट पर स्थित है। संसार का यह तीसरे नम्बर का महान् नगर है। याकोहामा और टोकियो इसके दो बन्दरगाह हैं। याकोहामा जापान के सर्वोत्तम पोताश्रयों में से है। यह पोताश्रय गहरा, विस्तृत और सुरक्षित है। टोकियो छिछला है और इसमें बड़े-बड़े जहाज नहीं आ सकते। टोकियो के प्रमुख उद्योग पुस्तकें छापना, जिल्द बाँधना, बिजली का सामान बनाना, धातु के बर्तन, और रबर और शीशे की वस्तुएँ बनाना हैं। यहाँ पर भूचाल अधिक आते हैं जिनसे कारखानों और मकानों को बड़ी हानि होती है।

**नागोया**—यह नगर ओसाका और टोकियो के बीच होन्शू के दक्षिणी किनारे पर बसा हुआ है। इसका पोताश्रय कृत्रिम होने से अधिक महत्वपूर्ण नहीं है। वायु-यान बनाने वाला प्रसिद्ध मित्सुबीशी (Mitsubishi) कारखाना इसी नगर में है। कच्चे रेशम की रीलें बनाना यहां का प्रमुख धंधा है। यहाँ पर मिट्टी और चीनी

के बर्तन और सूती वस्त्र भी बनाये जाते हैं। **क्योटू** जापान का प्राचीन औद्योगिक नगर है। जापानी साम्राज्य का यह संस्कृति केन्द्र भी है। **याकोयामा** ओसाका से ४० मील दक्षिण की ओर एक प्रसिद्ध औद्योगिक नगर है।

## कोरिया (चोसन)

**कोरिया** चीन की पूर्वी सीमा पर स्थित है। यह प्रायद्वीप मुख्य भू-खंड से पर्वतीय दीवार द्वारा अलग हो जाता है। कोरिया का कुल क्षेत्रफल ८५,२२६ वर्ग मील है और आवादी २५० लाख से कुछ अधिक है। चीन, जापान और रूस से घिरे होने के कारण कोरिया की स्वतंत्रता हमेशा अनिश्चित रही है।

सन् १९४५ में जापान की पराजय के वाद कोरिया को दो भागों में बाँट दिया गया। बाँटने की सीमा ३८° अक्षांश रेखा थी। इस रेखा से उत्तर का भाग या उत्तरी कोरिया का क्षेत्रफल ४८००० वर्गमील है और इसकी आबादी ८० लाख है। दक्षिणी कोरिया का क्षेत्रफल ३७००० वर्गमील तथा आवादी २०० लाख है। उत्तरी कोरिया में रूस का आधिपत्य रहा और दक्षिणी कोरिया अमरीकी नियन्त्रण व संरक्षण में आगया। यह व्यवस्था १९५० तक चलनी थी और इसके वाद सम्पूर्ण कोरिया को स्वतन्त्र करने की योजना थी। अपने-अपने भागों में रूसी व अमरीकी सेनाओं ने अपनी जैसी सरकारें स्थापित कीं और जब दिसम्बर सन् १९४८ में रूसी सेनाओं ने उत्तरी कोरिया छोड़ दिया तो उत्तरी कोरिया ने अपने को जनतंत्र घोषित कर दिया। अगस्त सन् १९४८ में दक्षिणी कोरिया भी गणतंत्र घोषित कर दिया गया। परन्तु अभी तक दोनों भागों का एकीकरण नहीं हो सका है और ३८° समानान्तर रेखा के आधार पर कृत्रिम विभाजन चल रहा है। परन्तु इससे कोरिया के लोगों और उनकी संस्कृति को कदापि बदला नहीं जा सकता। भाषा और संस्कृति के दृष्टिकोण से कोरिया के लोग चीनी और जापानी लोगों से भिन्न हैं।

कोरिया और विशेषकर इसके उत्तरी व पूर्वी भाग पहाड़ी हैं। देश की अधिकतर खेतिहर भूमि पश्चिम और दक्षिण में पाई जाती है। सम्पूर्ण देश का ७६ प्रतिशत भाग वनों से घिरा हुआ है। परन्तु बेतरतीब कटाई और बृक्षारोपण के प्रति प्रवृत्ति न होने से वन सम्पत्ति बड़ी ही हीन दशा में है। दक्षिण के पर्वतीय ढाल बिल्कुल ही वृक्षहीन हो गये हैं। उत्तर के पर्वतीय वन प्रदेशों में पर्वतीय ढालों पर खेती की जाती है। किसान जंगलों को जलाकर खेत बना लेते हैं और काला गेहूँ व बाजरे की खेती करते हैं। जब उपज कम होने लगती है तो किसान दूसरे पर्वतीय ढाल पर जाकर इसी प्रकार खेत बना लेते हैं। फलस्वरूप काफी वन समाप्त हो चुके हैं और भूमि कटाव की समस्या विकट हो गई है। पूर्वी तटीय पट्टी सँकरी है और इसलिए उसका खेती के लिए तनिक भी महत्व नहीं है। खेती का धंधा पश्चिमी कोरिया के मैदानों तक सीमित है। कुल क्षेत्रफल के २१ प्र० श० भाग में फसलें उगाई जाती हैं। चावल, ज्वार, बाजरा, तम्बाकू, फलियाँ, कपास, पटुवा और अन्य मानसूनी जलवायु की फसलें होती हैं। चावल सबसे महत्व-


कोरिया
रेलमार्ग
१२८°
१३०°
१२६°
मूसान
कान्जे
हेसानाजिने
पुन्गसान
शाकचू
जापान सागर
केसांग
सिओल
पीत सागर
कुनसान
टेगू
पूसान
मोकपो

चित्र ७८

पूर्ण अनाज है और कुल खेतिहर भूमि के २७ प्रतिशत भाग पर चावल की खेती की जाती है। उत्तरी कोरिया में गर्मी के मौसम में जौ और गेहूँ उगाया जाता है। जापानियों ने कपास की खेती को भी प्रोत्साहन दिया।

**दक्षिणी कोरिया का खेतिहर उत्पादन**
(हजार मीट्रिक टन)

| | १९५३ | १९५४ |
|---|---|---|
| चावल | १९९० | २१६० |
| गेहूँ और जौ | १००२ | ६५९ |
| सोयाबीन | १६५ | १८५ |
| आलू | २१३ | १८५ |

कोरिया खनिज पदार्थों में भी धनी है। यहाँ पर उपलब्ध मुख्य खनिज सोना, कोयला और लोहा है। इनका विकास भी जापानियों ने ही किया। सोना तो अधिकतर दक्षिणी कोरिया में निकाला जाता है।

**दक्षिणी कोरिया का खनिज उत्पादन (१९५४)**

| | | |
|---|---|---|
| कोयला | ८९१००० | मीट्रिक टन |
| टंगस्टन | ३९४८ | ,, |
| ग्रेफाइट | १३२१२ | टन |
| सोना | १६३२ | किलोग्राम |

परन्तु लोहा और कोयला उत्तरी कोरिया में खूब पाया जाता है। यहाँ पर उपलब्ध कोयला निम्न कोटि का होता है। फिर भी कच्चे लोहे का वार्षिक उत्पादन ३ लाख टन है। कोयला अधिकतर मुलायम व एन्थ्रासाइट है। इसका वार्षिक उत्पादन ६० लाख टन है। अन्य खनिज जस्ता, सीसा और अभ्रक हैं।

कोरिया के विभाजन से देश के ८० प्रतिशत भारी उद्योग, ७५ प्रतिशत जल-विद्युत् केन्द्र तथा ८० प्रतिशत खनिज क्षेत्र उत्तरी कोरिया के क्षेत्र में आये। यहाँ कोयला, ग्रेफाइट, टंगस्टन, लोहा, तांबा, जस्ता, सोना, चांदी, एसबेस्टास, मालीब्डेनम, मैगनेसाइट, पाइराइट और कावलिन पाये जाते हैं। युद्ध के कारण ७३ प्र० श० कोयला खानें तहस-नहस हो गईं। उनका पुर्ननिर्माण किया जा रहा है। सन् १९५४ में कोयले का उत्पादन युद्धपूर्व का ३६ प्रतिशत था जो कि सन् १९५३ के उत्पादन से १५० प्रतिशत अधिक था।

उत्तरी कोरिया में उद्योग-धंधों का काफी विकास हुआ है। सूती कपड़े, जल-विद्युत्, रसायन उद्योग, सीमेन्ट तथा तेल साफ करने के कारखाने सब उत्तरी कोरिया में ही हैं। औद्योगिक विकास के साथ-साथ उत्तरी कोरिया भोजन में भी आत्मनिर्भर है। करीब २ लाख व्यक्ति उद्योग-धंधों में काम करते हैं। शिल्प-उद्योग के प्रधान केन्द्र पूसान, केनजिहो, और भुन्सान हैं। केनजिहो में इस्पात का कारखाना है।

कोरिया में ३५०० मील लम्बा रेल मार्ग है। सिओल, दक्षिणी कोरिया

की राजधानी है और मुकडेन से रेल द्वारा सम्बन्धित है।

## फारमोसा

इसे ताइवान भी कहते हैं। यह द्वीप पश्चिमी प्रशान्त महासागर में स्थित है। फारमोसा का जलडमरूमध्य इसे चीन से अलग करता है। यह चीन का ही एक प्रान्त है। परन्तु इस पर नेशनलिस्ट सरकार का आधिपत्य है। जापान की ओर दक्षिण से पहुँचने की दृष्टि से इसकी स्थिति विशेष सैनिक महत्व की है। इसकी लम्बाई २५० मील और औसत चौड़ाई ८० मील है यहाँ का क्षेत्रफल १४,००० वर्गमील है। यहाँ की आबादी ९० लाख है। यह द्वीप भी पहाड़ी है और इसकी जलवायु उष्ण कटिबन्धीय देशों के समान है। आबादी अधिकतर पश्चिमी और उत्तरी मैदानों में है। मैदानों में चीनी लोग रहते हैं और पहाड़ी ढालों पर मलाया के लोग बस गये हैं।

**खेती का उत्पादन (१९५४)**
(हजार टन में)

| | |
|---|---|
| चावल | १७०० |
| शकरकन्द | २३२० |
| गेहूँ | १५ |
| चीनी | ७२२ |

मछली पकड़ने का धन्धा भी महत्वपूर्ण है। इसका तेजी से विकास किया जा रहा है।

**मछली का उत्पादन**
(हजार मीट्रिक टन)

| | |
|---|---|
| १९५३ | १३०·६ |
| १९५४ | १५३ |

फारमोसा की ७५ प्र० श० भूमि पर वन फैले हैं। उष्ण कटिबन्धीय मैदानी जंगल तो चीनी लोगों ने काट डाले हैं, इसीलिए लकड़ी इत्यादि की प्राप्ति केवल पहाड़ी कोणधारी वनों से हा होती है। यहाँ के पहाड़ी वनों से भिन्न-भिन्न उपज की प्राप्ति होती है। इसमें सबसे महत्वपूर्ण वस्तु कपूर है। यहाँ की भूमि तथा जलवायु खेती के योग्य है और यहाँ की मुख्य फसलें चावल, चाय और ईख हैं। यहाँ के प्रमुख खनिज पदार्थ कोयला और खनिज तेल हैं, यद्यपि उत्पादन बहुत थोड़ा होता है।

**खनिज उत्पादन**
(हजार मीट्रिक टन)

| | १९५२ |
|---|---|
| कोयला | २२९० |
| अल्यूमिनियम | ३·८५ |

कपड़ा बनाने तथा सीमेन्ट तैयार करने के कुछ कारखाने भी स्थापित हो गये हैं।

**कौलिंग**—यहाँ का मुख्य व्यापारिक केन्द्र व बन्दरगाह है।

## चीन

**स्थिति, सीमा, विस्तार**—चीन का देश एशिया का एक-चौथाई क्षेत्रफल घेरे हुए है और एशिया की आधी आवादी भी यहीं रहती है। चीन का क्षेत्रफल ४० लाख वर्गमील से कुछ अधिक और आवादी कोई ५००० लाख है। क्षेत्रफल के दृष्टिकोण से रूस के बाद चीन ही संसार का दूसरा बड़ा राष्ट्र है। इसकी आबादी सबसे अधिक है।

चीन की सीमा कोरिया, साइबेरिया, रूसी तुर्किस्तान, अफगानिस्तान भारत, बर्मा और हिन्दचीन से मिलती है। एशिया के किनारे प्रशान्त महासागर से लगी हुई चीन की स्थिति विशेष सैनिक महत्व की है। स्थिति के कारण यह एशिया के पूर्वी तट पर ही नहीं बल्कि पश्चिमी प्रशान्त महासागर पर भी नियन्त्रण रख सकता है।

चीन गणतन्त्र के २९ प्रान्त मिलकर दक्षिणी-पूर्वी एशिया के सबसे बड़े राज्य का निर्माण करते हैं। चीन की पूर्वी, उत्तरी तथा पश्चिमी सीमाएं रूस से मिलती हैं। उसका एक सिरा अफगानिस्तान से भी मिलता है। दक्षिण में सीक्यांग का प्रान्त भारत की सीमा से मिलता हुआ है और इसका यूनान प्रान्त बर्मा तथा हिन्द चीन की सीमा से मिला हुआ है। क्वांगसी और क्वांगटंग के प्रान्त भी हिन्दचीन की सीमा के साथ-साथ ही स्थित हैं।

भौगोलिक दृष्टिकोण से चीन को निम्नलिखित प्रदेशों में बाँटा जा सकता है—

(१) **मध्य और दक्षिणी-पूर्वी चीन** जिसके अन्तर्गत यांगटीसीक्यांग और सीक्यांग नदियों की घाटी सम्मिलित है। यही वास्तविक चीन है। यहाँ पर नदियों की बहुलता है और नदी घाटियों में खेती का धन्धा होता है। यांगटीसीक्यांग की घाटी और तटीय क्षेत्रों से चावल, रेशम, कपास और चीनी की फसलें प्राप्त की जाती हैं। यह प्रधानतः चावल उत्पादक प्रदेश है। दक्षिणी-पूर्वी प्रदेश में—क्वांगटंग, फूकीन और चीक्यांग के तटवर्ती प्रान्तों में दक्षिणी पूर्वी पहाड़ियाँ हैं जहाँ पर चाय की विस्तृत खेती होती है।

(२) **उत्तरी चीन के मैदान** को प्रथम प्रदेश से शिनलिंगशान की श्रेणी अलग करती है। इसके बीच से होकर ह्वांगहो नदी वहती है और यहाँ पर शुष्क खेती के अनाज गेहूँ, जौ, ज्वार, बाजरा, काला गेहूँ, मक्का आदि उगाये जाते हैं। इसके उत्तर में खेतों के स्थान पर घास के मैदान तथा अन्त में गोबी का रेगिस्तान आता है।

(३) **मन्चूरिया के मैदानों** में मानसूनी हवाओं से वर्षा होती है और इनकी विशेषताएं तटवर्ती प्रदेशों के ही समान हैं।

(४) तारिय बेसिन में सिनक्यांग प्रान्त है और यह कुनलन तथा टीनशान पर्वत श्रेणियों के बीच में स्थित है।

(५) दक्षिण-पश्चिम का ऊँचा पठार सबसे कम उन्नत है और वहाँ पर पशु चराये जाते हैं।

चीन की तीनों नदियों के बेसिनों में भिन्न-भिन्न प्रकार की भू-रचना, मिट्टी, जलवायु तथा उपज पाई जाती है जिनका वर्णन नीचे की तालिका में दिया गया है।

| नदियों के बेसिन | जलवायु | भूमि की प्रकृति | उपज |
|---|---|---|---|
| (१) ह्वांगहो (उत्तरी चीन) | शीतोष्ण मानसनी, जाड़ों में कड़ा जाड़ा और शुष्क गर्मी में गर्म अर वर्षायक्त | (अ) पी-हो की घाटी<br>(ब) लोयस मिट्टी का मैदान<br>(स) बाढ़ का मदान | गेहूं, जौ, बाजरा और सोयाबीन |
| (२) याँगटसी-क्यांग (मध्यचीन) | उपोष्णकटिबन्धीय मानसूनी, सभी ऋतुओं में वर्षा होती है | (अ) लाल नदी का बेसिन<br>(ब) ईचांग की तंग घाटियाँ<br>(स) मध्य के मैदान<br>(द) डेल्टा प्रदेश | चावल, चाय, कपास, रेशम कोयला और लोहा |
| (३) सीक्यांग (दक्षिणी चीन) | उष्णकटिबन्धीय मानसूनी, सभी ऋतुओं में गर्मी तथा वर्षा | (अ) पश्चिम में यन्नान का उच्च पठार<br>(ब) डेल्टा प्रदेश | चावल, कपास, रेशम |

इसकी जलवायु अलग-अलग प्रदेश में अलग-अलग है। परन्तु मानसूनी हवाओं का प्रभाव सार्वभौमिक है। उत्तर में सर्दी बहुत अधिक पड़ती है, यहाँ तक कि साल के अधिकतर महीनों में तापक्रम हिमांक से नीचे रहता है परन्तु दक्षिणी प्रदेश काफी गर्म है और तापक्रम ६०° से नीचे नहीं जाता। वर्षा की मात्रा दक्षिणी-पूर्वी भाग में ६० इंच प्रतिवर्ष तथा उत्तरी भाग में १५-१८ इन्च है। मध्य भाग में ४० इंच के करीब वर्षा होती है। गोबी का रेगिस्तान बिल्कुल शुष्क रहता है।

चीन की तट रेखा लियोकिंग में यालू नदी के मुहाने से लेकर दक्षिण-पश्चिम में क्वांटूंग के थुंगिंग तक ५४३० मील लम्बी है। इसके उत्तरी तट पर छिछले रेतीले किनारे हैं, जिनमें से नदियों ने काटकर मार्ग बना लिए हैं और

इन्हीं मार्गों द्वारा गमनागमन हो सकता है।

राजनीतिक दृष्टिकोण से चीन के ३० प्रान्त और १२ नगरपालिकायें हैं।




चित्र ७९—चीन के बन्दरगाह और नदियाँ

इसमें मन्चूरिया और आन्तरिक मंगोलिया सम्मिलित हैं। चीन को अक्सर चीन प्रधान और चीन महान् भी कहते है। चीन प्रधान के अन्तर्गत तो विशाल दीवार के दक्षिण में स्थित मूल १८ प्रान्त शामिल हैं। चीन महान् में इनके साथ-साथ मन्चूरिया, मंगोलिया, सिनक्यांग और तिब्बत भी सम्मिलित हैं। सन् १९४९ में साम्यवादी शक्तियों का विजय के उपरान्त जब महाद्वीप पर स्थित चीन उनके नियन्त्रण में आ गया तो वहाँ जनतन्त्र की स्थापना की गई।

चीन एक विशाल देश है। यह कृषि, खनिज और वन-सम्पत्ति से सम्पन्न है। यहाँ की भूमि उपजाऊ है और नदियों द्वारा सिंचाई हो सकती है। इतने साधनों के होते हुए भी **चीन एक पिछड़ा हुआ देश है। विश्व व्यापार में इसका स्थान नगण्य है।** अनेक भौगोलिक कारणों से यह देश आर्थिक उन्नति नहीं कर सका था। इसके पूर्वी भाग को छोड़कर सारा देश पहाड़ों और रेगिस्तानों से भरा हुआ है। इसी कारण पृथ्वी के अन्य भागों से इसका सम्बन्ध स्थापित नहीं हो सका है। इसी पृथकता के कारण यहाँ के निवासी निर्धन, अशिक्षित तथा अन्य देशों की घटनाओं से अनभिज्ञ रह गये। यूरोप और अमरीका से चीन के सम्पर्क को अभी १०० वर्ष भी नहीं हुए हैं। चीन का पूर्वी भाग ही समुद्र से सम्बन्धित है। चीन के पश्चिमी भागों की उपज लम्बी दूरी और मार्गों की असुविधा के कारण पूर्वी तट पर आसानी से नहीं लाइ जा सकती। नाना प्रकार की जलवायु और उपज होने के कारण यहाँ वैदेशिक व्यापार की आवश्यकता ही प्रतीत नहीं होती। एक प्रदेश में भोजन की वस्तुओं की कमी पड़ने पर दूसरे भागों से उनकी पूर्ति हो जाती है। रेलें केवल उत्तरी भाग में ही हैं। दक्षिणी भाग में रेलों की कमी है।

चीन इतना साधन-सम्पन्न और घना बसा हुआ देश है कि भविष्य में यह एक महान् औद्योगिक देश और संसार की मंडी हो सकता है। यहाँ के अधिकतर निवासी बड़े मेहनती, विनम्र, हँसमुख तथा काम पर अड़ने वाले हैं।

**खेती**—चीन के निवासियों का मुख्य धन्धा खेती है। यहाँ की मानसूनी जलवायु और उपजाऊ भूमि खेती के अनुकूल है। ह्वांगहो, यांगटीसीक्यांग और सीक्यांग नदियों के बेसिनों में खेती की सभी सुविधाएँ हैं। वास्तव में चीन संसार का सबसे बड़ा खाद्यान्न उत्पादक देश है और प्रति वर्ष १६४० लाख टन अनाज उत्पन्न करता है। होवे, शान्सी शाण्टन और होनान प्रदेशों में ज्वार, बाजरा और गेंहूँ की खेती की जाती है। चावल की खेती प्रायः सारे ही देश में होती है। यांगटीसीक्यांग के समस्त बेसिन में अन्हवी से लेकर सेजवान के बाहरी भाग तक सभी जगह चावल उगाया जाता है। यहाँ पर चावल का वार्षिक उत्पादन ५०० लाख टन है और संसार की समस्त उपज का एक-तिहाई भाग यहीं से प्राप्त होता है। यहाँ की प्रति एकड़ चावल की उपज का औसत १९०० पौंड है। इस देश के किसान मेहनती हैं, खूब खाद डालते हैं और भूमि उपजाऊ है इसीलिए उपज भी अधिक होती है। चीन की प्रधान फसलें चावल, गेंहूँ, जौ, ज्वार, बाजरा, मक्का, सोरघम, चीनी, चाय,

तम्वाकू, नील, पटसन, महुवा, कपास और रेण्डी का बीज हैं।) इसके अलावा विस्तृत प्रदेश में पशु-चारण भी होता है। फसलों का वितरण इस प्रकार है—

| | | |
|---|---|---|
| **चीनी, चावल और नील** | : | दक्षिण के भाग में, |
| **अनाज** | : | उत्तरी भाग में और मध्य भाग में |
| **सोयाबीन** | : | मंचूरिया |
| **कपास** | : | यांगटीसी की घाटी, शागंटना और छिदली |
| **चाय** | : | दक्षिण और पश्चिमी भाग में |

सन् १९५३ का खेतिहर उत्पादन १९४९ का दुगना था। सन् १९५४ में सन् १९५३ की अपेक्षा ३ प्र० श० या १३०० लाख टन अधिक अनाज उगाया गया। चीन की वर्तमान सरकार उत्पादन के आँकड़े न देकर केवल बढ़ोतरी का प्रतिशत देना पसन्द करती है। सन् १९५२ में चीन ने २२० लाख मीट्रिक टन गेहूँ और ४८० लाख मीट्रिक टन चावल उत्पन्न किया। चीन को साधारणतया २४० लाख टन गेहूँ और ४८० लाख मीट्रिक टन चावल की प्रति वर्ष जरूरत होती है। हाल में सरकार ने एक नई योजना कार्यान्वित की है जिसके अनुसार अपने खेतों के सुधार के लिए किसानों को सरकार से माली सहायता मिल सकती है। भूमि का राष्ट्रीयकरण तो १९४९ में ही कर दिया गया था।

(कपास की खेती उत्तर-पूर्वी तटीय भागों विशेषकर क्यांगसू, शुण्टुंग और होपिआई (Hopei) में होती है। यांगटीसी और पीली नदी घाटियों में कपास की खेती विस्तार से होती है और कपास के उत्पादन में संयुक्तराष्ट्र और भारत के बाद इसका तीसरा स्थान है।) क्यांगसी और फुकीन (दक्षिण-पूर्व में) चाय के लिये प्रसिद्ध हैं। (तम्बाकू अनेक प्रान्तों में होता है और इसका घरेलू उपयोग और निर्यात भी काफी होता है। इनके अतिरिक्त रेशम, सोयाबीन, ईख और अनेक प्रकार के पौधे भी यहाँ उगाये जाते हैं।)

**खेती में सुधार योजना**—चीन में खाद्यान्नों की कमी है। इसी कारण यहाँ की सरकार खेती की उपज, विशेषकर खाद्यान्नों की उपज को बढ़ाने में प्रयत्नशील है। चीन के विप्लव के बाद से खेती की भी बहुत उन्नति हुई है। चीन के विशाल देहाती क्षेत्र में जमींदारी प्रथा समाप्त होगई है और किसान अपनी जमीन के आप मालिक हो गए हैं। खेती की उपज बहुत बढ़ गई है। खेती की उपज और उसकी सहायक पैदावार का कुल मूल्य यदि सन् १९४९ में १०० मान लिया जाय तो वह सन् १९५२ में १४८·५ हो गया। कृषि सहकारी समितियों के प्रसार तथा खेती के नये ढंग के औजारों और उन्नत तरीकों के प्रयोग को बढ़ावा देने से खेती की प्रति हैक्टर उपज भी बढ़ गई है। सन् १९५७ तक खेती की उपज के मूल्य में २३.३ प्रतिशत की वृद्धि होने की आशा है। इस पंचसाला योजना में ९१ सरकारी खेत तथा १९४ नये ट्रैक्टर केन्द्रों को बनाने की योजना है। इसमें भी सोवियत संघ के विशेषज्ञ चीन की सहायता कर रहे हैं।

——र की ओर से ह्वांगहो और ह्वाइ नदियों के जल-संरक्षण की योजना पर

काम हो रहा है। इन बाँधों और नहरों से बाढ़ को रोका जा सकेगा, बंजर भूमि के रूप में पड़े ६५ लाख हैक्टर क्षेत्र को खेती के योग्य बनाया जा सकेगा और वर्तमान खेतिहर भूमि का अधिकाधिक उपभोग हो सकेगा।

हवा द्वारा उड़ाकर लाई हुई मिट्टी से घिरे प्रदेश में वन लगाकर खेती योग्य बनाने का प्रयत्न किया जा रहा है। पूर्वी आन्तरिक मंगोलिया से लेकर चीन के उत्तारी-पूर्वी प्रान्तों तक कोई ७०० मील लम्बी और १८० मील चौड़ी पट्टी में वन लगाने का काम सन् १९६७ तक पूरा हो जायेगा। इसके पूरा होने पर ४२० लाख एकड़ भूमि पर खेती व पशु-पालन हा सकेगा। पिछले चार वर्षों में कोई ५,५०,००० एकड़ वन लगाया जा चुका है।

उत्तारी शुष्क भागों में घोड़े और खच्चर माल ढोने के काम आते हैं। चौपाये देश के सभी भागों में पाये जाते हैं। उत्तरी और पश्चिमी भागों में असंख्य भेड़ें हैं। पश्चिम के शैचवान (Szechwan), उत्तार-पूर्व के शाण्टुंग, होपे (Ho-pei) और अन्हवे (Anhwei) और दक्षिण-पूर्व के क्वाण्टुंग प्रदेशों में सूअर पाले जाते हैं।

चीन में अपार वन सम्पत्ति है। यहाँ पर लगभग ५००० किस्म के विविध वृक्ष उगते हैं। उष्ण कटिबन्धीय सदाबहार, शीतोष्ण कटिबन्धीय सदाबहार तथा पत-झड़ वाले सभी प्रकार के वृक्ष पाये जाते हैं। चीन के वनों से प्राप्य सामग्री भी विविध प्रकार की है। संसार के कुल टग तेल का ७० प्रतिशत चीन से ही प्राप्त होता है। कपूर, तारपीन, लाख, मोम और गोंद भी काफी मात्रा में उपलब्ध हैं। उनकी कोटि भी बड़ी उच्च होती है। प्रत्येक प्रकार के उपयोग के लिए बढ़िया व्यापारिक लकड़ी भी खूब मिलती है।

परन्तु धीरे-धीरे चीन की वन सम्पत्ति का ह्रास होता आ रहा है। उन १४ वर्षों में जब चीन का उत्तरी-पूर्वी भाग जापानियों के कब्जे में था, उन्होंने १३१० लाख घन गज लकड़ी को काट डाला और सैनिक कार्यवाही की सुविधा के लिए न जाने कितने विस्तृत वनों में आग लगा दी। गृहयुद्ध और विप्लव के दिनों में भी वनों की बहुत बरबादी हुई। वनों के नाश से न केवल लकड़ी का नुकसान हुआ बल्कि और बहुत-सी मुसीबतें आने लगीं। जमीन कमजोर हो गई, बाढ़ आने लगी और सूखा पड़ने लगा।

चीन की नई सरकार वन-सम्पत्ति का संरक्षण कर रही है। इसलिए सर-कार ने योजना बनाकर नये वन लगाने शुरू कर दिये हैं। बहुत-से प्रदेशों में ये नवीन वन लगाये जा रहे हैं और इन नवीन पेटियों की एक दीवार-सी बन गई है। सन् १९५४ के मध्य तक होनान, पश्चिमी होपी, उत्तरी-पूर्वी और उत्तरी-पश्चिमी चीन में कोई १६२५००० एकड़ भूमि पर वनारोपण हो चुका था। सरकार का लक्ष्य कोई ५२० लाख एकड़ भूमि पर वन लगाना है।

सरकार ने देश के वनों की पैमाइश, निरीक्षण और वर्गीकरण का काम भी शुरू कर दिया है।

**चीन की खनिज सम्पत्ति**—चीन में खनिज सम्पत्ति पर्याप्त मात्रा में है। ऐसा अनुमान है कि चीन में कोयले का भण्डार संयुक्तराष्ट्र अमरीका को छोड़कर संसार में सबसे अधिक है। यहाँ का कोयला भंडार २४० अरब टन या संयुक्त राष्ट्र के भंडार का एक-सप्तमांश है। यहाँ पर कोयले की बड़ी-बड़ी खानों के निम्नलिखित प्रदेश हैं:—(१) शुण्टुंग पर्वत, (२) शांसी प्रान्त, (३) शैचवान (Szechwan) और (४) यन्नान। इनके अतिरिक्त छोटी-छोटी खानें देश भर में बिखरी हुई हैं। कोयले की प्रधान खानें फूशुन, कैलन तथा फूशिन में हैं। शान्सी प्रान्त की तीन खानों में करीब एक लाख टन कोयला निहित है। इन कोयला क्षेत्रों का क्षेत्रफल ११,९०० वर्ग किलोमीटर है। चीन में निकाले गये कोयले का ८२ प्रतिशत उच्च कोटि का अन्थ्रासाइट होता है। लिगनाइट अपेक्षाकृत बहुत कम मिलता है। बढ़िया कोक के लिये उपयुक्त कोयले का भंडार ५०,००० लाख मीट्रिक टन के लगभग है। खनिज पदार्थ का सबसे महत्वपूर्ण प्रदेश शेचवान और यन्नान के मध्य का भाग है जिसमें सभी खनिज पदार्थ मिलते हैं। **टंगस्टन धातु, जिसको मिलाकर स्टील और बिजली के बल्बों के न जलने वाले तार बनाये जाते हैं, चीन में इतनी अधिक पाई जाती है कि संसार की मंडी पर चीन का ही अधिकार है।** यह धातु क्यांगसी, हुनान और क्वाण्टुंग में पाई जाती है। चीनी टंगस्टन का प्रधान ग्राहक जर्मनी है। लोहा भी कई स्थानों पर मिलता है, परन्तु बहुत ही कम और निम्न श्रेणी का होता है। चीन में लोहे का बड़ा अभाव है। लोहे का मुख्य क्षेत्र यांगटीसीक्यांग की घाटी में है। **सुरमे** में चीन का संसार पर एकाधिकार है। इस धातु का प्रयोग सीसे को कठोर बनाने और टाइप के लिए उपयुक्त धातु बनाने में होता है। सुरमा सबसे अधिक हुनान (Hunan) में मिलता है। क्वाण्टुंग, यन्नान, क्यांगसी और क्वीचाऊ में भी थोड़ा-बहुत पाया जाता है। चीन में टीन भी बहुमूल्य खनिज पदार्थ है। यह अधिकतर दक्षिणी-पश्चिमी चीन के उस प्रदेश में पाया जाता है जो कि मलाया में से होता हुआ इंडोनेशिया तक चला गया है। इस प्रदेश में अधिकतर टीन यन्नान, क्यांगसी और हुनान प्रान्तों में मिलता है। सन् १९५२ में टीन का उत्पादन ६००० टन था और विश्व उत्पादन १७४० लाख टन था। अधिकांश धातु को हांगकांग और हेपहांग साफ करने के लिए भेज दिया जाता है। इन धातुओं के अतिरिक्त चीन में सोना, तांबा, ऐस्बस्टोस, जिप्सम तथा ग्रेफाइट भी पाये जाते हैं। चीन में खनिज तेल की कमी है। अनुमान है कि देश में ७७९० लाख टन खनिज तेल का भंडार है। सन् १९५४ में कच्चे तेल का उत्पादन सन् १९५३ का दुगना था और बढ़ोतरी इस प्रकार थी—

| | |
|---|---|
| कच्चा तेल | ६ प्रतिशत |
| पेट्रोल | ९ प्रतिशत |
| मिट्टी का तेल | १५ प्रतिशत |
| डीजल तेल | ८ प्रतिशत |
| चिकनाने का तेल | ४ प्रतिशत |

शेन्सी में यनचांग स्थान पर रूस की सहायता से सबसे बड़ा तेल क्षेत्र विकसित किया जा रहा है। फूशुन में मिट्टी का तेल बनाने की योजना है।

चीन की प्रमुख खानें देश के भीतरी भागों में स्थित हैं, इसी कारण उनका भली भाँति और पूरा-पूरा उपयोग नहीं किया जा सकता है। यहाँ पर यातायात के साधनों का अभाव है और खनिज क्षेत्रों से बन्दरगाह बहुत दूर पड़ते हैं। लोहा और कोयला पास-पास नहीं मिलते। यहाँ के खनिज उद्योग के विकास में यही बड़ी-बड़ी बाधाएँ हैं।

उद्योग-धंधे—चीन के प्रधान उद्योग-धन्धे खान खोदना, इस्पात तैयार करना, वस्त्र बनाना और रेशम तैयार करना हैं। शिल्प उद्योगों का उत्तरोत्तर विकास हो रहा है।

देश में राजनीतिक गड़बड़ी के कारण चीन का औद्योगिक उत्पादन बहुत वर्षों तक अस्त-व्यस्त रहा। सन् १९४९ में गृह युद्ध की समाप्ति पर एक नये औद्योगिक युग का सूत्रपात हुआ। चीन में निर्माण उद्योग का सतत विकास हो रहा है और भारी उद्योग सरकारी नियत्रंण में है। चीन के शिल्प-उद्योग की प्रमुख वस्तुयें रेशमी, सूती और ऊनी कपड़े, सिगरेट, वनस्पति तेल, चीनी मिट्टी के बर्तन तथा लाख की वस्तुयें हैं। इधर सरकार का ध्यान लोहे व इस्पात के निर्माण की ओर गया है। हैन्काव के समीप हैनयांग में इस्पात का बहुत बड़ा कारखाना स्थापित किया गया है। शन्घाई में जहाज बनाना शुरू हो गया है। क्याँगसी और शांनटंग में चमड़ा साफ करने और सीमेन्ट के कारखाने हैं।

स्वतंत्र होने के केवल तीन वर्ष बाद ही चीन ने अपनी पहली पंचवर्षीय योजना आरम्भ करदी। प्रथम योजना का सूत्रपात सन् १९५३ में हुआ परन्तु इस पर पूरी तरह से काम सन् १९५५ से होना शुरू हुआ है। चीनी जनता की लगन और मेहनत की बदौलत नया चीन उद्योगीकरण की ओर बढ़ रहा है। सोवियत रूस के प्रभाव के फलस्वरूप चीनी उद्योगीकरण का मुख्य रूप समाजवादी है। इसका सबसे महत्वपूर्ण अंग भारी उद्योग का विकास है और सन् १९५७ तक इसका ध्येय भारी उद्योग के उत्पादन में ९८.३ प्रतिशत की वृद्धि कर देना है। इस समय योजना का उद्देश्य कोयले और इस्पात के वार्षिक उत्पादन को बढ़ाकर क्रमशः ११३० लाख और ४,१२०,००० टन कर देना है। सन् १९५२ के उत्पादन को यदि १०० मान लिया जाय तो १९५४ में उत्पादन की स्थिति इस प्रकार थी—

| | |
|---|---|
| ढलवां लोहा | १५६ |
| इस्पात | १६५ |
| बिजली | १५१ |
| कोयला | १२६ |
| तेल | १८४.१ |
| एमोनियम सल्फेट | १६४.७ |
| सीमेन्ट | १६१ |

मूल्य की दृष्टि से मशीनों का उत्पादन सन् १९५४ में सन् १९५२ की अपेक्षा दुगना रहा।

सन् १९५०-५१ से ही सोवियत रूस की सहायता से और दोनों देशों के सहयोग से भारी उद्योग का सूत्रपात हुआ। इस समय चीन के औद्योगिक पुनरुत्थान के लिए कोई ६९४ योजनाओं पर काम हो रहा है। इनमें से १५६ प्रमुख हैं, जिन पर सोवियत संघ का सहयोग प्राप्त है।

(चीन का भारी उद्योग और इस्पात निर्माण कार्य के प्रमुख केन्द्र अन्शान, वूहन और पावटो हैं। अन्शान में इस समय ४८ योजनाओं पर कार्य चल रहा है) जो सन् १९६० तक जाकर पूरी होंगी। उस समय तक लोहे के विभिन्न प्रकारों का वार्षिक उत्पादन निम्नलिखित दशा को प्राप्त हो चुकेगा—

| | |
|---|---|
| ढोके का लोहा | २५ लाख टन |
| इस्पात | ३२२ लाख टन |
| ढलवाँ लोहा | २४८ लाख टन |

इस पांच सालाना योजना में ३१ कोयला उत्पादक क्षेत्रों का विकास किया जा रहा है। इनमें से प्रत्येक का उत्पादन १० लाख टन प्रति वर्ष होगा। (इसी प्रकार लारी और ट्रैक्टर तथा कल-कारखाने के निर्माण करने वाली योजनाओं पर भी काम हो रहा है। इसी अवधि में कोई ३१ सूती कपड़ा मिलें भी बन कर तैयार हो जायेंगी।) रोजाना जरूरत की चीजों के निर्माण में भी चीन आत्मनिर्भर होने की आशा रखता है और उस का लक्ष्य इस प्रकार के माल के उत्पादन में ७९.७ प्रतिशत की वृद्धि करना है।

अधिकतर कारखाने सन् १९५९ तक तैयार हो जायेंगे। १७ योजनायें तो अभी ही पूरी हो चुकी हैं। इनमें अन्शान का इस्पात कारखाना तथा फूशीन की कोयले की खान विशेष उल्लेखनीय हैं।

**चीन का औद्योगिक उत्पादन**

| | १९५४ | १९४९ की अपेक्षा बढ़ोतरी |
|---|---|---|
| विद्युत शक्ति | १०८००० लाख किलोवाट | ०.४ गुना |
| कोयला | ८१,९९०००० टन | २.६ गुना |
| पिग आयरन | ३,०३०,००० टन | १२.४ गुना |
| इस्पात | २,१७०,००० टन | १३.७ गुना |
| धातु गलाने व सामान बनाने की मशीनें | १३,५१३ टन | ८.५ गुना |
| सीमेन्ट | ४,७३०,००० टन | ७.२ गुना |
| सूती धागा | ४,६००,००० गाँठ | २.६ गुना |
| कागज | ४८०,००० टन | ४.५ गुना |

**आवागमन के साधन**—चीन देश का धरातल अधिकतर पहाड़ी और पठारी है इसलिए सड़कों, रेलों और नदियों द्वारा आवागमन बड़ा कठिन है।

सन् १९५२ में चीन के रेलमार्गों की लम्बाई २४,२३२ किलोमीटर थी। उसके बाद से निम्नलिखित भागों का निर्माण हो चुका है—

(१) चेंगटू—चुगकिंग रेलमार्ग

(२) लेपिंग—चेनाकवन ,,

(३) टीनशुइ—लानचाव ,,

अभी निम्नलिखित मार्गों पर काम जारी है—

(१) लानचाव--सिनक्यांग—रूस रेल मार्ग—इसकी लम्बाई २८०० किलोमीटर है जिसमें से सन् १९५५ तक ३४७ किलोमीटर बनकर तैयार हो गई है।

(२) चेन्गटू--पावकी मार्ग-- यह ८०० किलोमीटर लम्बी होगी।

(३) चेन्गटू--कनमिंग--यह ८१० किलोमीटर लम्बी होगी।

इन तीनों मार्गों के बन जाने पर उत्तरी वीटनाम के हैनोई से लेकर रूस तक का सीधा रेलमार्ग बन जायेगा।

(४) लानआव—पावटी शाखा।

इन सबके पूरा हो जाने पर चीन के रेलमार्गों की लम्बाई १०००० किलोमीटर अधिक हो जायगी।

सन् १९५० में प्रमुख सड़कों की कुल लम्बाई ८६००० मील थी। व्यापारिक महत्व की मुख्य सड़कें निम्नलिखित हैं—

(१) कनमिंग से लाशिओ तक ७०० मील।

(२) सेजवान से सिनक्यिांग तक २५०० मील।

प्रथम सड़क को बर्मा सड़क भी कहते हैं और चुंगकिंग तथा सेफू से मिली हुई है। बर्मा सड़क का उत्तरी भाग लेडो सड़क द्वारा आसाम से मिला हुआ है। इसे स्टिलवेल सड़क भी कहते हैं। यह उत्तरी बर्मा से होकर गुजरती है। किरघिजिया और लाहसा के बीच एक नई सड़क बनाई जा रही है। लशान से सीचांग और सीचांग से ह्स्यानगन तक दो अन्य सड़कें बनाई जा रही हैं।

**चीन की प्रधान सड़कें**

| | | |
|---|---|---|
| (१) बर्मा रोड | कनिमग सेलाशियो तक | ७२० मील |
| (३) चुंगकिंग सड़क | रूस की सीमा तक | २५०० मील |
| (३) उत्तरी दक्षिणी सड़क | — — — | — |
| (४) सीक्यांग—तिब्बत सड़क | तिब्बत से चीन के आन्तरिक भाग तक | २२५५ किलोमीटर |

इसके अलावा कोई १५ और सड़कों पर काम हो रहा है, जिनकी लम्बाई १०००० किलोमीटर होगी।

**चीन की नदियाँ और उनके मार्ग**—चीन की नदियाँ सिंचाई और माल ढोने दोनों ही दृष्टियों से बड़ी महत्वपूर्ण हैं। यहाँ की प्रधान नदियां यांगटीसीक्यांग,

ह्वांगहो, सीक्यांग तथा पीहो हैं। मध्य चीन से व्यापार, उद्योग और आवागमन सम्बन्धी प्रमुख मार्ग यांगटीसीक्यांग है। इसीके द्वारा चीन के अनेक भाग वैदेशिक व्यापार के लिए खुल गये हैं। चीन की दूसरी बड़ी नदी ह्वांगहो या पीला नदी है। इस नदी की बाढ़ के कारण लाखों जानों और असंख्य धन की हानि हुई है। यह नदी २७०० मील लम्बी है। परन्तु इसमें नावें नहीं चल सकतीं। इसकी धारा तेज है, कहीं-कहीं झरने हैं या नदी के पेटे में रेत भर जाने से बहुत छिछली हो गई है, जिससे इसमें छोटी-छोटी नावें ही चल सकती हैं। होनान के कुछ भाग में और अपने मुहाने से केवल २५ मील तक ही इसमें धुवांकश चल सकते हैं। सीक्यांग नदी यन्नान के पहाड़ों से निकली है और पूर्व की ओर बहती है। इस नदी में सर्वत्र ही नावें चलाई जा सकती हैं।

चीन में करीब ५६० नदियाँ हैं और नाव्य जलमार्गों की लम्बाई ९० हजार किलोमीटर है। इसमे से २००० किलोमीटर की दूरी तक भाप से चलने वाले जहाज आ-जा सकते हैं। यांगटीसीक्यांग पर समुद्रतट से हैंकाव तक करीब १००० किलोमीटर अन्दर तक १० हजार टन भार वाले जहाज आ सकते हैं। छोटे-छोटे जहाज तो तट से २८०० किलोमीटर अन्दर चुंगकिंग तक आ सकते हैं। ग्रांड नहर १००० किलोमीटर लम्बी है और यांगटीसी के दक्षिण से उत्तर में पीकिंग तक जाती है। एक नई नहर (People's Victory Canal) भी बनाई गई है और जल संरक्षण योजनाओं के पूरा होने पर चीन की आन्तरिक जलमार्ग व्यवस्था और भी अच्छी हो जायेगी।

**चीन में आबादी का वितरण**—चीन में कभी जनगणना नहीं हुई, इसीलिए यहाँ की जनसंख्या के विषय में लोगों के भिन्न-भिन्न अनुमान हैं। नवीनतम सूचना के अनुसार यहाँ की आबादी तिब्बत, मंगोलिया और समुद्र पार स्थित चीनियों को मिलाकर ४५ करोड़ ९० लाख है।

चीन की आबादी का वितरण बड़ा ही विषम है। सबसे अधिक आबादी के प्रदेश निम्नलिखित हैं:—(अ) तटीय मैदान, जो उत्तर में मंचूरिया की सीमा से दक्षिण में हैनान द्वीप तक फैला है; (ब) ह्वांगहो, यांगटीसीक्यांग तथा सीक्यांग नदियों के मैदान और (स) पी-हो की घाटी।

नदियों की लाई हुई मिट्टी, पर्याप्त जल-वृष्टि और गर्मियों के उच्च तापक्रम के कारण यह सभी प्रदेश खेती के योग्य हैं। चीन की अधिकतर आबादी का निर्वाह खेती पर है। तीनों बड़ी नदियों के निचले बेसिनों की आबादी का प्रति वर्गमील औसत ५००० मनुष्यों से भी अधिक पड़ता है। तिब्बत, सिनक्यांग और मंगोलिया मरुस्थलीय पठार हैं, अतः यहाँ आबादी भी कम है। इन प्रदेशों में आबादी का औसत कहीं भी १६ व्यक्ति प्रति वर्गमील से अधिक नहीं है। यन्नान, यद्यपि एक पठार है परन्तु इसमें कई उपजाऊ घाटियाँ और बहुमूल्य खनिज पदार्थ पाये जाते हैं, इसीलिए इस प्रदेश में घनी आबादी है।

**वैदेशिक व्यापार**—वैदेशिक व्यापार में चीन बहुत ही पीछे है। रेशम, कपास

चाय, कोयला और लोभिया ही चीन की व्यापारिक उपज है। इसीलिए चीन विदेशों को कच्चा माल अधिकतर भेजता है। यहाँ के व्यापार का अभी श्रीगणेश ही हुआ है और यहाँ के व्यापार में भावी उन्नति की बड़ी आशा है। चीन का विदेशी व्यापार रूस, फिनलैंड, भारत, बर्मा, इन्डोनीशिया, लंका, पाकिस्तान और ग्रेट ब्रिटेन के साथ है। निर्यात की प्रधान वस्तुयें रेशम, चाय, डिब्बे में बन्द फल, तम्बाकू, कोयला ऊन, नमक, लोहा और मशीनें हैं। आयात का ८७ प्रतिशत अंश इस्पात, धातुयें, खाद, रसायन, कपास तथा मशीनें हैं। केवल १३ प्रतिशत दैनिक उपभोग की वस्तुयें होती हैं।

सन् १९५३ में रूस और पूर्वी यूरोपीय देशों के साथ चीन ने ६७२० लाख डालर मूल्य का व्यापार किया। इसी वर्ष चीन और संयुक्त राज्य के बीच व्यापार का व्योरा इस प्रकार था—

| | | |
|---|---|---|
| संयुक्त राज्य से निर्यात | १०,२२२,१८२ | पौंड |
| ,, में आयात | ६,२६६,६०८ | ,, |

**व्यापारिक केन्द्र तथा बन्दरगाह**—चीन के प्रसिद्ध बन्दरगाह हैं—टीन्टसिन, शंघाई, हैंग्चाऊ (Hongchow), कैन्टन, नानकिंग, हैंकाऊ और फ्यूचो।

**शंघाई**—चीन का सबसे प्रसिद्ध बन्दरगाह है। चीन का ४० प्र० श० से भी अधिक वैदेशिक व्यापार इसीके द्वारा होता है। यह यांगटीसीक्यांग नदी के मुहाने के समीप एक ज्वारयुक्त कटान पर स्थित है। यहाँ पर रेशमी और सूती वस्त्रों के कारखाने हैं। आधुनिक चीन का यह एक प्रसिद्ध बन्दरगाह है और यांगटीसीक्यांग का प्राकृतिक मार्ग है। इसका पोताश्रय कम गहरा है, इसी कारण बड़े-बड़े जहाजों को तट से दूर लंगर डालना पड़ता है।

**हैंकाऊ**—यांगटसीक्यांग और हान नदियों के संगम पर स्थित है। यह एक प्रसिद्ध नदी-बन्दर है और यहाँ पर रेशमी और सूती वस्त्रों और स्टील बनाने के कारखाने हैं।

**टीन्टसिन**—यह पीपिंग का बन्दरगाह है और उत्तरी चीन की उपज के लिए प्रमुख द्वार है।

**नानकिंग**—चीन की राजधानी है, यहाँ रेशमी और सूती वस्त्रों के कारखाने हैं।

**हांगकांग**—दक्षिणी चीन में सीक्यांग के मुहाने के समीप एक द्वीप पर स्थित बन्दरगाह है। यह अंग्रेजों के अधिकार में है, परन्तु व्यापार के लिए सभी देशों को आजादी है। इसका पोताश्रय बड़ा ही उत्तम और आदर्श रूप है। आस्ट्रेलिया भारत और संयुक्त राज्य (U. K.) के बीच यह बन्दरगाह एक पर्नानिर्यात केन्द्र का काम करता है।

**विक्टोरिया**—यह भी द्वीप स्थित एक नगर है और दक्षिणी चीन की उपज के लिए व्यापार का द्वार है।

**स्थिति, विस्तार तथा उपज**—पहले इसे मंचूरिया कहते थे। वैसे तो यह देश स्वाधीन है परन्तु जापान के आर्थिक प्रभाव के क्षेत्र में है। यह देश मंगोलिया के पठार के पूर्व में स्थित है, इसका क्षेत्रफल ४,६०,००० वर्गमील है। सारा का सारा ही देश मैदान है और उसके उत्तरी भाग में आमूर नदी बहती है। यद्यपि यहाँ के लोग खेती पर ही निर्भर हैं, परन्तु यहाँ केवल १४ प्र० श० भूमि ही खेती के योग्य है। शेष भागों पर जंगल, चरागाह अथवा बंजरभूमि है। सोयाबीन, गेहूँ, बाजरा, मक्का, जौ और चावल यहाँ की खेती की प्रधान उपज हैं। यहाँ खेती योग्य भूमि के एक-चौथाई भाग पर सोयाबीन बोया जाता है और संसार भर की आधी सोयाबीन यहीं उत्पन्न होती है। इसीलिए मंचूकुओ 'संसार का सोयाबीन प्रदेश' कहलाता है। यहाँ की सबसे प्रधान उपज सोयाबीन है। इससे चटनी, मुरब्बे या शाक-भाजी बनती है। इससे तेल भी निकाला जाता है जो छतरियाँ, वार्निश, बरसाती, साबुन और स्याही बनाने में काम आता है।

**खनिज पदार्थ**—मंचूकुओ में खनिज पदार्थों की कमी नहीं है। सोना, कोयला और लोहा यहाँ पर निकाला जाने लगा है। खेती की उपज और खनिज सम्पत्ति के कारण यहाँ पर कारखानों का विकास भी आरम्भ हो गया है और विशेषकर दक्षिणी भागों में। यहाँ के कारखाने जापानियों के प्रबन्ध में हैं।




चित्र ८०—पोर्ट आर्थर और डेरियन

**यातायात के साधनों की कमी**—यातायात के साधनों की सुविधाएँ न होने के कारण देश की उन्नति में बाधा पड़ती है। सड़कें कीचड़ से भरी रहती हैं। रेलों के विकास होने पर देश में उन्नति सम्भव होगी। **मुकडन**—यहाँ की राजधानी है।

टीन्टसिन और पोर्ट आर्थर से इसका सम्बन्ध है। न्युच्वाँग और डेरियन यहाँ के प्रसिद्ध बन्दरगाह हैं।

**मंचूकुश्रो की महत्ता**—इसके विस्तृत क्षेत्रफल में और जनसंख्या बसाई जा सकती है। खेती और खनिज उत्पादन के दृष्टिकोण से यह विशेष धनी है। इसकी जलवायु भी मानवी क्रिया-कलाष के अनुकूल है। मंचूकुओ की आर्थिक सम्पत्ति तथा भौगोलिक स्थिति के कारण इसके तीनों पड़ोसी देश अर्थात् चीन, जापान और रूस इसकी ओर सदैव आर्कषित रहते हैं। रूस यहाँ के हिमयुक्त बन्दरगाहों पर सदा आँखें लगाये रहा। चीन ने अपनी अतिरिक्त जनसंख्या के लिए इसे अपना उपनिवेश बनाना चाहा। परन्तु दूरपूर्व का यह बहुमूल्य उपहार जापान को प्राप्त हुआ और १९४५ तक इस पर जापान का ही राजनैतिक और आर्थिक प्रभाव रहा।

जापान मंचूकुओ को प्राप्त करने के लिए जी-जान से लगा था। इसके कई कारण थे—(१) जापान और रूस के युद्ध के समय मंचूकुओ प्रथम रक्षापंक्ति का काम देता था, (२) मंचूकुओ की कृषि, पशु तथा खनिज सम्पत्ति से जापान को अपने कारखानों के लिए कच्चे माल की प्राप्ति होती थी, (३) जापान में आबादी बहुत बढ़ गई थी और देश पर भारस्वरूप थी। मंचूकुओ में कम आबादी के कारण जापानी लोग मंचूकुओ में प्रवास कर सकते थे, (४) जापानी तैयार माल की मंचूकुओ में बड़ी खपत होती थी।

## फिलीपाइन द्वीपसमूह, इण्डोचीन और इण्डोनेशिया

मलाया प्रायद्वीप, थाईलैंड तथा इन्डोचीन की जलवायु मानसूनी है। इन्डोनेशिया और मलाया प्रायद्वीप के कुछ भागों की जलवायु भूमध्यरेखीय है।

## फिलीपाइन द्वीपसमूह

१९४६ से पूर्व फिलीपाइन संयुक्त राष्ट्र अमरीका के आधीन था। इसके पश्चात् जुलाई १९४६ में यह प्रदेश प्रजातन्त्र राज्य बन गया। इसमें ७१०० द्वीप सम्मिलित हैं।

**विस्तार, आबादी तथा खेती**—इस देश का कुल क्षेत्रफल १,१५,००० वर्गमील तथा आबादी १,९०,००,००० है। जन संख्या का घनत्व प्रति वर्गमील पर १६४ व्यक्ति है। यहाँ की अधिकतर आबादी लूजोन, सीबू द्वीप और बोहोल तथा पनय और नेग्रोस (Paney and Negros) के कुछ भागों में सीमित है। मिंडानाऊ, पालावान, मिंडोरो, बसीलान तथा समर द्वीपों में आबादी बहुत कम है। यहाँ आबादी का औसत घनत्व १६४ व्यक्ति प्रति वर्गमील है। **इस प्रकार फिलीपाइन में आबादी की समस्या संख्या सम्बन्धी नहीं परन्तु अनुचित वितरण सम्बन्धी है।** इस समस्या का हल यह हो सकता ह कि घने बसे हुए प्रदेशों से मनुष्यों को अविकसित परन्तु साधन-सम्पन्न मिंडानाऊ के द्वीप में प्रवास करने के लिए प्रोत्साहन दिया जाय। यहाँ की समस्त भूमि के केवल १४ प्र० श० भाग पर ही खेती होती है। ३५ लाख मनुष्य प्रत्यक्ष रूप से खेती पर निर्भर हैं। चावल, ईख, मक्का, नारियल,

तम्बाकू और मनीला पटुआ यहाँ की प्रधान उपज हैं। यहां के निवासी अधिकतर चावल खाते हैं। भोजन की वस्तुओं के विचार से यह देश आत्मनिर्भर नहीं है। १९३८ में यहाँ की सरकार ने समीपवर्ती देशों से चावल मंगाने के लिए एक "राष्ट्रीय चावल तथा अनाज" संघ की स्थापना की। जब ये द्वीप जापान के अधिकार में थे तब यहाँ पर अनाज, मीठे आलू और अन्य खाद्य पदार्थों के उत्पादन को प्रोत्साहन दिया गया जिससे बाहर से आये हुए अनाज पर निर्भरता कम हो जाए। यहाँ खेती की ६० प्र० श० भूमि पर चावल और मक्का की उपज होती है।

सन् १९५४ में फिलीपाइन में ६८३१००० हेक्टर भूमि पर खेती की गई। यहां की प्रधान फसलें चावल, गन्ना, नारियल, मनीला पटुआ, तम्बाकू, शकरकन्द, मक्का और याम हैं।

**खेतिहर उत्पादन (हजार मीट्रिक टन)**

| | १९५३ | १९५४ |
|---|---|---|
| चावल | ३१४४ | ३२२६ |
| मक्का | ८९७ | ९५७ |
| जमीन के नीचे होने वाली फसलें | ११२८ | १३५४ |
| मछली | ३०६ | २६१ |
| मांस और अंडे | २६३ | २७९ |
| चीनी | १११४ | १४०२ |
| नारियल की गिरी | ८६९ | ९५६ |
| अबाका | ११३ | १२५ |
| तम्बाकू की पत्ती | २२ | २६ |
| नारियल का तेल | १४१ | १४५ |

सन् १९५३ से यह देश भोजन के मामल में आत्म निर्भर हो गया और चावल का आयात बन्द कर दिया गया।

चीनी का उत्पादन निर्यात के लिए होता है। साधारण दिनों में चीनी का निर्यात मूल्य यहाँ की समस्त निर्यात का एक-तिहाई से भी अधिक होता है। यहाँ प्रति वर्ष दस लाख टन चीनी का उत्पादन होता है। परन्तु स्थानीय उपभोग में १,१५,००० टन से अधिक चीनी नहीं लगती। इसी कारण पर्याप्त मात्रा में चीनी बाहर भेजी जाती है।

संयुक्त राष्ट्र अमरीका के प्रोत्साहन में इस देश में उद्योग-धन्धे खोले जा रहे हैं। परन्तु उद्योग का मुख्य उत्पादन घरेलू उपभोग की वस्तुयें हैं। सिगरेट, सिगार, चीनी, जूते, और चावल के कारखाने सर्व प्रधान हैं। नारियल तथा उससे बनी हुई वस्तुओं का भी यहाँ से अधिक निर्यात होता है और इस काम में यह क ४० लाख व्यक्तियों का निर्वाह होता है। यहाँ पर २ लाख मीट्रिक टन वजन का मनीला पटुआ पैदा होता है जो संयुक्तराष्ट्र और संयुक्तराज्य को भेज दिया जाता है। तम्बाकू के सिगार बनते हैं और ८८ प्र० श० संयुक्तराष्ट्र को भेज दये जाते हैं।

इस काम में यहाँ ६ लाख मनुष्य लगे हैं। जापानियों ने तम्बाकू उत्पादन को बड़ा प्रोत्साहन दिया है। यहां पर सिगरेट, रस्से, चमकदार बटन और टोप बनते हैं। कपड़ों पर कशीदा काढ़ा जाता है और फलों को डिब्बों में भरा जाता है।

यहां की ६० प्रतिशत भूमि पर वन खड़े हुये हैं। इन वनों के ९७ प्रतिशत भाग पर सरकार का अधिकार है। सन् १९५४ में ११७,३०९,६०० फीट व्यापारिक लकड़ी प्राप्त हुई। वनों से बहुत-सी गौण उपज भी प्राप्त होती है।

मछली पकड़ने का धंधा भी बड़ा ही महत्वपूर्ण है। सन् १९५४ में २६१००० मीट्रिक टन मछली पकड़ी गई।

खनिज पदार्थों का विकास भी हो रहा है। सोना पिछले दस वर्षों से खूब निकाला जा रहा है।

यहां पर सोना, चांदी, लोहा, ताँबा, मैंगनीज, क्रोम, कोयला, सीसा और जस्ता निकाला जाता है। सन् १९५४ के प्रथम ६ महीनों में खनिज उत्पादन इस प्रकार था।

| | मात्रा (हजार) | मूल्य (लाख पिसोस) |
|---|---|---|
| सोना (औंस) | २०७.९ | २१८ |
| चाँदी (औंस) | २७५.९ | ४ |
| सीसा (मीट्रिक टन) | ·९ | ५ |
| ताँबा ,, | ७.३ | ९५ |
| मैंगनीज ,, | ७२ | ४ |
| लोहा ,, | ७२८.० | १२७ |
| कोयला ,, | ४७.९ | १३ |

**निर्यात तथा आयात**—फिलिपाइन से चीनी, नारियल का तेल, गोले की गरी, तम्बाकू, कढ़े हुए वस्त्र और इमारती लकड़ी का बाहर के देशों को निर्यात किया जाता है। सूती वस्त्र, लोहे और स्टील की वस्तुएं, गाड़ियाँ, रेशमी वस्त्र, कागज, भोजन की वस्तुएं, सिगरेट, खनिज तेल, रासायनिक पदार्थ, दवाइयाँ, खाद और यातायात की मशीनें बाहर से मंगाई जाती हैं। सूती वस्त्र, लोहे और स्टील की वस्तुएं और भोजन सामग्री अधिक मात्रा में आती है। निर्यात और आयात व्यापार अधिकतर संयुक्तराष्ट्र से होता है। वहाँ ७५ प्र.श. वस्तुएं भेजी जाती हैं और ६२ प्र.श. आयात वहीं से किया जाता है।

**आयात-निर्यात व्यापार (१९५३)**

| | आयात का मूल्य (लाख पेसोस) | निर्यात का मूल्य (लाख पेसोस) |
|---|---|---|
| संयुक्तराष्ट्र अमरीका | ६६६७ | ५४४४ |
| इण्डोनीशिया | ३९८ | ८ |
| जापान | ४५८ | ९३८ |
| कनाडा | २५२ | ४२ |

| | | |
|---|---|---|
| संयुक्त राज्य | १२५ | १२० |
| जर्मनी | ११५ | १०२ |
| डेनमार्क | ७ | १४९ |
| बेल्जियम | ९० | १२९ |
| हालैण्ड | १५१ | ३१५ |
| अन्य | ५३७ | ७६० |

## थाईलैंड (स्याम)

**विस्तार तथा आबादी**—इस देश का क्षेत्रफल २,००,००० वर्गमील से कम है। देश ब्रह्मा से भी छोटा है यहाँ की आबादी १,५०,०००,०० (डेढ़ करोड़) है। अधिकतर आबादी नदियों की घाटियों और मैदानों में सीमित है, जहाँ चावल की उपज हो सकती है। मध्य थाईलैण्ड के मीनम और मीकाग नदियों के मैदानों में सबसे घनी आबादी है। उत्तरी थाईलैण्ड में आबादी बहुत कम है। अधिकतर निवासी थाई जाति के हैं जोकि यन्नान से यहाँ आए थे। यहाँ पर चीनियों की संख्या २५ लाख है। ये लोग खानों और बगीचों में काम करते हैं। मध्य का मैदान जिसमें मीनम नदी बहती है सबसे अधिक उपजाऊ है। थाईलैण्ड के ऊपरी भाग में अनेक पहाड़ी श्रेणियाँ हैं।

**खेती, खनिज तथा वन-सम्पत्ति**—थैलैण्ड कृषि-प्रधान देश है। देश के ९१ प्रतिशत लोग खेती और मछली पकड़ने के उद्यम में लगे हुए हैं। २.३ प्रतिशत उद्योग-धन्धों में लगे हैं। यहाँ के प्रधान उद्योग-धन्धे वही हैं जो कृषि और मछली पकड़ने की उपज को मण्डियों के लिए ठीक करते हैं। देश में मछली तथा फल को डिब्बों में भरने, चावल साफ करने, शराब बनाने, कपास साफ करने तथा तम्बाकू और चीनी तैयार करने के कारखाने पाये जाते हैं। देश के उद्योग-धन्धों को विकसित करने का प्रयत्न होरहा है और सन् १९५३ में इसके लिए एक योजना भी बनाई गई है।

चावल यहाँ की प्रधान उपज है। विश्व में यह प्रधान उत्पादक देश है। सन् १९५३ में खेतिहर उत्पादन इस प्रकार था—

| | (हजार मीट्रिक टन) |
|---|---|
| चावल | ५,११४,७०८ |
| गन्ना | १८१९ |
| नारियल | ८.३० |
| कपास, तम्बाकू, मक्का | ८१.७ |
| सोयाबीन | २०.२ |
| मूँगफली | ७७.९ |
| तिल | ८.५ |

नारियल, तम्बाकू, मिर्च, कपास, रबर और सागौन की लकड़ी यहाँ का उपज की अन्य वस्तुएँ हैं। यहाँ पर खेती योग्य भूमि के ९४ प्र. श. भाग पर

बोया जाता है जिसके लिए सिंचाई की आवश्यकता पड़ती है। थाईलैण्ड के थोड़े ही भाग पर चावल की खेती योग्य (७० इंच के लगभग) वर्षा होती है। बाढ़ के पानी को खेतों तक ले जाने के लिए नहरें और खाइयाँ बनाई गई हैं। सन् १९५०-५१ में यहाँ पर ६६ लाख टन चावल उत्पन्न हुआ। मध्य के मैदान में २० लाख एकड़ भूमि पर चावल की खेती करने की योजना है। चावल के साथ मछली भी यहाँ के लोगों का प्रधान भोजन है। यहाँ के समुद्रतट तथा नदियों में मछलियाँ खूब पकड़ी जाती हैं।

**मछली का उत्पादन (हजार मीट्रिक टन)**

| | **कुल** | **ताजी** | **नमक लगाई हुई** |
|---|---|---|---|
| १९५१ | ४६.१७ | २७.४७ | २२.७० |
| १९५२ | ३२.८७ | २६.५६ | ६.३१ |

देश का ६७ प्रतिशत भाग वनों से घिरा हुआ है और रबर तथा सागौन प्रधान उपज है। सन् १९५३ में ४४४०० टन सागौन तथा ९५५७४ टन रबर यहाँ से बाहर गया। यहाँ पर अनेक खनिज पदार्थ मिलते है परन्तु टीन के अतिरिक्त अन्य वस्तुओं का विकास अभी तक नहीं हो सका है। इस देश में वोल्फ्राम, सुरमा कोयला, तांबा, सोना, मैंगनीज, हीरे, चांदी, जस्ता और ज़िरकन (Zircon) की खानें हैं।

टीन यहाँ का प्रधान खनिज है और सन् १९५३ में १३६८० टन टीन यहाँ से बाहर भेजा गया। टीन का उत्पादन सन् १९५३ में १०२०० मीट्रिक टन था। वोल्फ्रम तथा सुरमा भी निकाला जाता है। कोयला, लोहा, सोना, चांदी मैंगनीज, लालमणि आदि यहाँ के अन्य खनिज हैं।

**थैलैण्ड में खनिज उत्पादन (१९५३)**

(हजार मीट्रिक टन)

| | |
|---|---|
| टीन | १०.८ |
| जिप्सम | १.३ |
| सुरमा | २.३ |
| लोहा | २.९ |
| वोल्फ्राम (००० पिकल) | २..९ |
| सीसा (००० पिकल) | ४०.७ |

**निर्यात तथा आयात वस्तुएं**—यहाँ से भेजी जाने वाली वस्तुएं हैं—चावल, टीन, रबर और सागौन। यहाँ से चावल और सागौन की लकड़ी भारतवर्ष को जाती है। सन् १९५३ में यहाँ से १३ लाख मीट्रिक टन चावल बाहर भेजा गया। यहाँ पर बाहर के देशों से कपड़ा, धातु का सामान और मशीनें आदि आती हैं। भारतवर्ष से यहाँ पर सबसे अधिक बोरे और इसके अतिरिक्त सूती वस्त्र, सूत तथा अफीम मँगाई जाती है। थाईलैंड में पहले सूती वस्त्र जापान से आता था परन्तु

जापान का एकाधिकार समाप्त हो जाने से भारत को सूती वस्त्र के बदले में चावल मंगाने का सुयोग प्राप्त है।

प्रमुख देशों के साथ व्यापार (१९५३)

(प्रतिशत)

| | आयात | निर्यात |
|---|---|---|
| संयुक्त राष्ट्र और कनाडा | १९ | २१ |
| मलाया | ११ | २९ |
| जापान | १७ | २५ |
| हांगकांग | १२ | १५ |
| संयुक्त राज्य | १३ | १ |

यहाँ की सरकार का कर्त्तव्य यह है कि यहाँ के उद्योग-धन्धों को विदेशियों के हाथों से निकाल ले। यहाँ के खनिज-उद्योग अंग्रेजों और आस्ट्रेलियन के हाथों में, टीक के कारखाने अंग्रेजों के और चावल के कारखाने चीनी लोगों के हाथ में हैं। यहाँ की सरकार अब चावल के साथ-साथ कपास, तम्बाकू और सोयाबीन की खेती को प्रोत्साहन दे रही है।

**प्रसिद्ध नगर—बैंकाक**—मीनम नदी पर स्थित है। यह राजधानी और प्रसिद्ध बन्दरगाह है। इस नगर में बहुत-सी नहरें बहती हैं, इसी कारण इसे 'पूर्व का वेनिस' कहते हैं। यहाँ की आबादी दस लाख है।

## मलाया

मलाया के तीन राजनैतिक विभाग हैं और यह देश ब्रिटिश प्रभाव-क्षेत्र के अन्तर्गत है। राजनैतिक विभाग ये हैं—(१) स्ट्रेट सैटिलमैंट, (२) मलाया राज्य संघ और (३) देसी राज्य। सन् १९४८ में **मलाया राष्ट्र-संघ** बना और इसमें वे ही भाग शामिल हैं जो पहले उपनिवेश में थे। मलाया प्रायद्वीप के नौ राज्य और पेनांग तथा मलक्का नामक ब्रिटिश उपनिवेश मिलकर मलाया राष्ट्र संघ बनाते हैं। सिंगापुर अब अलग राज्य है।

मलाया की भौगोलिक स्थिति बड़े ही महत्व की है। भारत और चीन के बीच में स्थित होने के कारण यह प्रदेश राजनीति का केन्द्र रहा है। १९वीं सदी में सुदूर-पूर्व के व्यापार में लगे यूरोपियन देशों के बीच मलाया पर अपना सिक्का जमाए रखने के लिए बड़ी स्पर्धा रही।

मलाया का अधिकांश भाग वनों से घिरा हुआ है। इसके ५१००० वर्गमील क्षेत्रफल का केवल दो-पंचमांश भाग ही बसा हुआ है। शेष $\frac{3}{5}$ भाग सदाबहार वनों से ढका है। जनसंख्या के वितरण और विन्यास की कई विशेषताएँ हैं। देश के पश्चिमी भाग में उत्तर से दक्षिण तक ४० मील चौड़ी पट्टी में अधिकतर लोग निवास करते हैं। प्रायद्वीप के इस भाग में उद्यान-कृषि और खान खोदने का काम होता है। पूर्वी भाग में जनसंख्या बहुत छितरी हुई है और अधिकतर प्रदेश वनों से घिरा है।

मलाया की कुल जनसंख्या के ४५ प्र.श. लोग वहाँ के आदि निवासी हैं। शेष, चीनी, भारतीय और यूरोपियन हैं। चीनियों का अनुपात ३५ प्रतिशत है और जनसंख्या के १० प्रतिशत भारतीय हैं।

**खनिज पदार्थ**—मलाया दुनिया भर में सबसे अधिक टीन उत्पादक देश है। टीन यहाँ का विशेष खनिज पदार्थ है और कभी-कभी तो दुनिया भर का ४० प्र.श. टीन यहाँ निकाला जाता है। टीन पर निर्यात-कर यहाँ की राजकीय आय का एक विशेष साधन है। इस देश में बाक्साइट, वोल्फाम, लोहा, मैंगनीज, चूना, कोयला, सोना, चाँदी, चीनी मिट्टी और संखिया आदि विषमय खनिज पदार्थ भी मिलते हैं। यहाँ पर टंगस्टन धातु का वार्षिक उत्पादन १३७३ टन है और वह सब-का-सब परेक प्रदेश की क्रामन पुलाई नामक स्थान पर निकाला जाता है। केदा और क्रेन्जाम् में वोल्फ्राम प्राप्त किया जाता है। सेलान्जर में कोयले की खानें हैं। मलाया में टीन का भण्डार संसार में सबसे बड़ा है और केवल किराये पर दिए हुए भागों में अनुमानतः १५ लाख टन टीन निहित है। अन्य भागों की पैमायश का कोई भी प्रयत्न नहीं किया गया है। सन् १९५२ में यहाँ पर ५६,८३६ टन टीन निकाला गया जो संसार के कुल उत्पादन का ३५ प्र.श. था।

**खनिज उत्पादन**

| | १९४० | १९५२ | १९५३ |
|---|---|---|---|
| टीन(टन) | १२६,३४८ | ६२,८३२ | ६२४१२ |
| लोहा (हजार टन) | १९६२.४ | १०५५.५ | १०६२.७ |
| कोयला (हजार टन) | ७८१.५ | ३१४.९ | २८६.४ |
| बाक्साइट (हजार टन) | ६२.८ | २१.८ | १५२.२ |
| सोना (ट्राय औंस) | ३५६८९ | ९८०७ | १८२८३ |

**उपज की वस्तुएँ**—मलाया की विशेष उपज की वस्तुएँ रबर, नारियल, चावल ताड़ का तेल, अनन्नास हैं। कहवा, चाय, तम्बाकू, केला आदि भी यहाँ उत्पन्न होते हैं। समस्त भूमि के ६५ प्र.श. भाग पर रबर की खेती होती है और १४ प्र.श. भाग पर चावल उत्पन्न होता है, जो घरेलू उपभोग में ही लग जाता है। यहाँ का चावल यहाँ के लिए पर्याप्त नहीं होता।

**चावल का उत्पादन (टन में)**

| | एकड़ | धान | चावल |
|---|---|---|---|
| १९५१-५२ | ८३१,०५० | ३४१,०२० | ९८७० |
| १९५२-५३ | ८३४,०१० | ४४१,००० | १०,२६० |
| १९५३-५४ | ८७९,८९० | ७००,०८३ | — |

रबर का उत्पादन व निर्यात

(हजार टन)

| | उत्पादन | निर्यात |
|---|---|---|
| १९५२ | ५८४.८ | ५७१.६ |
| १९५३ | ५७८.४ | ५६९.७ |

**निर्यात तथा आयात की वस्तुएं**—रबर, टीन, गोले की गिरी और डिब्बों में बन्द अनन्नास यहाँ से बाहर भेजा जाता है। यहाँ के निर्यात में ६० प्र. श. भाग टीन और रबर का होता है। कुल निर्यात का ३ प्र.श. भाग भारत में आता है जिसमें गन्ना, गोंद, लाख, कपड़ा और चमड़ा रँगने का सामान होता है। मलाया विदेशों से चावल, चीनी, दूध, तम्बाकू, लोहा और स्टील, गाड़ियाँ, मशीन तथा खनिज तेल मँगाता है। ६० प्र.श. चावल और सारा-का-सारा दूध बाहर से आता है। भारत से कोयला और कोक, सूती वस्त्र, अनाज, चमड़ा, खालें और जूट का सामान यहाँ आता है।

**उद्योग-धन्धे**—रबर तथा टीन उद्योग में अंग्रेजों की पूँजी लगी हुई है, शेष वस्तुओं पर चीनी लोगों की। यह देश उद्योग प्रधान नहीं है। टीन गलाने क अतिरिक्त यहाँ पर शराब, रबर की वस्तुएँ, साबुन, दियासलाई, सिगार, बिस्कुट, चाय और अनन्नास को डिब्बों में भरने के छोटे-छोटे उद्योग-धंधे किए जाते हैं।

**भावी आर्थिक उन्नति**—मलाया की आर्थिक उन्नति दो बातों पर निर्भर है। पहली तो इसको उपज के लिए विदेशों की लगातार माँग और दूसरा यह कि देश में एक ऐसे ढाँचे की स्थापना की जाय जो उन वस्तुओं की उपज पर निर्भर न हो जिनकी कीमतें बार-बार बदलती रहती हैं। कृत्रिम रबर के संयुक्तराष्ट्र में अधिक प्रयोग में आने से यहाँ के रबर का भविष्य तो अनिश्चित है। इसमें लाभ तभी हो सकता है जबकि रबर का उत्पादन कृत्रिम रबर की अपेक्षा सस्ता पड़े। यहाँ पर रबर का भण्डार रबर के पेड़ों के रूप में है जिनकी वार्षिक उत्पादन शक्ति ७५०,००० टन तक हो सकती है।

**सिंगापुर**—सन् १९४६ से सिंगापुर एक अलग उपनिवेश बन गया है इस उपनिवेशमें सिंगापुर द्वीप तथा पास के छोटे-छोटे टापू और हिन्द महासागर में स्थित क्रिस्टमस द्वीप तथा कोकास कीलिंग द्वीप सम्मिलित हैं। सिंगापुर द्वीप मलाया प्रायद्वीप के सबसे अन्तिमबिन्दु पर स्थित है और इसका क्षेत्रफल २२५ वर्गमील है। जलवायु उष्ण कटिबंधीय है। इसकी आबादी १२ लाख है और यह सुदूर पूर्व का अत्यन्त महत्वपूर्ण समुद्री बन्दर है। इसका पुनर्निर्यात व्यापार बहुत काफी है। मलाया से रबर, टीन और नारियल की गिरी को इकट्ठा करके संयुक्तराष्ट्र अमरीका, संयुक्त राज्य तथा जर्मान को भेजा जाता है। यहाँ से अनन्नास, मसाले और कच्चा लोहा भी बाहर भेजा जाता है।

## हिन्दचीन

**सामान्य विवरण**—हिन्द-चीन में तीन सम्मिलित राष्ट्र वीटनाम, कम्बोडिया और लावस हैं। ये तीनों ही स्वतन्त्र राष्ट्र हैं। वीटनाम के अन्तर्गत टान्किग, अनाम और कोचीन चीन शामिल हैं। इनको क्रमशः उत्तरी, मध्य और दक्षिणी वीटनाम कहते हैं। इण्डोचीन के उस भाग को जहाँ अनामी लोगों की बहुलता है वीयटनाम कहते हैं। इस प्रजातन्त्र राज्य की नींव १९४५ के आरम्भ में पड़ी थी। इन्डोचीन की आबादी में वितरण की बड़ी विषमता है। यहाँ के मैदानों की आबादी बहुत घनी और पहाड़ी प्रदेशों की बड़ी बिखरी है। यहाँ की आबादी का ७८ प्रतिशत भाग यहां की भूमि के केवल १३ प्रतिशत भाग पर ही बसा हुआ है। यहाँ के मैदानों में भी आबादी सर्वत्र एक समान नहीं हैं और न वे समान रूप से विकसित हुए हैं। लाल नदी (Red River) के उपजाऊ मैदानों की आबादी बहुत घनी है परन्तु कम्बोडिया के मैदान इतने घने बसे हुए और उपजाऊ नहीं हैं। इस अन्तर का विशेष कारण यह है कि लाल नदी (Red River) के मैदानों में रहने वाले अनामी लोग इन्डोचीन में सबसे बुद्धिमान और मेहनती हैं, परन्तु कम्बोडिया के निवासी अधिकतर उदासीन हैं।

हिन्दचीन के अन्तर्गत वनाच्छादित खनिज प्रधान पर्वत और उपजाऊ नदी घाटी मैदान शामिल हैं। नदी घाटी मैदानों में निम्नलिखित चार प्रदेश सर्व-प्रधान हैं—(१) टार्नकिग जिसका केन्द्र हैनोई है, (२) लाल नदी की घाटी जो उत्तर में है, (३) कोचीन चीन और दक्षिणी कम्बोडिया जो सैगौन के चारों ओर फैला है, (४) मीकाँग की निचली घाटी जो दक्षिण में है। उत्तरी लावस का अधिकतर भाग पहाड़ी है।

कुल क्षेत्रफल ७२४७०० वर्ग किलोमीटर और कुल जनसंख्या ३०० लाख है जो कि इस प्रकार वितरित है—

| | क्षेत्रफल | जनसंख्या |
|---|---|---|
| वीटनाम | ३२९७०० वर्ग किलोमीटर | २५०००००० |
| कम्बोडिया | १८१००० वर्ग किलोमीटर | ३५००००० |
| लावस | २१४००० वर्ग किलोमीटर | १५००००० |

**वीटनाम**—इसके अन्तर्गत लाल नदी और मीकांग नदी की घाटी शामिल है। लाल नदी उत्तरी वीटनाम में है और मीकांग दक्षिणी वीटनाम में। हैनोई और सैगोन क्रमशः प्रसिद्ध नगर हैं। वीटनाम के तीन भाग हैं जिनका क्षेत्रफल और आबादी इस प्रकार है—

| | क्षेत्रफल (वर्ग किलोमीटर) | जनसंख्या (लाख) |
|---|---|---|
| उत्तरी वीटनाम | ११५७०० | ९६ |
| मध्य वीटनाम | १४७००० | ६२ |
| दक्षिणी वीटनाम | ६७००० | |

यह कृषि-प्रधान प्रदेश है। यद्यपि वन काटना, मछली पकड़ना तथा खान खोदना वहाँ के अन्य धंधे हैं। खेती की मुख्य फसलें चावल, रबर, गन्ना और तम्बाकू है।

**खेती की फसलें (१९५४)**

| | क्षेत्रफल (एकड़) | उत्पादन (टन) | |
|---|---|---|---|
| चावल (धान) | ४,२०१,८६० | | २१००,००० |
| रबर | १२३५५० | | ५१,०२६ |
| चीनी | — | साफ बनी हुई | ५८५ |
| | | भूरी चीनी | २९५२ |
| तम्बाकू | — | | ८३४ मीट्रिक टन |

खान खोदने के साथ-साथ कुछ शिल्प-उद्योग भी विकसित हो गये हैं। सन् १९५४ में उत्पादन के आँकड़े इस प्रकार थे—

**औद्योगिक उत्पादन**

| | (मीट्रिक टन) |
|---|---|
| कोयला | ९७३,२०० |
| सूत | २०६८ |
| सीमेन्ट (टन) | २५२,३०० |
| तम्बाकू (टन) | ६२८३ |
| नमक (टन) | ११२५६० |
| बिजली (लाख किलोवाट) | ३२३५२ |
| शीशा | ३९१३ |

कपास का आयात पाकिस्तान और संयुक्तराष्ट्र से किया जाता है। प्रतिशत सीमेन्ट, ८६ प्रतिशत नमक और ५० प्रतिशत सूत निर्यात कर दिया जा है।

यातायात की व्यवस्था कोई विशेष अच्छी नहीं है। देश में २१८५ किलोटर लम्बा रेलमार्ग है, जिसमें से केवल १००० किलोमीटर को ही अभी प्रयोग किया जा सकता है। कोई २५००० किलोमीटर लम्बी सड़कें हैं जिनमें करीब १९००० मील पर सभी मौसमों में मोटरें चलाई जा सकती हैं। आन्तरिक जलमार्गों की लम्बाई १२९८० किलोमीटर है। लाल नदी और मीकांग नदी प्रधान नाव्य नदियाँ हैं परन्तु इनके अलावा दक्षिणी वीटनाम में कोई २००० मील लम्बी नहरें भी हैं।

| प्रदेश और क्षेत्रफल | उपज | बन्दरगाह और व्यापार केन्द्र |
|---|---|---|
| उत्तरी वीटनाम (टानकिंग) ११५,७०० वर्ग किलोमीटर | चावल, मक्का, गन्ना, चाय, तम्बाकू, अरारोट | हेपहाँग (बन्दरगाह) |
| मध्य वीटनाम (अनाम) ५९९७३ वर्ग किलोमीटर | चावल, कपास, मक्का, लकड़ी, बाँस, सोना, तांबा, जस्ता | ह्यू (राजधानी) तूरैन (बन्दरगाह) |
| दक्षिणी वीटनाम (कोचीन चीन) २६,४७६ वर्ग किलोमीटर | चावल, रबर, गन्ना, तम्बाकू | नैंगौन (बन्दरगाह) |

**कम्बोडिया** का प्रधान धंधा खेती करना है। वन-सम्पत्ति और खनिज सम्पत्ति भी हैं पर इनका सम्यक प्रयोग नहीं किया जाता। पशु भी चराये जाते हैं। थोड़ी-बहुत मछलियाँ भी पकड़ी जाती हैं। देश की सबसे प्रधान फसल चावल है जिसकी खेती २४ लाख हेक्टर भूमि पर की जाती है। सन् १९५३ में चावल का कुल उत्पादन १४६३००० टन था। इसके बाद रबड़ का स्थान आता है। सन् १९५३ में रबड़ का उत्पादन १९७३६ टन था और इसके बगीचे २२५५६ एकड़ भूमि पर पाये जाते हैं।

**फोनफेन्ह** यहाँ का प्रधान नगर है जहाँ पर चावल की मिलें पाई जाती। कोलम्बो योजना के अन्तर्गत इसके उद्योग-धंधों का विकास किया जा रहा है।

यहाँ का रेलमार्ग ३८५ किलोमीटर लम्बा है और थैलैंड के रेलमार्ग से सम्बन्धित है। सड़कों की कुल लम्बाई ६९०० किलोमीटर है परन्तु केवल ९५५ किलोमीटर सड़कें ही पक्की हैं। आन्तरिक जलमार्ग व्यवस्था मौसमी है। वर्षा के मौसम में जलमार्गों की नाव्य दूरी १४०० किलोमीटर हो जाती है और शुष्क मौसम में केवल ६०० किलोमीटर रहती है। मीकांग नदी नाव्य है। बड़ी झीलों पर भी नावों द्वारा आया-जाया जा सकता है।

यहाँ पर कपड़े, औषधियाँ, अफीम, खनिज तेल की वस्तुएँ, भोज्य-पदार्थ, भवन-निर्माण की सामग्री और रसायन आयात किये जाते हैं। निर्यात की प्रधान वस्तुएँ चावल, मक्का, तम्बाकू, मिर्च, रबड़, कपास, ताड़, चीनी, मछली, खाल आदि हैं।

**लावस** के प्रधान उद्यम खेती और पशुपालन हैं। चावल यहाँ की प्रधान फसल है और इसका वार्षिक उत्पादन ५ लाख टन से अधिक है।

**खेती का क्षेत्रफल और उत्पादन (१९५४)**

| | हेक्टर | टन |
|---|---|---|
| चावल | ८००,००० | ५२०,००० |
| आलू | १०० | ७०० |
| तम्बाकू | १५०० | ६०० |
| कहवा | २००० | — |

पौधे के रोगोंके कारण कहवा की फसल को बहुत हानि पहुँची है। वनों को काटकर सागौन लकड़ी के लट्ठों को मीकांग नदी से बहा दिया जाता है। बाँस हाँ की अन्य वन उपज है। पशु-पालन भी एक महत्वपूर्ण धंधा है।

**(पशु-संख्या १९५३)**

| | |
|---|---|
| गाय-बैल | २४६,३०० |
| भैंस | १७७,४०० |
| सुअर | १७७,४०० |
| मुर्गियाँ | ९००,००० |

देश में ख... जाते हैं। टीन और सोना प्रधान है। सन् १९५३ में ५२० टन टीन तथा ५०० किलोग्राम सोना उत्पन्न हुआ था।

देश में रेलों का अभाव है। एक रेलमार्ग बन रहा था पर उस पर काम रोक दिया गया है। सड़कों की लम्बाई ४१०० किलोमीटर है। मीकांग नदी पर बड़ी-बड़ी नावें चलाई जा सकती हैं। १००० किलोमीटर तक यह हर मौसम में नाव्य रहती है।

## इण्डोनेशिया

इण्डोनेशिया गणतन्त्र राज्य में कोई २००० द्वीप सम्मिलित हैं जिनमें जावा, सुमात्रा, बोर्नियो और सेलीबीज सबसे बड़े हैं।

इस गणतन्त्र का उद्घाटन जनवरी १९५० में हुआ था। इसका क्षेत्रफल ७३५००० वर्गमील है और १९५० की जनगणना के अनुसार यहाँ की आबादी ७८० लाख है। इस देश का विस्तार पूर्व से पश्चिम तक ३००० मील है। सामान्यतः इस देश की जलवायु उष्ण-कटिबन्धीय है। साल में मानसूनी हवाओं का जोर रहता है और उसीके अनुसार शुष्क तथा तर मौसम होते हैं।

यद्यपि अधिकतर द्वीप पहाड़ी है, उनके बीच की घाटियाँ उपजाऊ तथा जलपूर्ण है।

**इण्डोनेशिया का क्षेत्रफल, जनसंख्या तथा घनत्व**

| द्वीप के नाम | क्षेत्रफल | जनसंख्या |
|---|---|---|
| जावा और मदूरा | ५१०३५ | ४१,७१८,३६४ |
| सुमात्रा | १८२,८६७ | ८,२५४,८४३ |
| बोर्नियो | २०८,२९५ | २,१६८,६६१ |
| अन्य द्वीप | २९०,८०४ | १८,३४३,४९४ |
| इण्डोनेशिया | ७३५,००० | ७८,०००,००० |

इण्डोनेशिया की जनसंख्या के ९७·४ प्रतिशत लोग इण्डोनीशी हैं। यूरोपियन और चीनी लोग केवल २·५ प्रतिशत हैं। ८० प्रतिशत यूरोपियन जावा में रहते हैं और शेष के आधे लोग सुमात्रा में रहते हैं।

**जनसंख्या का वितरण**

| द्वीपों का नाम | यूरोपियन | चीनी | अन्य एशियाई | इण्डोनेशियाई |
|---|---|---|---|---|
| जावा और मदूरा | १९७,५७१ | ५८२,४३१ | ५२,२६९ | ४०,८९१,०९३ |
| अन्य द्वीप | ४७,८४६ | ६५०,७८३ | ६३,२६६ | १८,२४६,९७४ |

इण्डोनेशिया में कृषि के दो प्रकार हैं, खेती और उद्यान कृषि। खेती का धंधा इण्डोनीशियाई लोगों के हाथ में है, जो घरेलू उपभोग के लिए खाद्यान्न उगाते हैं। चावल यहाँ की मुख्य फसल है और इसकी खेती ४५ प्रतिशत खेतिहर भूमि पर की जाती है। २३ प्रतिशत भूमि पर मक्का उगाया जाता है, १४ प्र० श० भूमि पर जमीन के नीचे उगने वाली फसलें उगाई जाती हैं ९ प्र० श० भूमि पर दालें




**चित्र ८२—इन्डोनेशिया के संयुक्त राज्य पूर्व से पश्चिम तक ६००० मील में फैले हैं।**

उगाई जाती हैं और २ प्रतिशत भूमि पर तम्बाकू की खेती होती है। **उद्यान कृषि** का विकास डच लोगों ने किया था। इसकी प्रधान फसल रबड़, गन्ना, कहवा, चाय, तिलहन वाले पाम, सिनकोना और तम्बाकू है।

**खेती का उत्पादन (१९५३)**

| | (हजार टन) | | (हजार टन) |
|---|---|---|---|
| रबड़ | ३०७ | चीनी | ६२० |
| चाय | ३७ | पाम का तेल | १६१ |
| कहवा | २२ | पाम की गुठली | ४२ |
| सिनकोना | १ | कठोर रेशे | २७ |
| कोको | १ | | |

इण्डोनेशिया के उत्पादन का महत्व इस बात से स्पष्ट हो जाता है कि संसार का अधिकतर सिनकोना, मिर्च और पाम तेल यहीं से प्राप्त होता है। यहाँ से रबड़, सीमल पटुवा और नारियल की वस्तुएँ भी काफी मात्रा में प्राप्त होती हैं। यह देश खाद्यान्न उत्पादन में आत्म-निर्भर है।

इण्डोनेशिया में खेतिहर भूमि को तीन वर्गों में बाँटा जा सकता है—

(१) विदेशियों के आधिपत्य में बड़े-बड़े खेत जिन पर निर्यात की फसलें उगाई जाती है। इनमें रबड़, चीनी, कोको, चाय, कहवा और नारियल प्रमुख हैं। ये खेत प्रायः यूरोपीय या चीनी लोगों के अधिकार में हैं।

(२) देशी लोगों के छोटे-छोटे खेत जिनमें निर्यात की फसलें उगाई जाती हैं।

(३) यहाँ के आदि लोगों द्वारा जोते गये छोटे-छोटे खेत जिन पर खाद्यान्न उगाये जाते हैं। परन्तु खाद्यान्नों में लगी भूमि निर्यात की या व्यवसायिक फसलों के खेतों की तिगुनी है। ९५ प्रतिशत भूमि इस प्रकार ६ फसलों में लगी है—चावल ४७%; मक्का २२½%; कहवा १६%; सोयाबीन ५%, मूंगफली ३%; शकरकन्द २½%।

निर्यात की फसलों का उत्पादन और निर्यात निम्नलिखित तालिका से स्पष्ट हो जायेगा—

**व्यवसायिक फसलें (१९५४)**

| | उत्पादन | निर्यात |
|---|---|---|
| रबड़ | ७४५३०० टन | ६८६२०० टन |
| चीनी | ७२०००० मीट्रिक टन | २१३००० मीट्रिक टन |
| कोको | ११३१ टन | २२९·५ टन |

**खनिज सम्पत्ति** में टीन, कोयला, बाक्साइट और कच्चा तेल प्रधान है। इनका उत्पादन इस प्रकार है—

**खनिज उत्पादन**

| | कच्चा तेल (हजार मीट्रिक टन) | टीन (टन) | कोयला (हजार मीट्रिक टन) | बाक्साइट (हजार मीट्रिक टन) |
|---|---|---|---|---|
| १९३९ | ७९४९ | २७००० | १७८१ | २३१ |
| १९५१ | ७३७५ | ३२००० | ८६२ | ६४४ |
| १९५२ | ८५२० | ३५००३ | ९५९ | ३४४ |
| १९५३ | १०,१५२ | ३३००० | ९०१ | १६८ |

इण्डोनेशिया में यातायात व्यवस्था अभी तक अवनत है। सड़कों की कुल लम्बाई ४४००० मील है। और रेलमार्ग ४००० मील लम्बा है। इण्डोनीशी हवाई सर्विस के जहाज जकार्ता और सिंगापुर, मनीला तथा बैंगकाक के बीच सम्बन्ध स्थापित करते हैं।

विदेशी व्यापार की दिशा (१९५३)

(प्रतिशत)

| | निर्यात | आयात |
|---|---|---|
| मलाया और सिंगापुर | २४ | १ |
| नेदरलैंड | २३ | १२ |
| संयुक्तराष्ट्र अमरीका | २१ | १८ |
| संयुक्त राज्य | २ | ७ |
| जर्मनी | ५ | ७ |
| जापान | ५ | १७ |
| भारत | — | ३ |

इण्डोनेशिया का सबसे उन्नत व समृद्धिशाली द्वीप जावा है और यहाँ का चीनी उद्योग पूर्व के देशों में सबसे अधिक सुसंगठित है। यहाँ के प्रधान व्यापार केन्द्र बटाविया और सुराबया हैं। जकार्ता, बटाविया का नया नाम है और यहाँ की राजधानी है। इसका पोताश्रय उच्च कोटि का है। बानडुंग और बोगोर अन्य महत्त्वपूर्ण नगर है।

## निकट तथा मध्यपूर्व के देश

**पाँच समुद्रों के देश**—तुर्की, सीरिया, ईराक, अरब, अफगानिस्तान, ईरान और फिलस्तीन आदि देश प्रायः **पांच समुद्रों के देश** कहे जाते हैं। पश्चिमी एशिया के इस भाग में कैस्पियन सागर, काला सागर, लाल सागर, भूमध्य सागर तथा ईरान की खाड़ी हैं। आर्थिक दृष्टि से अरब, ईरान तथा अफगानिस्तान महत्वपूर्ण देश हैं। मध्य पूर्व के अधिकतर देशों में प्राकृतिक सम्पत्ति (साधनों) का अभाव है। इन देशों के औद्योगिक विकास में बहुत समय लगेगा। इन देशों को अपनी आवश्यक वस्तुएं पश्चिमी अथवा पूर्वी देशों से मँगानी ही पड़ेंगी। थोड़े-बहुत औद्योगिक विकास के लिए भी इन देशों को खेती, जलविद्युत तथा सिंचाई के विकास के लिए भारी-भारी यन्त्रों को विदेशों से ही मंगाना पड़ेगा।

## सीरिया

**सीरिया** स्वतन्त्र गणतंत्र राज्य है। इसके उत्तर में तुर्की, पश्चिम में लेबनान और भूमध्यसागर, दक्षिण में इजराइल तथा दक्षिण-पूर्व में ईराक है। अधिकतर स्थलखंड समुद्रतल से ७०० फीट ऊँचा है। सीरिया का क्षेत्रफल ६६ हजार वर्गमील है तथा आबादी ३२ लाख है। कुल क्षेत्रफल का एक-तिहाई रेगिस्तान या स्टेपी है। राष्ट्रीय आय का प्रधान साधन खेती है। जहाँ भूमध्यसागरीय जलवायु है। फल, अंगूर, गेहूँ, कपास और जौ पैदा होते हैं। (यहाँ की गेहूँ और जौ की अतिरिक्त उपज से भारत को लाभ होता है, यदि उचित मूल्य पर इस देश से समझौता हो जाय)। इसके मध्य तथा पूर्वी भागों में पशुओं के लिए चरागाह है। दमि-

श्कर और बगदाद के बीच रेगिस्तान में से होकर सड़क गई है। इसके अतिरिक्त बेरुत, दमिश्क, ट्रिपोली तथा लेबनान के अन्य नगरोंके बीच उत्तम सड़कें हैं। इस देश के औद्योगिक विकास में सुदृढ़ उन्नति होती जा रही है। यहाँ पर ऊनी और सूती कपड़ों के कई कारखाने खुल गये हैं। सीमेंट, साबुन, रेशम, दियासलाई, सिगरेट और फलों को डिब्बों में बन्द करके भेजने के उद्योग में अच्छी उन्नति हुई है। यह खनिज पदार्थों म सम्पन्न तो नहीं है परन्तु यहाँ पर तेल, लोहा, सीसा, ताँबा तथा अन्य धातुओं का पता लगा है। संगमरमर और इमारती पत्थर यहाँ पर खूब मिलते हैं।

**ट्रिपोली**, **बेरुत** और **सईद** यहाँ के प्रमुख बन्दरगाह हैं।

**अलीपो** तथा **दमिश्क** प्रसिद्ध ऐतिहासिक नगर हैं।

## ईरान

ईरान देश का क्षेत्रफल ६ लाख वर्गमील से अधिक और आबादी दो करोड़ के लगभग है। सोवियत रूस की सीमा पर इसकी स्थिति बड़े राजनीतिक महत्व की है। रूस के दृष्टिकोण से ईरान से होकर समुद्र तक पहुँचने का मार्ग विशेष महत्व का है। परन्तु उत्तर से दक्षिण को रेलमार्ग का निर्माण अंग्रेजों के हित में नहीं है। ब्रिटिश दृष्टिकोण से ईरान का महत्व इस बात में है कि यह देश ईराक, फारस की खाड़ी, अरबसागर और बलूचिस्तान की तरफ रूस के प्रसार को रोकता है। इस समय कैस्पियन सागर की तरफ से दक्षिण की ओर कोई यातायात व्यवस्था न होने से इसकी अन्तरिम स्थिति बड़े ही राजनीतिक प्रभाव से पूर्ण है। यदि उत्तर से दक्षिण तक रेलमार्ग का निर्माण हो जाय तो रूस के प्रभाव के बढ़ने में आसानी होगी। इसके विपरीत फारस, ईराक और बलूचिस्तान के बीच सम्बन्ध स्थापित करता है। यदि पूर्व से पश्चिम तक एक रेलमार्ग बना दिया जाय तो भारत, पाकिस्तान, बलूचिस्तान, ईराक आदि सभी देशों का हित होगा। ईरान में यह रेलमार्ग बनने से भारत और यूरोप के बीच सम्भावित रेलमार्ग में बड़ी सहायता मिलेगी। यदि यह रेलमार्ग दक्षिणी फारस से होकर बनाया जाय तो सुरक्षा के दृष्टिकोण से भी ठीक रहेगा।

इसका भीतरी भाग पहाड़ी है। मध्य तथा पूर्वी भाग रेगिस्तानी हैं, परन्तु दक्षिण-पश्चिमी और कुछ उत्तरी भाग उपजाऊ हैं। यहाँ पर फल, गेहूँ, चावल, कपास और तम्बाकू सिंचाई द्वारा उत्पन्न किये जाते हैं। ईरान में सभी प्रकार की जलवायु पाई जाती है। फारस की खाड़ी के तटीय भाग अत्यन्त गर्म और एल्बुर्ज पहाड़ के उच्च प्रदेश अत्यन्त ठंडे होते हैं। जलवायु के विचार से इसके तीन भाग हैं—( अ ) कैस्पियन सागरीय भाग, ( ब ) मध्य का पठार और ( स ) फारस की खाड़ी का प्रदेश। मध्य प्रदेश में कड़ी सर्दी पड़ती है। ईरान की भूप्रकृति और जल की उपलब्धता पर यहाँ की आबादी का वितरण निर्भर रहता है। करीब २० लाख आदमी बड़े-बड़े शहरों में रहते हैं, २० लाख से कुछ अधिक संख्या

खानाबदोश हैं और अन्य लोग गाँवों में रहते हैं जो पर्वती ढालों की तलैटियों में स्थित हैं और जहाँ जल व जानवरों के लिए चारा आसानी से मिल जाता है। कैस्पियन सागर के तटवर्ती जिलान और मजानजैम में जनसंख्या का घनत्व १०० है। ईरान में खनिज तेल, कोयला और लोहा पाया जाता है। परन्तु तेल के अतिरिक्त अन्य पदार्थ निकाले नहीं जाते। देश के दक्षिण-पश्चिमी भाग में २५ वर्गमील के लगभग क्षेत्रफल में तेल क्षेत्रों से एक ब्रिटिश कम्पनी तेल निकालने का कार्य करती है। इन तेल क्षेत्रों को १४५ मील लम्बी नलों की दुहरी लाइन जो कि दारे-खजीना और अहवाज में से जाती है, अबादान (Abadan) के तेल शोधक कार-खानों से मिलाती है। तेल उत्पादन में ईरान का दुनिया भर में चौथा नम्बर है।




चित्र ८३

**तेल की स्थिति**—ईरान में, अबदान के उत्तर पश्चिम में स्थित एंग्लो इरानियन कम्पनी के तेलक्षेत्र ने सन् १९५० में ३२,०००,००० टन तेल उत्पन्न

किये गये तेल अबादान में साफ किया जाता है और टैंकर जहाजों द्वारा बाहर भेज दिया जाता है और दक्षिण में फारस की खाड़ी में स्थित बहरीन का उत्पादन प ने शिखर पर पहुँच चुका है पर अब घट रहा है। ऊपर लिखी तेल कम्पनी में ब्रिटिश सरकार के ५२.५५ प्रतिशत हिस्से हैं और इसीलिए उसकी इसमें विशेष दिलचस्पी है। तेल कम्पनी में लगभग ७५००० लोग काम करते हैं।

बहरीन द्वीप के बिल्कुल सामने फारस की खाड़ी के किनारे पर धाहरन का नया तेल क्षेत्र विकसित हो रहा है। इसका तेल रेस तनूरा के कारखाने में साफ किया जाता है।

कुवैत का तेल क्षेत्र फारस की खाड़ी पर स्थित कुवैत से तीस मील दक्षिण में है। इस पर उत्पादन हो रहा है और समुद्र में पाइप लगा दिये गये है जिनसे टैंकर जहाज भरे जाते हैं।

मार्च सन् १९५१ में ईरान की सरकार ने तेल उद्योग का राष्ट्रीयकरण करना किया। इस नीति के चालू होते ही जून १९५१ में तेल का निर्यात बिल्कुल बन्द हो गया और अगस्त १९५१ में तेल क्षेत्र तथा अबादान का कारखाना दोनों ही बन्द हो गये।

सन् १९५४ में नया बन्दोबस्त हो गया है, जिसके अनुसार अगले तीन साल में ईरान का तेल उत्पादन ६८० लाख टन हो जायेगा और ईरान को १५०० लाख पौंड की आय होगी।

**खेती**—ईरान की भूमि के बारहवें भाग पर खेती होती है। यहाँ पर मुख्य उपज की वस्तुएँ—गेहूँ, जौ, चावल और कपास हैं। चावल, ईख और तम्बाकू भी पैदा होते हैं। सरकार ने यहाँ पर सिंचाई की योजना बनाई है और यह आशा की जाती है कि देश की उपज में शीघ्र ही वृद्धि होगी।

**(खेती का उत्पादन (१९५२)**

(हजार हेक्टर और हजार मीट्रिक टन)

| | **क्षेत्रफल** | **उपज** |
|---|---|---|
| गेहूं | २२४२ | २६८२ |
| जौ | १००० | १००८ |
| चावल | ३०० | ४१० |
| चुकन्दर | ४५ | ५३० |
| कपास | १८० | ३३ |

**उद्योग-धंधे**—ईरान में वर्तमान ढंग के अनेक कारखाने खुल गये हैं। कराज-कहरीजाक ( Kahrizak ) और शाहाबाद में बड़े-बड़े चीनी के कारखाने हैं। शाही तबरेज, तेहरान और युज्द में सूती कपड़े के, तबरेज और इस्फहान में ऊनी कपड़े के और चालूस में रेशमी कपड़े के कारखाने हैं। यहाँ पर सिगरेट, साबुन, शीशे का सामान भी बनाया जाता है और चमड़ा रंगने और डिब्बों में फल भरने का धंधा भी किया जाता है।

**आवागमन के साधन**—ईरान में आवागमन के साधनों की कमी के कारण बड़ी कठिनाई पड़ती है। यहाँ पर केवल एक ही रेल की लाइन है जो केस्पियन तट को फारिस की खाड़ी के प्रदेशों से मिलाती है। यह रेलमार्ग तेहरान से होकर जाता है। इस रेलमार्ग से द्वितीय महायुद्ध में रूस को माल भेजने में बड़ी सहायता मिलती थी। तबरेज को काजरीन से और कूम को यज्द से मिलाने के लिए रेल की शाखें बनाई जा रही हैं। तेहरान को पाकिस्तान सीमा स्थित जाहिदान से मिलने के लिए भी एक योजना विचाराधीन है। इस प्रकार भविष्य में ईरान से पाकिस्तान होकर भारत में आने का सीधा मार्ग हो जाने की पूरी संभावना है। ईरान में सड़कें बहुत महत्वपूर्ण हैं। यहाँ पर १५,००० मील लम्बी मोटर योग्य सड़कें हैं। भीतरी व्यापार इन्हीं सड़कों पर निर्भर है। यहां के वायुमार्ग सरकार के अधिकार में हैं और तेहरान, तबरेज, मेशद और इस्फहान में उत्तम हवाई अड्डे बने हुए हैं।

ईरान से पैट्रोलियम, कालीन, गलीचे, सूखे फल (मेवे), पशु, अफीम, ऊन, चावल और गोंद का निर्यात होता है। सूती वस्त्र, चीनी, चाय तथा मशीनें बाहर से मँगाई जाती हैं। भारत ईरान से कालीन, रेशम, ऊन, गोंद, मेवे और पैट्रोल इत्यादि चीजें मँगाता है। ईरान भारत से चाय, चीनी और कपड़ा मँगाता है।

**विदेशी व्यापार की दिशा (१९५०)**

**(प्रतिशत)**

| | **आयात** | **निर्यात** |
|---|---|---|
| संयुक्त राज्य | २८ | १९ |
| संयुक्त राष्ट्र अमरीका | २५ | ११ |
| शेष यूरोप | २३ | ४३ |
| भारत, लंका और पाकिस्तान | १० | ७ |

**व्यापारिक केन्द्र तथा बन्दरगाह**—**तेहरान**—यह नगर ऐल्बुर्ज पर्वत की तलहटी में स्थित है। यह देश शताब्दियों से (सन् १७८८ से) ईरान का राजनैतिक केन्द्र रहा है। यहाँ की आबादी १०,१०,००० है। यह नगर कलापूर्ण बुनाई के कामों जैसे दरियों, गलीचों और साथ ही साथ मदिरा के लिए भी प्रसिद्ध रहा है।

**शीराज**—फारिस की खाड़ी से १२० मील पूर्व की ओर ४५०० फीट की ऊंचाई पर स्थित है। यहाँ की स्वादिष्ट मदिरा, गुलाब का अर्क और गुलाब का इत्र प्रसिद्ध है।

**तबरेज**—ईरान की उत्तर पश्चिमी सीमा पर स्थित है। इसकी ऊंचाई ५००० फीट तथा आबादी ३ लाख है। यह एक प्रसिद्ध व्यापारिक केन्द्र है। इसके समीप की उपजाऊ भूमि में बड़ी मात्रा में अंगूर और फल उत्पन्न होते हैं।

**बन्दर अब्बास तथा बूशहर**—फारिस की खाड़ी पर प्रसिद्ध बन्दरगाह है। यहाँ पर कुहरे और आँधी की बाधायें न होने से हवाई उड़ान के लिए आदर्श दशाएँ है। इन दोनों बन्दरगाहों द्वारा भारत और पाकिस्तान से महत्वपूर्ण व्यापार होता है।

## इसराइल

**सामान्य परिचय**—मई सन् १९४८ में इसका विभाजन हुआ और यहूदियों [illegible] एक नये राज्य का निर्माण हुआ और इस ही का नाम इसराइल राज्य है। इसमें गैलिली से लेकर गाजा की नोक तक सारा तटीय भाग सम्मिलित है। इसका क्षेत्रफल ८००० वर्गमील है। सन् १९५१ में यहाँ की आबादी १६ लाख थी।




चित्र ८४

परन्तु सन् १९४९ में यह ८७०,००० ही थी। वास्तव में सन् '५१ में १७४,००० आदमी बाहर गए। इस देश की आबादी में अधिकतर यूरोपीय प्रवासी लोग, विशेषकर रूसी, जर्मन, आस्ट्रेलियन तथा स्पेन के निवासी शामिल हैं। इन लोगों देश के आर्थिक ढाँचे को बिल्कुल ही बदल दिया है। इन्होंने यहाँ की प्राकृतिक

सम्पत्ति का विकास किया, खेती तथा औद्योगिक उत्पादन में वृद्धि की और उत्पादन तथा वितरण के उन्नत साधनों की स्थापना की। अन्य पूर्वी देशों की भाँति यहाँ के उद्योग धंधे सरकार के अधिकार में नहीं हैं। परन्तु जनता की प्रेरणा और उत्साह से उन्नति कर रहे हैं।

इसराइल के प्रमुख भौगोलिक विभाग तीन हैं, मैदान, पहाड़, और नेगेप। मैदानी विभाग के अन्तर्गत जेजरील की घाटी, हूलेह और जारडान की घाटियाँ सम्मिलित हैं। यहाँ पर फल और विशेषकर अंगूर की विस्तृत खेती होती है। पहाड़ गैलीली और समारिया को घेरे हुए हैं और फल की उपज के लिए प्रसिद्ध हैं। नेगेष प्रदेश अभी तक अविकसित है।

यद्यपि यह राज्य कोयले में निर्धन है परन्तु यहां पोटाश और बोजाइन जैसे खनिज खूब पाये जाते हैं। यहां से रसीले फल, फलों के सत्त, शराब, पोटाश, रसायन और मिट्टी के दांत बाहर भेजे जाते हैं।



चित्र ८५

खेती के धन्धे में बड़ी ही प्रगति हुई है। झगड़े के दिनों में अरबों द्वारा छोड़ी गई भूमि को और युद्धकाल के बाद से छोड़े गये अन्य खेतों को तथा नयी खेती योग्य भूमि का बन्दोबस्त करके खेती के उत्पादन में वृद्धि की जा रही है। प्रति एकड़ उपज में भी काफी बढ़ोतरी हो गई है। यहाँ की विकास योजना के अनुसार सन् १९५३ तक खेतिहर भूमि को बढ़कर ५ लाख हेक्टर हो जाना था। परन्तु सन् १९५३ में लगभग ४ हैक्टर पर खेती हुई। इस भूमि पर वर्षा और सिंचाई दोनों ही की सहायता से अनेक फसलें उगाई जाती हैं। खेती की प्रमुख उपज रसदार फल, सब्जी, आलू और

अनाज है। परन्तु अभी भी इसे रोटी वाले अनाजों का ८५ प्रतिशत बाहर से ही मँगाना पड़ता है। सन् १९५० में ९७ हजार व्यक्ति खेती में लगे थे।

सन् १९४८ से सन् १९५० तक औद्योगिक विकास भी हुआ है। सन् १९५० से विभिन्न शिल्प-उद्योगों में १८७,००० व्यक्ति लगे हुए थे। साबुन बनाना यहाँ का प्रमुख उद्योग है, विभिन्न धन्धों की स्थिति इस प्रकार है—

**औद्योगिक उत्पादन**

| | १९४८ | १९५० |
|---|---|---|
| बिजली (लाख किलोवाट) | २,६१० | ४,६४० |
| साबुन (मीट्रिक टन) | २,६०० | ९,२०० |
| सिगरेट ,, | १,०६३ | १,५६१ |
| दियासलाई ( ग्रूस बक्स ) | २३१,००० | २९२,००० |
| जौ की शराब (गैलन) | १,७९,७२,००० | १,२२,८८,००० |
| शराब (गैलन) | ७५,११,००० | ३०,७८,००० |

**नगर**—यहाँ के प्रमुख व्यापारिक केन्द्रों के नाम—जाफा, हैफा, और तेल अवीव हैं।

**हैफा**—देश का प्राकृतिक द्वार है। यह बन्दरगाह और रेलों का केन्द्र भी है। साबुन बनाना यहां का मुख्य उद्योग है। यहाँ साबुन, अनाज और फल मुख्यतः निर्यात किये जाते हैं।

## ईराक

**रचना, विस्तार तथा आबादी**—वर्तमान ईराक का राज्य प्रथम विश्वयुद्ध की सन्तान है। इसका पोषण ब्रिटिश अधिकारियों के प्रयत्नों और उदारता के फलस्वरूप हुआ। यह देश अरब और फारिस के पठारों के मध्य स्थित है। इसका क्षेत्रफल १,१७,००० वर्गमील है। इस देश का अधिकतर भाग मैदान है जिसमें फरात और दजला नाम की नदियां बहती हैं। ईराक का उत्तरी भाग सीरिया के मरुस्थल का ही भाग है। इस भाग में पानी की कमी है और वह भाग खेती के अनुकूल नहीं है। यहाँ की जनसंख्या ४० लाख है जिसमें ३० लाख अरबी मुसलमान शामिल हैं।

**सिंचाई और खेती**—ईराक के केवल ८ प्र० श० भाग पर खेती होती है। यहाँ के ८ प्र० श० से भी अधिक मनुष्यों का निर्वाह खेती द्वारा होता है। यहां की प्रमुख उपज खजूर, तम्बाकू, कपास और गेहूँ हैं। दक्षिणी भाग में जोकि नदियों का मैदान है, खेती होती है। यहां सिंचाई का अच्छा प्रबन्ध है। इसमें फरात और दजला नदियां और उनसे निकली हुई अनेक नहरें और नालियाँ बहती हैं। इस मैदान के दक्षिणी भाग सदैव बाढ़ का भय रहता है विशेषकर वसन्त ऋतु में जबकि कुर्दिस्तान और अनातूलिया के पर्वतों पर बर्फ पिघलता है। खजूर यहां की सर्वप्रधान उपज रही है। संसार की ८० प्र० श० खजूर यहीं होती है।

खजूर अधिकतर बसरा-क्षेत्र में उत्पन्न होती है, डिब्बों में बन्द की जाती है और प्रायः यूरोप और संयुक्तराष्ट्र अमरीका को भेज दी जाती है। चीनी, चाय और कहवे के सिवाय अन्य सभी खाद्य पदार्थों के विचार से ईराक आत्म-निर्भर है।

**खेती और उद्योग-धंधों की कठिनाइयाँ**—खेती के उन्नत तरीकों, सिंचाई के व्यापक साधनों, अधिक पूँजी और आवागमन की सुविधाओं के प्राप्त होने पर ईराक में कई गुनी अधिक जनसंख्या निर्वाह कर सकेगी। ईराक में उद्योग-धंधों का भी अधिक विकास नहीं हुआ है। यहाँ पर कपड़ा बुनने, साबुन, वनस्पति घी, सिगरेट और सीमेंट बनाने के कारखाने हैं। कुशल मजदूरों की कमी और दूर-स्थित देशों से मशीनों को मँगाने की कठिनाइयों के कारण यहाँ के उद्योग-धंधों का गला घुटा हुआ है। हाल में सरकार ने एक विकास परिषद बनाया है जिसका उद्देश्य तेल से प्राप्त आय की सहायता से देश का औद्योगीकरण करना है।

**खनिज पदार्थ (पेट्रोलियम)**—खनिज तेल के अतिरिक्त यहाँ पर कोई खनिज वस्तु महत्वपूर्ण नहीं है। तेलक्षेत्र उत्तर पूर्वी भागों में स्थित है। यहां से भूमध्य-सागर स्थित हैफा और ट्रिपोली तक १२०० मील लम्बी नलों की एक लाइन जाती है। ईराक पैट्रोलियम कंम्पनी क बड़ी सुविधाएँ प्राप्त हैं। इसका क्षेत्र ईराक फिलस्तीन, ट्रांसजोर्डन, सीरिया और लेबनान तक फैला हुआ है। इसकी बड़ी उन्नति हो रही है।

इसके किरकुक तेल क्षेत्र से तेल दो पाइप लाइनों द्वारा भूमध्यसागरीय तट पर स्थित ट्रिपौली और हैफा तक पहुंचाया जाता है। ट्रिपौली में तेल साफ करने के कारखाने न होने के कारण तेल को टैन्कर जहाजों द्वारा हैफा पहुंचाया जाता है। इस तेल क्षेत्र से ईराक का अधिकतर तेल उत्पादन प्राप्त होता है। मोसल के उत्तर-पश्चिम में स्थित एन जलाह नामक स्थान तथा दक्षिणी ईराक में भी तेल पाया जाता है। ईरान के बिल्कुल समीप ही खानाक्विन नामक स्थान पर एक तेल क्षेत्र का विकास हो रहा है।

**निर्यात तथा आयात**—ईराक से निर्यात की प्रमुख वस्तुएं अनाज, दालें और [illegible], खजूर और घोड़े हैं। यहाँ पर लोहे और स्टील की चीजें, सूती वस्त्र, चीनी, चाय, रसायनिक पदार्थ, रेशम की चीजें, खालें और चमड़ा बाहर से मंगाया जाता है।

**बसरा, बगदाद, मोसल** तथा किर्कुक व्यापारिक केन्द्र हैं।

बसरा दजला नदी के पश्चिमी किनारे पर फारस की खाड़ी से ५९ मील दूर बसा हुआ है। यहां तक नदी में बड़े-बड़े जहाज आ-जा सकते हैं। यह यहां का प्रधान बन्दरगाह है और ईरान, अरब और फारस की खाड़ी के सन्निकट स्थित होने के कारण यह बड़ा भारी व्यापारिक केन्द्र हो गया है। यहां से खजूर, जौ, गेहूँ, चावल, ऊन और गलीचे बाहर भेजे जाते हैं।

## अफगानिस्तान

**सामान्य परिचय**—अफगानिस्तान का क्षेत्रफल २५०००० वर्गमील है और यह देश उत्तर से दक्षिण तक ४०० मील लम्बा तथा पूर्व से पश्चिम तक ६०० मील

चौड़ा है। यहां की कुल आबादी १५० लाख है। कुछ समय पूर्व तक अफगानिस्तान में प्रवेश करना प्राय: असम्भव समझा जाता था। यह देश पहाड़ी और बंजर है। खेती केवल नदियों की घाटियों में सिंचाई द्वारा की जाती है। गेहूं, जौ और तम्बाकू यहां खेती की प्रमुख उपज हैं। यहाँ पर फल व्यापक रूप से उगाये जाते हैं और फलों का व्यापार होता है। अफगानिस्तान में कई प्रकार की खनिज वस्तुएं मिलती हैं। मध्य अफगानिस्तान के पहाड़ों में लोहा और कोयला बड़ी मात्रा में पाये जाते हैं। यहां पर पशु मांस और ऊन के लिए पाले जाते हैं। यातायात की असुविधा, पूँजी के अभाव और जलवायु की कठोरता के कारण व्यापार और वाणिज्य में बड़ी बाधा पड़ती है। अफगानिस्तान भोजन के मामले में आत्मनिर्भर है। फल और भेड़ का गोश्त यहां के लोगों का प्रधान भोजन है। यहां पर बहुत-से खनिज पदार्थ पाये ज्ञाते हैं, परन्तु खान खोदने का उद्यम अभी पूर्णतया विकसित नहीं है। तांबा, लोहा, शीशा और खनिज तेल का यहां विस्तृत भंडार है। परन्तु पूँजी की कमी और विशेषज्ञों की कमी यहाँ की प्रधान समस्या है। ऊनी-सूती कपड़े बनाने, चमड़ा तैयार करने, दियासलाई बनाने तथा चीनी साफ करने के कई कारखाने हैं।

देश में रेलों का अभाव है। अफगानिस्तान को केवल खैबर, गोमल या कुर्रम दर्रों द्वारा पहुँचा जा सकता है। यहाँ का अधिकतर व्यापार सीमान्त है जो कि पाकिस्तान, ईरान और तुर्किस्तान के साथ होता है। यहाँ से निर्यात की मुख्य वस्तुएं ऊन, फल और रेशम हैं। सूती कपड़े, धातुएं, चमड़ा तथा गोला-बारूद यहाँ बाहर से आता है।

काबुल, कन्धार तथा हिरात यहाँ के मुख्य व्यापारिक केन्द्र हैं।

अफगानी लोग बड़े वीर और निर्भीक होते हैं। अतिथियों की रक्षा में अपने प्राण तक दे देते हैं। अब इस देश में व्यापार और उद्योग-धन्धों की पर्याप्त उन्नति हो रही है।

**साउदी अरब** एक स्वतंत्र राज्य है, जहाँ पर एकतंत्र शासन पाया जाता है। इसका क्षेत्रफल ५९७००० वर्गमील है और आबादी ६० लाख है। देश का अधिकतर भाग रेगिस्तान है। इस्लाम धर्म के तीर्थ-स्थान इसी राज्य में स्थित हैं। यहाँ का सबसे बड़ा आधार यहाँ पर उपलब्ध खनिज तेल है जिस पर संयुक्तराष्ट्र अमरीका का आधिपत्य है। तेल के कुएँ आबक्विक, एनदार और दमन में पाये जाते हैं। सन् १९५३ में कच्चे तेल का उत्पादन ४१५ लाख मीट्रिक टन था। तेल से प्राप्त धन ही सरकार की आय का सबसे बड़ा साधन है। यहाँ से बाहर जाने वाली प्रमुख वस्तुयें खजूर, घोड़े और तेल हैं। रियाद यहाँ की राजधानी है।

## अरब

**विस्तार, प्राकृतिक दशा, व्यापार की स्थिति**—अरब का देश अनेक स्वतन्त्र रियासतों में विभाजित है, यद्यपि इसके कुछ भाग अंग्रेजों के संरक्षण में हैं। ये रियासतें साउदी अरब, येमन, मस्कट और ओमन हैं। अदन, बहरीन, कुवैत और

कतर अंग्रेजों के संरक्षण में हैं। अरब का बहुत बड़ा भाग समुद्र से घिरा हुआ है और यहाँ से समुद्र में प्रवेश करने की बड़ी सुविधा है। अरब का क्षेत्रफल १२ लाख वर्गमील है और यहाँ की आबादी ६० लाख है। यह देश एक मरुस्थल है। इसमें कोई झील अथवा नाव्य नदी नहीं है। इसका अधिकतर भाग पहाड़ी है, केवल समुद्र के समीप ही निम्न भूमियाँ हैं। अरबी घोड़े प्रसिद्ध होते ह। समुद्र के समीप की निम्न भूमि में खेती होती है। यहाँ का प्रसिद्ध 'मोका कहवा' यमन में उत्पन्न होता है। फारिस की खाड़ी से मोती निकाले जाते हैं। मरुस्थलीय जलवायु, यातायात की असुविधाएं और निवासियों के अस्थायी रहन-सहन के ढंग के कारण देश के व्यापार में बड़ी बाधा पड़ती है। कहवा, खजूर, मोती और सूखे फल (मेवे) निर्यात की वस्तुएं हैं और वस्त्र, अस्त्र-शस्त्र, गोला-बारूद, चीनी तथा चावल आयात की वस्तुएं हैं।

**मक्का, मदीना, जिद्दा और मस्कत यहाँ के मुख्य नगर हैं।**

| राजनीतिक विभाग | क्षेत्रफल (वर्गमील) | जनसंख्या (हजार) | प्रमुख आर्थिक उपज |
|---|---|---|---|
| मस्कट और ओमन | ८२००० | ५५० | खजूर, मछली, नीबू और अखरोट |
| कुवैत | ३६५० | २०५ | खनिज तेल (सन् १९५३ में ३७० लाख टन) |
| कतर | ८००० | १८ | खनिज तेल (१९५२ में ३२ लाख टन) |
| बहरीन | २१३ | ११० | मोती और खनिज तेल (सन् १९५३ में खनिज तेल का उत्पादन १५ लाख टन था) |

**अदन**—अरब के दक्षिण-पश्चिम में लाल सागर के प्रवेश द्वार से १०० मील ऊपर की ओर एक अंग्रेजी उपनिवेश है। यह हवाई और समुद्री बेड़े के लिए महत्त्वपूर्ण सैनिक स्थान है। यहां नमक तैयार किया जाता है और सिगरेट बनाई जाती हैं। यहाँ से सूती कपड़े, कहवा, चीनी और तम्बाकू का पुनर्निर्यात व्यापार होता है।

## एशियाई तुर्की अथवा अनातूलिया

**सीमायें तथा विस्तार**—इस देश का क्षेत्रफल २,९०,००० वर्गमील और आबादी १ करोड़ ५० लाख है। एशिया यूरोप अफ्रीका के मिलन स्थान के समीप स्थित होने से इस देश के राजनैतिक, सामाजिक और आर्थिक विकास पर गहरा प्रभाव पड़ा है। इस देश के चारों ओर प्राकृतिक सीमायें हैं। इसके पश्चिम में ईजियन सागर, दक्षिण में भूमध्यसागर और ईराक और पूर्व में पहाड़ स्थित ह।

स्वेज मार्ग के खुलने से पूर्व यूरोप और एशिया के बीच आने-जाने वाले कारवाँ मार्ग पर तुर्की का अधिकार था। भारत और यूरोप के मध्य का रेल मार्ग भी तुर्की ही में होकर सम्भव हो सकता है।

**औद्योगिक विकास की सम्भावना**—परम्परागत रूढ़ियों की दासता, धार्मिक कट्टरता और लोहे और कोयले के अभाव के कारण इस देश के राजनैतिक और औद्योगिक विकास में बाधाएं पड़ती रही हैं। स्वनामधन्य अतातुर्क की प्रगतिशील नीति के कारण अब इस देश को बहुमुखी उन्नति का सुयोग प्राप्त हुआ है।

**भौगोलिक विभाग**—भौगोलिक दृष्टिकोण से इस देश को तीन भागों में बाँटा जा सकता है।—(अ) दक्षिणी तथा पश्चिमी तट के भूमध्यसागरीय प्रदेश, (ब) उत्तरी तटीय प्रदेश तथा (स) मध्य के पठार जहां की जलवायु अत्यन्त विषम है।

**खेती**—यहाँ के लोगों का मुख्य धन्धा खेती है और यहाँ के ८० प्रतिशत मनुष्यों का निर्वाह खेती से ही होता है। रसदार फल, जैतून, अंगूर और तम्बाकू की खेती भूमध्यसागरीय तट प्रदेशों पर होती है। गेहूँ, जौ और कपास भी यहाँ पर उत्पन्न होते हैं।

**पशु**—यहाँ पर भेड़ों की संख्या १ करोड़ २० लाख के लगभग है। भेड़ों के ऊन से दरियाँ और गलीचे बनाये जाते हैं। बकरियों के बालों से मोहेर नाम का महीन वस्त्र बनाया जाता है।

**खनिज पदार्थ**—इस देश में अनेक खनिज पदार्थ मिलते हैं। कोयला, सीसा, ताँबा, क्रोमियम, बोरासाइट तथा एमरी (Emery) यहाँ पर पाये जाते हैं परन्तु खनिज पदार्थों का पूरा-पूरा लाभ नहीं उठाया जाता है। संसार के क्रोमियम एक छठा भाग यहीं मिलता है। इसकी खानें समस्त एशिया माइनर तथा दक्षिण में भूमध्यसागरीय तट पर छिटकी हुई हैं। इस देश में अपार वनस्पति तथा पर्याप्त जलशक्ति भी है जिसका उपयोग नहीं किया जा रहा है। कल-कारखानों की अपेक्षा घरेलू उद्योग धन्धे ही अधिक महत्त्वपूर्ण हैं। यहाँ की बनी हुई प्रमुख वस्तुएं दरी, कालीन, सिगरेट, चीनी तथा सूती कपड़े हैं।

**खनिज उत्पादन १९५२-५३**

(हजार मीट्रिक टन)

| | |
|---|---|
| कोयला | ४८४६ |
| लिगनाइट | १३८७ |
| ताँबा | २३ |
| क्रोम | ८०३ |
| सुरमा | २ |
| तेल | २१ |
| मैंगनीज | ८० |

**यातायात के साधन**—इस देश में यातायात की सुविधाओं की कमी है।

देश भर में ५००० मील लम्बा रेल मार्ग है। वर्तमान काल में यहाँ के वैदेशिक व्यापार में भी उन्नति हो गई है। यहाँ से तम्बाकू, मुनक्का, ऊन तथा रुई का निर्यात और यहाँ पर लोहे और स्टील की वस्तुएं, वस्त्र तथा चीनी का आयात होता है।

इस देश में बड़े-बड़े नगरों की संख्या अधिक नहीं है। **अंकारा,** अनातूलिया के भीतरी भाग में स्थित है और राजधानी है। **इज्मीर, अदाना, कोनिया तथा बुरसा** अन्य बड़े नगर हैं।

## प्रश्नावली

१. दक्षिणी-पूर्वी एशिया में चावल के उत्पादन का वर्णन कीजिए।

२. जापान के लोगों के भोजन में गोश्त की अपेक्षा मछली का अधिक महत्त्व है। क्यों ? इसका पूरा विवरण दीजिए।

३. ईराक में खजूर का उत्पादन किन भौगोलिक व आर्थिक दशाओं के अधीन है ?

४. मीकांग नदी की घाटी का वर्णन कीजिए और उसका आर्थिक महत्त्व बतलाइए।

५. रंगून के विकास व उन्नति के भौगोलिक व आर्थिक कारण बतलाइए।

६. "चीन की खनिज सम्पत्ति तो बहुत है पर उसके उद्योग-धन्धे अपेक्षाकृत बहुत कम हैं।" इसका क्या कारण है ?

७. जापान के महत्त्व और आर्थिक विकास में होकैडो और क्यूशू का क्या भाग रहा है ?

८. एशिया में टीन निकालने के व्यवसाय का महत्त्व बतलाइए।

९. "अरब में उन्नति व विकास की बड़ी सम्भावनाएं हैं।" इस कथन से आप कहाँ तक सहमत हैं ? उदाहरण देते हुए समझाइए।

१०. कोरिया को ३८° अक्षांश से दो भागों में बाँटने के विचार से आप कहाँ तक सहमत हैं ? इस प्रकार के विभाजन का कोरिया के साधनों पर क्या प्रभाव पड़ेगा ? संक्षेप में लिखिए।

११. ईराक या जावा का भौगोलिक विवरण दीजिए और हाल में हुए परिवर्तनों का विशेष रूप से हवाला दीजिए।

१२. जापान में रेशम के कीड़ों को पालने के व्यवसाय का वर्णन कीजिए।

१३. "चीन की कृषि बागबानी है न कि हमारी ऐसी खेती।" इस उक्ति पर अपने विचार प्रगट कीजिए और बतलाइए कि किन प्राकृतिक परिस्थितियों के कारण ऐसा है ?

१४. 'प्रमुख कच्चा माल प्राप्त न होने पर भी जापान एक प्रमुख औद्योगिक देश बन गया है।' इस उक्ति पर अपने विचार प्रगट कीजिए।

१५. "मंचूरिया की प्राकृतिक सम्पत्ति के कारण विभिन्न राष्ट्रों में बड़ी लाग-डाट रही है और इसी कारण इसका नाम 'सुदूर-पूर्व का युद्ध-क्षेत्र' पड़ गया।

